राजने हर्षित हृदयसे सुन्दरीको दीक्षा ग्रहण करनेकी आज्ञा दे दी। इस आज्ञाको पाकर यह सुन्दरी, जो तपसे कृश हो रह थी, ऐसी हर्षित हुई, कि आनन्दके उच्छ्वासके मारे वह हृष्ट पुष्ट मालूम पड़ने लगी।

इसी समय जगत्‌रूपी मयूरको मेघके समान हर्ष देनेवाले भगवान् ऋषभ-स्वामी विहार करते हुए अष्टापद गिरिपर आ पहुँचे। उस पर्वतके ऊपर देवताओंने रत्न सुवर्ण और चाँदीका मानों दूसरा पर्वत ही हो, ऐसा उत्तम समवशरण बनाया। उसी में बैठ कर प्रभु देशना देने लगे। गिरिपालकोंने तत्काल भरत पतिसे आ कर यह बात कही। यह वृत्तान्त श्रवण कर मेदिनी पतिको उससे भी अधिक आनन्द हुआ, जितना उन्हें भरत क्षेत्रके छओं खण्डों पर विजय प्राप्त करनेसे होता। स्वामीके आगमनका समाचार सुनाने वाले सेवकोंको उन्होंने साढ़े बारह करोड़ मुहरें इनाममें दी और सुन्दरीसे कहा—"देखो तुम्हारे मनोरथके मूर्त्तिमान स्वरूप जगद्गुरु विहार करते हुए यहाँ आ पहुँचे हैं।" इसके बाद चक्रवर्त्तीने दासीजनोंकी तरह अन्तःपुरकी स्त्रियोंसे सुन्दरीका निष्क्रमणाभिषेक करवाया। सुन्दरीने स्नान कर, पवित्र विलेपन लगा, मानों दूसरा विलेपन किया हो ऐसी उज्ज्वल किनारीदार साड़ी तथा उत्तम रत्नालङ्कार पहन लिये। यद्यपि उसने शीलरूपी सर्वोत्तम अलङ्कार धारण कर ही रखा था तथापि आचारकी रक्षाके लिये उसने अन्य अलङ्कार भी पहन लिये। उस समय रूप सम्पत्तिसे सुशोभित सुन्दरी

के सामने क्षीरदा सुभद्रा दासी सी मालूम पड़ती थी। शीलसे सुन्दर बनी हुई यह बाला चलती फिरती कल्पलताकी भाँति याचकोंको मुँह माँगी चीज़ें दे रही थी। मानों हंसनी कमलिनीके ऊपर चढ़ी हुई हो, इसी प्रकार यह कर्पूरकी रजकी भांति सफेद वस्त्रसे सुशोभित हो यह एक पालकीमें बैठ गई। हाथी, घोड़े, पैदल और रथोंसे पृथ्वीको आच्छादित करते हुए महाराज भरत देवीके समान सुन्दरीके पीछे पीछे चले। उनके दोनों ओर चँवर ढुल रहे थे, माथे पर श्वेत छत्र शोभित हो रहा था और भाट—चारण उसके व्रत-सम्बन्धी गाढ़ संश्रयकी स्तुति कर रहे थे। उसकी भाभियां उसके दीक्षोत्सवके उपलक्षमें माङ्गलिक गीत गाती तथा उत्तम स्त्रियाँ पग-पग पर उस पर राई लोन वारती चली आती थीं। इस प्रकार अनेक पूर्ण पात्रोंके साथ साथ चलती हुई यह प्रभुके चरणोंसे पवित्र बने हुए अष्टापद पर्वतके ऊपर आई। चन्द्रमाके साथ उदयाचलकी जो शोभा होती है वैसेही प्रभुसे अधिष्ठित उस पर्वतको देख कर भरत तथा सुन्दरीको बड़ा हर्ष हुआ। स्वर्ग और मोक्षको ले जाने वाली सीढ़ीके समान उस विशाल क्रियायुक्त पर्वत पर वे दोनों चढ़े और संसारसे भय पाये हुए प्राणियोंके लिये शरण तुल्य चार द्वार युक्त संक्षिप्त किये हुए जम्बूद्वीपके दुर्गकी तरह उस समवशरणमें आ पहुंचे। वे लोग समवशरणके उत्तर द्वारके मार्गसे यथाविधि उसके भीतर आये। इसके बाद हर्ष तथा विनयसे अपने शरीरको उच्छ्वसित तथा संकुचित करते हुए उन्होंने प्रभुको तीनबार

प्रदक्षिणा की और पञ्चाङ्गसे भूमिको स्पर्श कर नमस्कार किया। उस समय ऐसा मालूम हुआ मानों वे रत्नों पर पड़े हुए प्रभुका प्रतिबिम्ब देखनेकी इच्छासे ही गिर पड़े हों। इसके बाद चक्रवर्त्तीने भक्तिसे पवित्र बनी हुई वाणीके द्वारा प्रथम धर्म चक्री की (तीर्थङ्कर की) इस तरह स्तुति करनी आरम्भ की।

"हे प्रभु! अविद्यमान गुणोंको बतलानेवाले मनुष्य, अन्य जनोंकी स्तुति कर सकते हैं पर मैं तो आपके विद्यमान गुणोंको भी कहनेमें असमर्थ हूं, फिर मैं कैसे आपकी स्तुति कर सकता हूं? तथापि जैसे दरिद्र मनुष्य भी धनवानोंको नजराना देते हैं, वैसे ही मैं भी, हे जगन्नाथ! आपकी स्तुति करता हूं। हे प्रभु! जैसे चन्द्रमाकी किरणोंसे पावर हौफाल्गके फूल भड़ जाते हैं, वैसे हो आपके चरणोंके दर्शन करते ही मनुष्योंके पूर्व जन्मोंके पाप नष्ट हो जाते हैं। हे स्वामी! जिनकी चिकित्सा नहीं हो सकती ऐसे महामोहरूपी सन्निपातसे पीड़ित प्राणियोंके लिये आपकी वाणी वसी ही फलप्रद है जैसी अमृतकी सी रसायन। हे नाथ! जैसे वर्षाकी बूंदें चक्रवर्ती और भिक्षुक पर एक समान पड़ती हैं, वैसे ही आपकी दृष्टि सबका प्रीति सम्पत्तिका एकसा कारण होती है। हे स्वामी! क्रूर कर्म रूपी बर्फके टुकड़ोंको गला देने वाले सूर्यकी तरह आप हम जैसोंके बड़े पुण्यसे इस पृथ्वीमें विहार करते हैं। हे प्रभु! शब्दानुशासनमें (व्याकरणमें) कहे हुए महा सूत्रकी तरह आपकी त्रिपदी जो उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यमय है, सदा जयवन्ती है। हे भगवन्! जो

आपकी स्तुति करते हैं, वे आवागमनके बन्धनसे मुक्त हो जाते हैं; फिर जो आपकी सेवा और ध्यान करते हैं, उनका तो कहना ही क्या है ?"

इस प्रकार भगवान्‌की स्तुति करनेके बाद नमस्कार कर, भरतेश्वर ईशान कोणमें योग्य स्थान पर जा बैठे। तदनन्तर सुन्दरी, भगवान् वृषभध्वजको प्रणाम कर हाथ जोड़े, गद्गद वचनोंसे बोली,—"हे जगत्पति ! इतने दिनों तक मैं मन ही मन आपका ध्यान कर रही थी, पर आज बड़े पुण्योंके प्रभावसे मेरा ऐसा भाग्योदय हुआ, कि मैं आपको प्रत्यक्ष देख रही हूँ। इस मृगतृष्णाके समान झूठे सुखोंसे भरे हुए संसार रूपी मरुदेशमें आप अमृतकी झीलोंके समान हम लोगोंके पुण्यसे ही प्राप्त हुए हैं। हे जगन्नाथ ! आप ममेरहित हैं, तो भी आप जगत पर वात्सल्य रखते हैं, नहीं तो इस विषम दुःखके समुद्रसे उसका उद्धार क्यों करते हो ? हे प्रभु ! मेरी बहन ब्राह्मी, मेरे भतीजे और उनके पुत्र —ये सब आपके मार्गका अनुसरण कर कृतार्थ हो चुके हैं। भरतके आग्रह से ही मैंने आज तक व्रत नहीं ग्रहण किया, इसलिये मैं स्वयं ठगी गयी हूं। हे विश्वतारक ! अब आप मुझ दीनाको तारिये। सारे घरको प्रकाश करने वाला दीपक क्या घड़ेको प्रकाश नहीं करता ? अवश्य करता है। इसलिये हे विश्व-रक्षा करनेमें प्रीति रखने वाले ! आप मेरे ऊपर प्रसन्न हो और मुझे संसार-समुद्रसे पार उतारने वाली नौकाके समान दीक्षा दीजिये।

सुन्दरीकी यह बात सुन कर प्रभुने "हे महासत्वे! तू धन्य है," ऐसा कह सामायिक सूत्रोच्चार पूर्वक उसे दीक्षा दी। इसके बाद उन्होंने उसे महाव्रत रूपी वृक्षोंके उद्यानमें अमृत की नहरके समान शिक्षा मय देशना सुनाई, जिसे सुनकर वह महामना साध्वी अपने मनमें ऐसा मान कर मानों उसे मोक्ष प्राप्त ही होगया हो बड़ी बड़ी साध्वियोंके पीछे अन्य *व्रतिनी-गण के बीचमें आ बैठी। प्रभुकी देशना सुन उनके चरण कमलोंमें प्रणाम कर, महाराज भरतपति हर्षित होते हुए अयोध्या-नगरी में चले आये।

वहाँ आते ही अधिकारियोंने अपने सब सज्जनोंको देखने की इच्छा रखने वाले महाराजको उन लोगोंको दिखला दिया जो आये हुए थे और जो लोग नहीं आये थे उनकी याद दिला दी। तब महाराज भरतने उन भाइयोंको बुलानेके लिये अलग-अलग दूत भेजे जो अभिषेक उत्सवमें नहीं आये हुए थे। दूतोंने उनसे जाकर कहा —"यदि आप लोग राज्य करनेकी इच्छा करते हैं, तो महाराज भरतकी सेवा कीजिये।" दूतोंकी बात सुन उन लोगोंने विचार कर कहा —"पिताने भरत और सब भाइयोंके बीच राज्यका बँटवारा कर दिया था। फिर यदि हम उसकी सेवा करें तो, वह हमें अधिक क्या दे देगा? क्या वह सिर पर आयी हुई मृत्युको टाल सकेगा? क्या वह देहको जर्जर करने वाली जरा राक्षसीको दबा सकता है? क्या वह पीड़ा देने

* व्रतिनी-गण—साध्वियोंका समूह।

वाली व्याधि रूपी व्याघ्रोंको मार सकेगा? अथवा उत्तरोत्तर बढ़ती हुई तृष्णाको चूर्ण कर सकेगा? यदि हमारी सेवाके बदलेमें यह इस तरहका कोई फल हमें नहीं दे सकता, तो फिर इस संसारमें, जहाँ सब मनुष्य समान हैं, कौन किसकी सेवा करे? उनको बहुत बड़ा राज्य मिल गया है, तो भी यदि उन्हें सन्तोष नहीं होता और वे बल पूर्वक हमारा राज्य छीन लेना चाहते हैं, तो हम भी एक ही बापके बेटे हैं, पर चूँकि तुम्हारे स्वामी हमारे बड़े भाई हैं, इसलिये हम पिता पिताजीको यह सब हाल सुनाये उनके साथ युद्ध करनेको नहीं तैयार हैं। दूतोंसे ऐसा कह कर, ऋषभदेव जी के वे ६८ पुत्र अष्टापद-पर्वतके ऊपर समवशरण के भीतर विराजने वाले ऋषभ स्वामीके पास आये। वहाँ पहुँचते ही प्रथम तीन बार उनकी प्रदक्षिणा कर उन्होंने परमेश्वरको प्रणाम किया। इसके बाद हाथ जोड़े हुए वे इस प्रकार उनकी स्तुति करने लगे।

"हे प्रभो! जब देवता भी आपके गुणोंको नहीं जान सकते तब दूसरा कौन आपकी स्तुति करनेमें समर्थ हो सकता है। तो भी अपनी बाल चपलताके कारण हम लोग आपकी स्तुति करते हैं। जो सदा आपको नमस्कार किया करते हैं, वे तपस्वियोंसे बढ़ कर हैं और जो तुम्हारी सेवा करते हैं वे तो योगियोंसे भी अधिक हैं। हे विश्वको प्रकाशित करने वाले सूर्य! प्रति दिन आपको नमस्कार करने वाले जिन पुरुषोंके मस्तक पर आपके चरण नखकी किरणें आभूषण रूप होकर

चमकती हैं, वे धन्य हैं। हे जगत्पति! आप किसीसे कुछ भी साम या बलके द्वारा ग्रहण नहीं करते तो भी आप त्रैलोक्य चक्रवर्ती हैं। हे स्वामिन्! सारे जलाशयके जलमें रहने वाले चन्द्रबिम्बकी तरह आप एक समान सारे जगत्‌के लोगोंके चित्तमें निवास करते हैं। हे देव! आपकी स्तुति करने वाला पुरुष सबको स्तुति करने योग्य हो जाता है, आपकी पूजा करने वाला सबसे पूजा पाने योग्य हो जाता है, आपको नमस्कार करने वाला सबके द्वारा नमस्कृत होने योग्य हो जाता है इसीलिये आपकी भक्ति उत्तम फलोंको देने वाली कही जाती है। दुःखरूपी दावानलमें जलते हुए जनोंके लिये आप मेघके समान और मोह-रूपी अन्धकारमें मूर्छ बने हुए लोगोंके लिये दीपक-स्वरूप हैं। पथके छायायुक्त वृक्षकी भाँति आप राजा, रङ्क, मूर्ख और गुणवान् सबके लिये समान उपकारी हैं।" इस प्रकार स्तुति कर वे सबके सब प्रभुके चरणकमलोंमें अपनी दृष्टिको भ्रमर बनाये हुए एक मन होकर बोले,—"हे स्वामिन्! आपने हमें और भरतको योग्यताके अनुसार अलग अलग देश के राज्य बाँट दिये हैं। हम तो आपके दिये हुए राज्यको ले-कर संतुष्ट हैं, क्योंकि स्वामीकी निश्चित की हुई मर्यादाको विनयी मनुष्य नहीं भङ्ग करते पर हे भगवन्! हमारे बड़े भाई भरत अपने और दूसरोंके छीने हुये राज्योंको पाकर भी अब तक वैसे ही असंतुष्ट हैं, जैसे जलको पाकर भी सन्तोष नहीं होता। उन्होंने जैसे औरोंके राज्य

जब दोना ऊपर आते न आते उसका सारा जल बह गया। तो भी जैसे भिक्षुक तेलसे भींगे हुए कपड़ेको निचोड़ कर खाता है, वैसे ही वह दोनेको निचोड़ कर पीने लगा। परन्तु जो तृषा समुद्रका जल पी कर भी नहीं मिटी वह दोनेसे निचोड़े हुए जल से कैसे मिट सकती थी?" इसी तरह तुम्हारी स्वर्गके सुखोंसे भी नहीं मिटने वाली तृष्णा राजलक्ष्मीसे ही क्योंकर मिट सकती है? इसलिये पुत्रों! तुम जैसे विवेकी मनुष्योंको चाहिये कि अमन्द आनन्दके झरनेके समान और मोक्ष प्राप्तिके कारण स्वरूप संयमके राज्यको ग्रहण करो।"

स्वामीकी यह बात सुन उनके उन ९८ पुत्रोंको तत्काल वैराग्य उत्पन्न हुआ और उन्होंने उसी समय भगवान्‌से दीक्षा ले ली। "अहा! इनका धैर्य, सत्व और वैराग्य बुद्धि भी कैसी अपूर्व है।" ऐसा विचार करते हुए वे दूत लौट गये और उन्होंने चक्रवर्तीसे यह सब हाल कह कर सुनाया। इसके बाद जैसे तारापति चन्द्रमा सब ताराओंकी ज्योतिको स्वीकार कर लेता है, सूर्य जैसे सब अग्नियोंके तेजको स्वीकार करता है और समुद्र सारी नदियोंके जलको स्वीकार कर लेता है वैसे ही चक्रवर्तीने उन सबके राज्योंको स्वीकार कर लिया।

# पञ्चम सर्ग

एक दिन भरतेश्वर सुखसे सभामें बैठे हुए थे। इसी समय सुषेण सेनापतिने उन्हें नमस्कार कर कहा,—"हे महाराज! आपने दिग्विजय किया, तो भी जैसे मतवाला हाथी आलान स्तम्भ के पास नहीं आता, वैसे ही आपका चक्र अभीतक नगरीमें प्रवेश नहीं करता।"

भरतेश्वरने कहा,—"सेनापति! क्या इस छः खण्डोंवाले भरतक्षेत्रमें आज भी ऐसा कोई वीर है जो मेरी आज्ञाको नहीं मानता?"

तब मन्त्रीने कहा,—"हे स्वामिन्! मैं जानता हूँ कि महाराजने क्षुद्र हिमालय तक सारा भरत क्षेत्र जीत लिया है। जब आप दिग्विजय कर आये, तब आपसे जीतने योग्य कौन बाकी रह गया? क्योंकि चलती हुई चक्कीमें पड़े हुए चनोंमें से एक भी दाना बिना पिसे नहीं रहता। तथापि आपका चक्र जो नगरीमें प्रवेश नहीं कर रहा है, उससे यही सूचित होता है कि अबतक कोई ऐसा उन्मत्त पुरुष जरूर बाकी रह गया है जो आपकी आज्ञाको नहीं मानता और आपके जीतने योग्य है। हे प्रभु! मुझे तो देवताओंमें भी ऐसा कोई नहीं दिखलाता, जो दुर्जय हो और जिसे आप हरा न सकें। परन्तु नहीं—अब मुझे याद आयी।

इस जगत्में एक दुर्जय पुरुष आपके जीतने योग्य बाकी रह गया है। वह है, ऋषभस्वामीका पुत्र और आपका छोटा भाई बाहु-बली। वह महाबलवान है और बड़े बड़े बलवानोंका बल तोड़ देनेवाला है। जैसे एक ओर सारे अस्त्र और दूसरी ओर अकेला वज्र बराबर होता है, वैसेही एक ओर समस्त राजागण और दूसरी तरफ बाहुबली बराबर हैं। जैसे आप श्रीऋषभदेवके लो कोत्तर पुत्र हैं वैसा ही वह भी है। यदि आपने उसे नहीं जीता, तो समझ लीजिये, कि किसीको नहीं जीता यद्यपि इस समय इस भरतखण्डमें आपके समान कोई पुरुष नहीं दिखलाई देता, तथापि उसे जीत लेनेसे आपका बड़ा उत्कर्ष होगा। वह बाहु-बली आपकी जगत् भरसे मानी जाने वाली आज्ञाओंको नहीं मानता, इसी लिये यह चक्र उसके पराजित होनेके पहले शर्मके मारे नगरमें जाना नहीं चाहता। रोगकी तरह अल्प शत्रुकी भी उपेक्षा करनी उचित नहीं इस लिये आप बिना विलम्ब उसे जीत लेनेका यत्न कीजिये।"

मन्त्रीके ऐसे वचन सुन, दावानल और मेघोंकी वृष्टिसे पर्वत की तरह एकही समय कोप और शान्तिसे युक्त होकर भरतेश्वर ने कहा, -"एक ओर तो यह बात बड़ी लज्जाकी मालूम पड़ती है, कि अपना छोटा भाई मेरी आज्ञा नहीं मानता और दूसरी ओर छोटे भाईके साथ लड़नेको मेरा जी नहीं चाहता। जिसका हुक्म अपने घर वाले ही नहीं मानते उसकी आज्ञा बाहर भी उप हासजनक ही होती है। उसी प्रकार मेरे छोटे भाइयो इस

अविनयकी असहता भी मेरे लिये अपवाद रूप है। अभिमानसे भरे हुए लोगोंका शासन करना राजधर्म अवश्य है पर भाइयों में परस्पर मेल-जोल रहना चाहिये यह भी तो व्यवहारकी बात है? इस लिये मैं तो इस मामलेमें बड़ी दुविधामें पड़ गया।"

मन्त्रीने कहा —"महाराज! आपका यह सङ्कट आपके महत्त्व को देखकर आपका छोटा भाई ही दूर कर सकेगा। सामान्य गृहस्थोंमें भी यह चाल है, कि बड़ा भाई जो आज्ञा देता है, उसे छोटा भाई मान लेता है। अतएव आप भी अपने छोटे भाईके पास लोक रीतिके अनुसार दूत भेजकर उन्हें आज्ञा दें। महाराज! जैसे केशरी (सिंह) अपने कन्धेपर जीनपोश नहीं सहन कर सकता, वैसे ही यदि आपका यह छोटा भाई, जो अपनेको बड़ा वीर समझता है, आपकी जग-मान्य आज्ञाको नहीं माने, तो आप को भी उसे उचित शिक्षा देनी ही पड़ेगी क्योंकि आपमें इन्द्रका सा पराक्रम भरा हुआ है। ऐसा करनेसे न तो लोकाचारका ही उल्लंघन होगा न आपकी लोकमें बदनामी होगी।"

महाराजने मन्त्रीका यह वचन स्वीकार कर लिया, क्योंकि शास्त्र और लोकव्यवहारके अनुसार कही हुई बातें मानही लेनी चाहिये। इसके बाद उन्होंने नीतिज्ञ, दृढ़ और वाक्चतुर दूत सुवेगको सिखा पढ़ाकर बाहुबलीके पास भेजा। अपने स्वामी की यह उत्तम शिक्षा दीक्षाकी भाँति अङ्गीकार कर वह दूत रथ पर आरूढ़ हो, तक्षशिलाकी ओर चल पड़ा।

* सब सैन्योंको साथ लिये हुए, अत्यन्त वेगवन्त रथमें बैठा

हुआ वह दूत जब विनीता नगरीके बाहर निकल आया तब ऐसा मालूम पड़ने लगा, मानों वह भरतपतिकी शरीरधारिणी आज्ञा ही हो। मार्गमें जाते जाते उसका बायाँ नेत्र फड़कने लगा, मानों कार्यके आरम्भमें ही उसे बार-बार दैवकी वामगति दिखाई देने लगी। अग्नि मण्डलके मध्यमें नाड़ीको धौंकनेवाले पुरुषकी तरह उसकी दक्षिण नाड़ी बिना रोगकेही बारम्बार चलने लगी। तोतली बोली बोलनेवालोंकी जीभ जिस प्रकार असयुक्त वर्णोंका उच्चारण करनेमें भी लड़खड़ाने लगती है, उसी प्रकार उसका रथ बराबर रास्तेमें भी बार बार फिसलने लगा। उस के घुड़सवारोंने आगे बढ़कर रोका तो भी मानों किसीने उलटी प्रेरणा कर दी हो उसी प्रकार कृष्णसार मृग उसकी दाहिनी ओरसे बायीं ओर चला आया। सूखे हुए काँटेदार वृक्षपर बैठा हुआ कौआ अपनी चोंचरूपी हथियारको पाषाण पर घिसता हुआ कटुस्वरमें बोलने लगा। उसकी यात्रा रोक देनेकी इच्छासे ही दैवने मानों अड्ङ्गा लगा दिया हो, ऐसा एक काला नाग लम्बा पड़ा हुआ उसके आड़े आया। पीछेकी बातका विचार करनेमें पण्डित उस सुवेगको मानों पीछे लौट आनेकी सलाह देनेके ही लिये, हवा उलटी बहने और उसकी आँखोंमें धूल डालने लगी। जिसके ऊपर आटा लगा हुआ नहीं है अथवा जो फूट गया हो ऐसे मृदङ्गकी तरह बेसुरा शब्द करनेवाला गधा उसकी दाहिनी ओर आकर शब्द करने लगा। इन अपशकुनोंको सुवेग भली भाँति जानता समझता था, तो भी वह आगे चलता ही गया।

कारण, नमकहलाल नौकर स्वामीके कार्यमें बाणकी तरह कभी स्खलनको प्राप्त नहीं होते, बहुतेरे गाँवों, नगरों, खानों और कस्बोंको पार करता हुआ वह वहाँके लोगोंको क्षणभरके लिये बवंडरसा ही मालूम पड़ता था। स्वामीके कार्यमें दण्डकी तरह डटे हुए उसने वृक्ष-समूह, सरोवर और सिन्धु-तट आदि स्थानोंमें भी विश्राम नहीं किया। इस प्रकार यात्रा करता हुआ वह एक ऐसे भयानक जङ्गलमें पहुँचा जो मृत्युकी एकान्त रतिभूमि मालूम पड़ता थी। वह जङ्गल धनुष बनाकर हाथियोंका शिकार करने वाले और चमरी-मृगोंको आलस्य बनकर पकड़नेवाले राक्षसोंके समान भीलोंसे भरा हुआ था। वह वन यमराजके माने गोतोंके समान चमरी मृगों चीतों बाघों, सिंहों और सरभों आदि क्रूर प्राणियोंसे भरा हुआ था। परस्पर वैर रखनेवाले सर्पों और नेवलोंके बिलोंसे वह जंगल बड़ा भयङ्कर लगता था। भालुओंके केश धारण करनेके लिये व्यग्र बनी हुई नन्हीं नन्हीं भीलनियाँ उस वनमें घूमती फिरती रहती थीं। परस्पर युद्ध कर जंगली भैंसे वनके जीर्ण वृक्षोंको ताड़ा करते थे। शहद निकालनेवालोंके द्वारा उड़ायी हुई मधुमक्खियोंके मारे उस जंगलमें चलना फिरना मुश्किल था। इसी प्रकार आसमान चूमनेवाले ऊँचे ऊँचे वृक्षोंके मारे वहाँ सूर्य भी नहीं दिखलाई देते थे। जैसे पुण्यवान् मनुष्य विपत्तियोंको पार कर जाता है वैसेही खूब तेज रथमें बैठा हुआ सुवेग भी उस भयङ्कर जंगलको बड़ी आसानीसे पार कर गया। वहाँसे वह बहली-देशमें आ पहुँचा।

जिनके प्रतापको नहीं सहन कर सकता था, ऐसे नागकुमारोंके से राजकुमार उनके आस पास बैठे हुए थे। बाहर निकली हुई जिह्वावाले सर्पोंकी भांति खुले हुए हथियारोंको हाथमें लिये हुए हज़ारों आत्मरक्षकोंसे घिरे हुए थे। मल्याचलकी तरह भयङ्कर मालूम होते थे। जसे चमरीमृग हिमालय-पर्वतको चँवर डुलाते हैं वैसेही सुन्दर सुन्दर वाराङ्गनाएँ उन पर चँवर डुलाती थीं। बिजली सहित शरद् ऋतुके मेघकी तरह पवित्र वेश और छड़ी धारण करनेवाले छड़ीदारोंसे वे सुशोभित थे। सुवेगने भीतर प्रवेश कर शब्दायमान स्वण-शृङ्खला-युक्त हाथीकी तरह ललाट को पृथ्वीमें टेक कर बाहुबलीको प्रणाम किया। तत्काल महाराजने कनखियोंसे इशारा किया और प्रतिहारी झटपट उसके लिये एक आसन ले आया, जिस पर वह बैठ गया। तदनन्तर प्रसादरूपी अमृतसे धुली हुई उज्ज्वल दृष्टिसे सुवेगकी ओर देखते हुए राजा बाहुबली कहा—“सुवेग! कहा भैया भरत सकुशल तो हैं। पिताजीकी लालित-पालित विनीताकी सारी प्रजा सानन्द है न? कामादिक छ शत्रुओंकी तरह भरतक्षेत्रके छओं खंडों को महाराजने निर्विघ्न जीत लिया है न? साठ हजार वर्ष तक विकट युद्ध करनेके बाद सेनापति आदि सब लोग सकुशल लौट आये हैं न? सिन्दूरसे लाल रगमें रंगे हुए कुम्भस्थलोंवाले, आकाशको सन्ध्याकालके मेघोंकी तरह रञ्जित करनेवाले हाथियोंकी श्रेणी ज्यों की त्यों है न? हिमालय तक-पृथ्वीको आक्रान्त कर लौटे हुए महाराजके उत्तम

आज्ञावाले सब राजाओं से सेवित आर्य भरतके दिन सुखसे व्यतीत होते हैं न ?"

इस प्रकार प्रश्न कर ऋषभात्मज बाहुबली चुप हो रहे। तब आवेग रहित होकर हाथ जोड़े हुए सुवेगने कहा,—"सारी पृथ्वीकी कुशल करनेवाले भरतराजकी अपनी कुशल तो स्वतः सिद्ध ही है। भला जिनकी रक्षा करनेवाले आपके बड़े भाई हों, उन नगर, सेनापति हस्ती और अश्वों की बुराई करनेको तो देव भी समर्थ नहीं है। भला भरतराजासे बढ़कर या उनके मुकाबलेका ऐसा दूसरा कौन है जो उनके छओं खण्डों पर विजय प्राप्त करनेमें विघ्न डालता ? सब राजा लोग उनकी आज्ञाको मानते हुए उनकी सेवा करते हैं तथापि महाराज भरतपति किसी तरह अपने मनमें हर्षका अनुभव नहीं करते; क्योंकि कोई दरिद्र भले ही हो; पर यदि उसके अपने कुटुम्बक लोग उसकी सेवा करते हों, तो वह निश्चय ही ऐश्वर्यवान् है। और यदि भारी ऐश्वर्यशाली ही हो, किन्तु उसके कुटुम्बी उसकी सेवा न करते हों तो उसे उस ऐश्वर्यसे सुख थोड़े हा होता है ! साठ हजार वर्षोंके अन्तमें आये हुए आपके बड़े भाई अपने सब छोटे भाइयोंके आनेकी राह बड़ी उत्कण्ठाके साथ देख रहे थे। सब सम्बन्धी और मित्रादिक वहा आये और उन्होंने महाराजका अभिषेक किया। उस समय सब देवताओंके साथ इन्द्र भी आये हुए थे, तथापि अपने छोटे भाइयोंको न देख कर महाराजको हर्ष नहीं [illegible] अभिषेक चलता रहा। इस

बीच कोई भाई यहाँ न आया, यह सुन कर उन्होंने अपने भाइयों को बुलानेके लिये दूत भेजे ; क्योंकि उत्कण्ठा बड़ी बलवान् होती है। ये लोग बहुत कुछ सोच विचार कर भरतराजके पास नहीं आये और पिताके पास चले गये। वहां उन्होंने व्रत ग्रहण कर लिया। अब ये वैरागी हो गये, इस लिये संसारमें उनका कोई अपना पराया नहीं रहा। अतएव उनसे महाराजके भ्रातृ वात्सल्यकी साध नहीं मिट सकती। ऐसी दशामें यदि आपके मनमें उनके ऊपर बन्धु स्नेह हो तो कृपाकर वहाँ चलिये और महाराजको हर्षित कीजिये। आपके बड़े भाई बहुत दिनों बाद दिग्दिगन्तमें घूमते हुए घर लौटे हैं, तो भी आप चुपचाप यहाँ पड़े हुए हैं इससे तो मुझे यही मालूम होता है, कि आपका हृदय वज्रसे भी कठोर है और आप निर्भयसे भी बढ़कर निर्भय हैं क्यों कि बड़े-बड़े शूर वीर भी अपने बड़ोंका अदब करते हैं और आप अपने बड़े भाई की अवज्ञा करते हैं। विश्वकी विजय करनेवाले और गुरु की विनय करनेवाले मनुष्योंमें कौन प्रशंसाके योग्य है, इसका विचार करनेकी सभासदोंको जरूरत नहीं है क्योंकि गुरुजनोंकी विनय करने वालोंकी ही प्रशंसा करनी उचित है। आपकी इस अविनीतताको सब कुछ सहनेमें समर्थ महाराज भी सहन कर रहे हैं सही, पर इससे चुगलखोरोंको उनके कान भरनेका पूरा मौका मिलेगा। सम्भव है, आपकी अभक्तिकी बातको नोन-मिर्च लगाकर कहनेवाले इन चुगलखोरोंकी वाणीरूपी कांजीके छींटे पड़नेसे क्रमशः महाराज

हृदय भी फट जाये। स्वामीके सम्बन्धमें यदि अपना अल्प छिद्र भी हो, तो उसे ढकना चाहिये, क्योंकि छोटेसे छिद्रके ही सहारे पानी सारे सेतुका नाश कर देता है। यदि अबतक मैं न गया, तो आज क्यों जाऊँ? ऐसी शङ्का आप न करें और अभी वहाँ चलें, क्योंकि उत्तम गुणवाले स्वामी भूलों पर ध्यान नहीं देते। जैसे आकाशमें सूर्यके उदय होने पर कोहरा नष्ट हो जाता है, वैसे ही आपके वहाँ जानेसे चुगलखोरोंके मनोरथ नष्ट हो जायेंगे। जैसे पूर्णिमाके दिन सूर्यके साथ चन्द्रमाका संगम होजाता है। वसेही स्वामीके साथ आपका सङ्गम होतेही आपके तेजकी वृद्धि हो जायेगी। स्वामीके समान आचरण करनेवाले बहुतसे बलवान पुरुष अपना स्वामित्व छोड़कर महाराजकी सेवा कर रहे हैं। जैसे सब देवताओंके द्वारा इन्द्र सेवा करने योग्य है, वैसेही निग्रह और अनुग्रह करनेमें समर्थ चक्रवर्ती सब राजाओं द्वारा सेवन करने योग्य हैं। यदि आप केवल उन्हें चक्रवर्ती जान कर ही उनकी सेवा करेंगे, तो भी उससे आपके अद्वितीय भ्रातृ प्रेमका प्रकाश होगा। कदाचित् आप उनको अपना भाई समझ कर वहाँ नहीं जायेंगे, तो भी यह उचित नहीं होगा, क्योंकि आज्ञा को श्रेष्ठ समझनेवाले राजा ज्ञातिभाव करके भी निग्रह करते हैं। लोहचुम्बकसे खिंचकर चले आने वाले लोहेकी तरह महाराज भरतपतिके उत्कृष्ट तेजरूप प्रभावसे आकर्षित होकर सभी देव, दानव और मनुष्य उनके पास चले आते हैं। इन्द्रने भी महाराज भरतको अपना आधा आसन देकर मित्र बना लिया है, फिर आप

केवल घरों आकर ही उनको क्यों नहीं अपने अनुकूल बना लेते ? यदि आप अपनेको वीर मानते हुए महाराजका अपमान करेंगे, तो ठीक समझ लीजिये, आप उनके पराक्रमरूपी समुद्रमें सत्तूकी पिण्डीकी तरह हो जायेंगे। चलते फिरते पर्वतोंकी तरह उनके चौरासी लाख ऐरावत-समान हाथी, जिस समय सामने आयेंगे उस समय कौन ऐसा है, जो उनके आक्रमणको सहन कर सके ? क्या कोई ऐसा माइका लाल है, जो कल्पान्त समुद्रके कल्लोलकी तरह सारी पृथ्वीको प्लावित करनेवाले उनके अश्वों और रथोंको रोक सके ? छियानवे करोड़ ग्रामोंके अधिपति महाराजके छियानवे करोड़ प्यादे सिंहके समान किसको त्रास नहीं देते ? उनका एक सुषेण नामक सेनापति ही हाथमें दण्ड लिये चला आता हो तो उस यमराजके समान सेनापतिका प्रताप देव, और असुर भी नहीं सहन कर सकते जैसे सूर्य अन्धकारको दूर करता है, वैसेही शत्रुओंको दूर भगा देनेवाले चक्रको धारण करनेवाले भरत चक्रवर्तीके सामने तीनों लोक कोई चीज़ नहीं है। इस लिये हे बाहुबली ! यदि आप राज्य और जीवनकी रक्षा चाहते हैं, तो उन महाराजकी सेवा करनी आपके लिये उचित है।"

सुवेगकी ये बातें सुन, अपने बाहुबलसे जगत्को नाश करनेवाले बाहुबलीने दूसरे समुद्रकी तरह गम्भीर स्वरसे कहा —"हे दूत ! तू बड़ा ही होशियार है। तेरी ज़बान भी ख़ूब तेज़ है, तभी तो तू मेरे मुँह पर ही इतनी बातें बक गया। बड़े भाई होनेके कारण राजा भरत मेरे पिताके समान हैं। यह उनका

बड़प्पन है, कि वे अपने भाईसे मिलना चाहते हैं, परन्तु सुर, असुर और अन्य राजाओंकी लक्ष्मी पाकर ऋद्धिशाली बने हुए वे अत्य वैभवशाली राजा मेरे जानेसे लज्जित होंगे यही सोचकर मैं अब तक वहाँ नहीं गया। साठ हजार वर्ष तक पराये राज्यों का हरण करनेमें लगे हुए उनका अपने छोटे भाइयोंका राज्य हड़प जानेके लिये व्यग्र होना अकारण नहीं है। यदि वे अपने भाइयों पर प्रेम रखते तो उनके पास राज्य अथवा संग्रामकी इच्छासे दूत किस लिये भजते? ऐसे लोभी, पर साथ ही बड़े भाईके साथ कौन युद्ध करे? यही सोच कर मेरे परम उदार-हृदय भाइयोंने पिताका अनुसरण किया। उनका राज्य हड़प कर जानेका बहाना ढूंढने वाले तुम्हारे स्वामीकी सारी कलई इस बातसे खुल गयी। इसी तरह मुझे भी झूठा स्नेह दिखला कर फँसानेके लिये उन्होंने तुमसे चतुर वक्ताको मेरे पास भेजा है। मेरे अन्य भाइयोंने जिस प्रकार दीक्षा ले, उन्हें अपना राज्य देकर हर्षित किया है, वैसा ही हुए मैं भी उन राज्यके लोभीको वहां पहुँचा कर दूं? ऐसा तो नहीं हो सकता। क्योंकि मैं वज्रसे भी कठोर हूं; परन्तु अल्प वैभव वाला होकर भी मैं भाईके तिरस्कारके भयसे उनकी वृद्धिमें हिस्सा बँटाने नहीं जाता। वह ऊपरसे कोमल हैं, पर मायावी हैं क्योंकि उन्होंने भाई-भाई के झगड़ेसे डरने वाले अपने छोटे भाइयोंका राज्य आप हड़प लिया। हे दूत! मैं भाइयोंका राज्य हड़प कर जाने वाले भरतकी उपेक्षा करता हूं, इस लिये सचमुच मैं निर्भयसे भी

निर्भय हैं। गुरुजनमें विनय भक्ति रखना प्रशंसनीय है, इसमें सन्देह नहीं; पर वह गुरु भी दरअसल गुरु (श्रेष्ठगुणयुक्त) हो; पर गुरुके गुणोंसे रहित गुरुजनमें विनय-भक्ति रखना उलटा लज्जा-जनक है। गर्वयुक्त, कार्याकार्यके नहीं जाननेवाले और बुरी राह पर चलनेवाले गुरुजनोंका त्याग ही करना उचित है। मैंने क्या उनके हाथी घोड़े छीन लिये हैं या उनके नगर आदिको ध्वंस कर डाला है जो तू कहता है कि वे मेरे अविनय को अपने सर्वसह स्वभावके कारण सहन कर रहे हैं? दुर्जनोंके प्रतिकारके लिये भी मैं वैसे कार्योंमें प्रवृत्त नहीं होता; फिर विचार कर काम करने वाले सत्पुरुषोंको क्या दुर्बुद्धि चलनेसे ही दूषण लग जायेगा? अभी तक मैं उनके पास नहीं आया, इस वास्ते उदास होकर क्या वह कहीं चले गये हैं, जो मैं उनके पास आऊं? भूतकी तरह बहाना ढूंढनेवाले अरसरति, सदा अप्रमत्त और अक्षुब्ध रहनेवाले मुझमें वो क्या दोष ढूंढ निकालेंगे? उनका कोई देश या दूसरी कोई वस्तु मैंने नहीं ली, फिर वे मेरे स्वामी कैसे हुए? हमारे और उनके स्वामी तो ऋषभस्वामी हैं फिर वे मेरे स्वामी किस तरह हुए? मैं तो स्वयं तेजकी मूर्त्ति हूँ, फिर मेरे वहां पहुंचने पर उनका तेज कैसे रहेगा? कारण, सूर्यका उदय होने पर अग्निका तेज मन्द हो जाता है। जो राजा स्वयं स्वामी होते हुए भी उन्हें स्वामी मानकर उनकी सेवा करते हैं, वे असमर्थ हैं; तभी तो वे उन दरिद्र राजाओं पर निग्रह और अनुग्रह करनेका समर्थ हैं।

यदि मैं भाईचारेके नाते भी उनकी सेवा करूं, तो लोग उसे चक्रवर्तीके ही नाते की हुई सेवा समझेंगे ; क्योंकि लोगोंके मुँह पर कौन हाथ रख सकता है ? मैं उनका निर्भय भाई हूँ और वे आज्ञा करने योग्य हैं पर इसमें जातिपनके स्नेहका क्या काम है ? एक जाति ऐसे वज्रसे क्या वज्रका भी विदारण नहीं हो जाता ? सुर, असुर और मनुष्योंकी उपासनासे वे भले ही प्रसन्न हों, पर उससे मेरा क्या आता जाता है ? सजा सजाया रथ भी ठीक रास्तेमें ही चलनेको समर्थ होता है, टेढ़े मेढ़े रास्तेमें तो गिर कर चूर चूर ही हो जाता है। इन्द्र पिताजीके भक्त हैं, इस लिये यदि उन्होंने उनका ज्येष्ठ पुत्र समझ कर भरतराजको अपने आधे आसन पर बैठाया तो इससे वे इतना अभिमान क्यों करते हैं ? इस भरतरूपी समुद्रमें और और राजा भले ही सैन्य सहित सत्तूकी पिण्डियों की तरह समा जायें पर मैं तो वड़वानल हूँ और अपने तेजके कारण दुस्सह भी हूँ। जिस तरह सूर्यके तेजके आगे और सबका तेज छिप जाता है, उसी तरह राजा भरत अपने समस्त हाथी घोड़े, पैदल और सेनापतियोंके साथ मेरे सामने झेंप जायेंगे। लड़कपन ही में मैंने हाथीकी तरह उन्हें पैरोंसे दबा कर, हाथसे उठा कर मिट्टीके ढेलेकी तरह आसमानमें उछाल दिया था। आसमानमें बहुत ऊँचे जाकर जब वे नीचे गिरने लगे, तब मैंने यही सोचकर उन्हें फूलकी तरह स्वयं अपने ऊपर ले लिया, कि कहीं उनके प्राण न चले जायें परन्तु अब मालूम होता है, कि वे वाचाल हो गये हैं और हारे हुए राजाओंकी खुशामद भरी बातों

से अपना नया जन्म समझते हैं, इसीलिये ये सब बातें भूल गये हैं। परन्तु ये खुशामदी टट्टू किसी काम नहीं आयेंगे और उन्हें अकेले ही बाहुबलीके बाहुदण्डसे होने वाली व्यथाको सहन करना पड़ेगा। रे दूत! तू अभी यहाँसे चला जा। राज्य और जीवनकी इच्छा हो, तो वह भलेही यहाँ आयें पर मैं तो पिताके दिये हुए राज्य से सन्तुष्ट हूँ इसलिये उनकी पृथ्वीकी मैं उपेक्षा करता हूँ और यहाँ आना बेकार समझता हूँ।

बाहुबलीके ऐसा कहतेही दूत बिरूद्ध शरीर वाले और स्वामीकी आज्ञा रूपी दृढ़ पाशमें बँधे हुए अल्पाय राजा भी क्रोध में लाल नेत्र किये हुए सुवेगकी ओर देखने लगे। रोषके मारे "मारो—मारो" की आवाज़ लगाते हुए कुमार ओठ फड़काते हुए बारम्बार उसके ऊपर विकट कटाक्ष निक्षेप करने लगे कमर बाँधे तैयार, खड्ग हिलाते हुए अङ्गरक्षक मानों मारनेकी इच्छा से ही उसे भृकुटी पर चढ़ाकर देखने लगे। मन्त्रीगण इस हालत को देख उसके जानकी चिन्ता करने लगे। उन्हें भय होने लगा कि कहीं स्वामीका कोई साहसी सिपाही इस गरीबको न मार डाले। इतनेमें हाथ तैयार कर पैरको ऊँचे किये हुए होनेके कारण उसकी गरदन नापनेको तैयार मालूम पड़ने वाले छड़ीबरदारों ने उसे आसनसे उठा दिया। इससे उसके मनमें बड़ा दुःख हुआ तो भी धैर्यका अवलम्बन कर वह सभासे बाहर निकला। क्रोध से भरे हुए बाहुबलीके जोशीले शब्दोंके अनुमानसे ही राजद्वार पर रहने वाली पैदल-सेना क्रोधसे तमतमा उठी। कितनेही क्रोधसे

ढाल फेरने लगे, कितने ही तलवार नचाने लगे, कितने ही फेंकने के लिये चक्र सुधारने लगे किसी ने मुद्गर उठाया, कोई त्रिशूल सम्हालने लगा, कोई तरकस बांधने लगा, कोई दण्डग्रहण करने लगा और कोई परशुकी प्रणामें लग गया। उनकी यह हालत देख चारों ओरसे पग-पग पर अपनी मौत घहरानेका समान देख कर सुवेग चचल चरणोंसे चलता हुआ नरसिंह बाहुबलीके सिंह द्वार से बाहर निकला। वहांसे रथमें बैठकर चलते हुए उसने नगरके लोगोंको इस प्रकार आपसमें बातें करते हुए सुना,—

पहला आ०—यह कौन नया आदमी राजद्वारसे बाहर निकला?

दूसरा आ०—यह तो भरत राजाका दूत मालूम पड़ता है।

पहला,—तो क्या इस पृथ्वीमें बाहुबलीके सिवा और राजा है?

दूसरा —अयोध्यामें बाहुबलीके बड़े भाई भरत राज्य करते हैं।

पहला —उन्हों ने इस दूतको यहाँ किसलिये भेजा था?

दूसरा,—अपने भाई राजा बाहुबलीको बुलानेके लिये।

पहला —इतने दिनों तक हमारे राजाके भाई कहाँ गये हुए थे।

दूसरा,—भरतक्षेत्रके छओ खण्डोंको जीतने गये हुए थे

पहला,—आज इतनी उत्कण्ठासे उन्होंने अपने छोटे भाईको क्यों बुलवाया?

दूसरा —अन्यान्य छोटे छोटे राजाओंकी तरह इनसे भी अपनी सेवा करानेके लिये।

पहला,—और और राजाओंको जीत कर वह अब इस सूली पर चढ़नेको क्यों तयार हो रहे हैं?

दूसरा,—अखण्ड चक्रवर्ती होनेका अभिमान इसका कारण है।

पहला,—कहीं अपने छोटे भाईसे हार गये, तब तो सारी दिग्विजयकी किरकिरी हो न जायगी? फिर वे संसारको अपना मुँह कैसे दिखला सकेंगे?

दूसरा,—सब जगहोंसे जीत कर आया हुआ मनुष्य अपनी भावी पराजयकी कल्पना तक नहीं कर सकता।

पहला,—इन भरतराजके मन्त्रियोंमें क्या कोई बूढ़े जैसा भी नहीं है।

दूसरा,—उनके यहाँ कुल-क्रमसे चले आते हुए बहुतसे बुद्धिमान मन्त्री हैं।

पहला,—फिर साँपके मस्तकको खुजलानेकी इच्छा करने वाले उस भरतराजाको मन्त्रियोंने क्यों नहीं रोका?

दूसरा,—रोकना तो दूर, उन्होंने उलटा इनको इसके लिये प्रेरित किया है। क्योंकि होनहार भी कुछ ऐसी प्रतीत होती है।

नगर निवासियोंकी यह बातें सुनता हुआ सुवेग नगरके बाहर चला आया। नगर द्वारके पास ही उसे दोनों ऋषभ कुमारोंके युद्धकी बात इतिहासके समान इस प्रकार सुननेमें आयी, मानों देवता उसे सुना रहे हों। सुनते ही वह क्रोधके मारे जल्दी-जल्दी पैर आगे बढ़ाने लगा। इधर युद्धकी बात भी उसकी चालसे होड़ करती हुई संसार भरमें फैलने लगा। [illegible] युद्धकी बात सुनते ही हरएक गाँव-नगरके वीर योद्धागण युद्धके लिये सब तरह तैयार होने लगे, मानों राजाने

आज्ञा दे दी हो। जैसे योगी शरीरको दृढ करते हैं वैसे ही कोई तो अपना युद्ध रथ रथशालासे बाहर निकालकर उसमें नये धूरे आदि लगाकर उसे दृढ बना रहा था कोई अपने घोड़ोंको नगरके बाहर मैदानमें ले जाकर उन्हें पाँचों प्रकारकी चालें सिखला कर युद्धके लिये तैयार करता हुआ विश्राम करा रहा था, कोई प्रभुकी तेजोमयी मूर्त्तिके समान अपने खड्ग आदि हथियारों को सान धराने वालेके यहाँ ले जाकर तेज करा रहा था कोई अच्छे अच्छे सींग और नयी तांत लगवा कर अपने यमराजकी टेढी भौहोंके समान धनुषोंको तैयार कर रहा था कोई युद्धयात्रा के समय आनदार बाजोंका काम देनेवाले जङ्गली ऊँटोंको कवच आदि ढोनेके लिये ला रहा था, कोई अपने बाणोंको, कोई तरकस को, कोई सिर पर पहननेकी टोपीको, उसी प्रकार दृढ कर रहा था जैसे तार्किक पुरुष अपने सिद्धान्तको दृढ करते हों। इसी तरह कोई कोई अपना बख्तर दृढ होने पर भी विशेष दृढ बना रहे थे। इसी तरह कोई गन्धर्वोके भवनके समान घरमें धरे रखे हुए तम्बूकनातोंको खोल खोल कर देख रहे थे। राजा बाहुबलीके देशके लोग इसी प्रकार एक दूसरेसे स्पर्धा करते हुए युद्धके लिये तैयारी कर रहे थे क्योंकि वे अपने राजा पर बड़ी भक्ति रखते थे। ऐसा ही कोई राजभक्तिकी इच्छा रखनेवाला मनुष्य संग्राम में जानेके लिये तैयार हो रहा था, इसी समय उसके किसी गुरुजनने आकर उसे मना किया। इसपर वह बिगड़ उठा। सुषेणने रास्तेमें जाते जाते लोगोंको इसी प्रकार राजाके अनुराग

के वशवर्ती होकर अपने प्राण देकर भी राजाका प्रिय करनेकी इच्छा प्रकट करते हुए देखा। युद्धकी बात सुन और लोगोंकी यह तैयारी देख बाहुबली पर अटूट भक्ति रखने वाले कितने ही पहाड़ी राजा भी बाहुबलीके पास आने लगे। ग्वालेका शब्द सुनकर जैसे गौएँ दौड़ी हुई चली आती हैं, वैसे ही उन पहाड़ी राजाओंके बजाये हुए सिंघेकी आवाज सुनते ही हजारों किरात, निकुंजोंसे निकल निकल कर दौड़ते हांपते हुए आने लगे। उन शूर वीर किरातोंमें कोई बाघकी त्वचासे कोई मोरकी पांखोंसे और कोई लताओंसे ही जल्दी जल्दी अपने बाल बाधने लगे। इसी तरह कोई सर्पकी त्वचासे, कोई वृक्षोंकी त्वचासे और कोई नील गायकी त्वचासे अपने शरीरमें पहने हुए मृगचर्मको बाँधने लगे। बन्दरोंकी तरह कूदते-फाँदते हुए वे लोग हाथमें पाषाण और धनुष लिए हुए स्वामिभक्त श्वानोंकी तरह अपने स्वामीको घेर कर चलने लगे। वे सब आपसमें कह रहे थे कि हम राजा भरतकी एक-एक अक्षौहिणी सेनाको चूर्ण कर अपने महाराज बाहुबलीके उपकारका बदला अवश्य देंगे।

उनकी ऐसी सकोप तैयारी देख, सुषेण मन ही-मन विवेक-बुद्धिसे विचार करने लगा,—'ओह! इस बाहुबलीके देशके लोग तो इसके ऐसे वशीभूत हैं, कि मालूम होता है, मानों ये अपने बापके वैरीसे बदला लेनेके लिए तत्परताके साथ युद्धकी तैयारी कर रहे हैं। राजा बाहुबलीकी सेनाके पहले ही रणको चलने वाले ये किरात भी इस तरह आने

सेनाको मार गिरानेका उत्साह दिखला रहे हैं। मैं तो यहाँ कोई ऐसा मनुष्य नहीं देखता, जो युद्धके लिये तैयार न हो। साथ ही ऐसा भी कोई नहीं दिखलाई देता, जो बाहुबली पर अनुराग न रखता हो। इस बहलो देशमें हल जोतनेवाले खेतिहर भी शूर वीर और स्वामिभक्त हैं। क्या यह इस देशका ही प्रभाव है, अथवा राजा बाहुबलीमें ही ऐसा कोई गुण है। सामन्त आदि पारिषद तो मूल्य देकर खरीदे भी जा सकते हैं, पर बाहुबलीने तो अपने गुणोंसे सारी पृथ्वीको मोल ली हुई पत्नीसी बना लिया है। जैसे अग्निके सामने तृणोंका समूह नहीं ठहरता, वैसे ही बाहुबलीकी ऐसी सेनाके सामने तो मैं चक्रवर्तीकी विशाल सेनाको भी तुच्छ ही मानता हूँ। इस महावीर बाहुबलीके आगे मैं तो चक्रवर्तीको वैसा ही छोटा समझता हूँ जैसा अष्टापदके सामने हाथीका छोटा बच्चा हो। शक्ति सामर्थ्यमें पृथ्वीमें चक्रवर्ती और स्वर्गमें इन्द्र विख्यात हैं, पर इन दोनोंके बीचमें अथवा इन दोनोंसे भी बढ़कर ऋषभदेवका यह छोटा पुत्र जान पड़ता है। मुझे तो ऐसा मालूम पड़ता है, मानों बाहुबलीके थप्पड़के सामने चक्रीका चक्र और इन्द्रका वज्र भी व्यर्थ हैं। इस बाहुबलीको छेड़ना क्या है, रीछके कान पकड़ना और साँपको मुट्ठीमें पकड़ना है। जैसे व्याघ्र एकही मृगको लेकर सन्तुष्ट रहता है, वैसे ही इतनीसी भूमि लेकर सन्तुष्ट रहनेवाले बाहुबलीको छेड़ कर व्यर्थ ही शत्रु बनाया गया। अनेक राजाओंसे सेवित महाराज को क्या कमी दिखलाई दी, जिसके लिये उन्होंने बाहनके लिये

सिंहको पकड़ मँगवानेकी तरह इस बाहुबलीको सेवाके लिये बुलवाया। स्वामीके हितको माननेवाले मंत्रियों और मुझको धिक्कार है, जो हम लोगोंने इस मामलेमें शत्रुकी तरह उनकी उपेक्षा की। लोग यही कहेंगे कि सुषेणने ही जाकर भरतसे बाहुबलीकी लड़ाई छिड़वायी। ओह! गुणको दूषित करनेवाले इस दूतपनको धिक्कार है।"

रास्ते भर इसी प्रकार विचार करता हुआ, नीति निपुण सुषेण कितने ही दिन बाद अयोध्या-नगरीमें आ पहुँचा। द्वार-पाल उसे सभामें ले गया। वह प्रणाम कर हाथ जोड़े हुए बैठा ही था, कि महाराजने उससे बड़े आदरके साथ पूछा,—

'सुषेण! मेरा छोटा भाई बाहुबली कुशल से है न? तुम वहाँ से बड़ी जल्दी चले आये, इससे मुझे बड़ी चिन्ता हो रही है। अथवा उसने तुम्हें आदेश दिया है, इसलिये तुम झटपट चले आए हो? क्योंकि यह वीरवृत्ति तो मेरे बलवान् भ्राताके योग्य ही है।"

सुषेणने कहा — "हे महाराज! आपके ही समान अतुल पराक्रम वाले उन बाहुबली राजाको कुशल कहनेको देव भी समर्थ नहीं है। वे आपके छोटे भाई हैं, इसीलिये मैंने पहले उनसे स्वामीकी सेवा करनेके लिये आनको विनय पूर्वक हितकारी वचन कहा; इसके बाद औषधकी तरह कड़वे,पर परिणाममें उपकारी तीखे वचन कहे पर क्या मीठे, क्या कड़वे,किसी तरहके वाक्यों से वे आपकी सेवा करनेको नहीं तैयार हुए। जैसे सन्निपातके रोगीको दवा थोड़े ही असर करती है? वह बलवान् बाहुबली

अभिमानमें चूर होकर तीनों लोकको तृण समान जानते हैं और सिंहकी तरह किसीको अपनी बराबरीका वीर नहीं मानते। मैंने जब आपके सेनापति सुषेण और आपकी सेनाका वर्णन किया, तब उन्होंने उसी तरह नाक भाकोड़ ली जैसे दुर्गंधकी महँक पाकर आदमी नाक सिकोड़ लेता है। साथ ही यह भी कहा, कि ये किस गिनतीमें हैं? जब आपकी षट्खण्ड विजयका मैंने वर्णन किया तब उन्होंने उसे अनसुना सा कर अपने भुजदण्डको देखकर कहा —“मैं अपने पिताके दिये हुये राज्यसे ही सन्तुष्ट हूँ, इसीलिये मेरी उपेक्षाके ही कारण भरत भरत क्षेत्रके छहों खण्डोंको पा सके हैं।” सेवा करनी तो दूर रही, अभी तो वे निर्भयताके साथ आपको रणके लिये बुलावा दे रहे हैं, जैसे कोई सिंहनीको दुहनेके लिये बुलाये आपके भाई ऐसे पराक्रमी मानी और महाभुज हैं कि वे गन्धहस्तीकी तरह असह्य और पराये पराक्रमको नहीं सहन करनेवाले हैं। इन्द्रके सामानिक देवताओंकी तरह उनकी सभामें बड़े प्रचण्ड पराक्रमी सामन्तराजा हैं; इसलिये वे न्यून आशयवाले भी नहीं हैं। उनके राजकुमार भी अपने राजतेजके कारण अत्यन्त अभिमानी हैं। युद्धके लिये उनकी बाँहोंमें खुजली पैदा हो रही है, इसी लिये वे बाहुबलीसे दसगुने पराक्रमी मालूम पड़ते हैं। उनके अभिमानी मन्त्री भी उन्हींके विचारोंके अनुसार चलते हैं; क्योंकि जैसा स्वामी होता है वैसाही उसका परिवार भी होता है। स्त्रियाँ जैसे पराये पुरुषको नहीं देखतीं, वैसेही उनकी प्रजा

लेने पर भी यदि आपकी यहीं अविजय हो गया तो फिर यही कहना पड़ेगा, कि समुद्रको तैर जानेवाला पुरुष गढ़ेयामें डूब गया। क्या आपने यह कहीं देखा या सुना है कि चक्रवर्तीकी प्रतिस्पर्द्धा करनेवाला राजा भी सुखसे राज्य कर सका हो? हे प्रभु! जो अपना अदय न करता हो, उसके साथ भाईचारा दिख लाना, एक हाथसे ताली बजाना है। वेश्याओंकी तरह स्नेह-रहित बाहुबली राजापर भरतराज स्नेह रखते हैं ऐसा कहनेसे यदि आप लोगोंको रोकें, तो भलेही रोकें; परन्तु आज तक जो चक्र नगरके बाहर यही प्रण करके ठहरा हुआ है कि मैं तो सब शत्रुओंको जीत करही अन्दर प्रवेश करूँगा उसे आप कैसे रोकेंगे? भाई होकर भी जो आपका शत्रु है। ऐसे बाहुबलकी उपेक्षा करना आपके लिये उचित नहीं है; आगे इस विषयमें आप अपने अन्यान्य मंत्रियोंसे भी पूछ लीजिये।"

सुषेणके ऐसा कह लेने पर महाराजने एक बार अन्यान्य सब लोगोंकी ओर देखा। इतनेमें वाचस्पतिके समान प्रधान मंत्री ने कहा,—"सेनापतिने जो कुछ कहा, वह ठीक ही है। ऐसी बातें कहनेको दूसरा कौन समर्थ हो सकता है? जो पराक्रम और प्रयासमें भीरु होते हैं वे अपने स्वामीके तेजकी उपेक्षा करते हैं। स्वामी अपने तेजके लिये जो कुछ आदेश करते हैं उसके विषयमें अधिकारीगण स्वार्थानुकूल उत्तर दिया करते और व्यर्थ का तूलकलाम किया करते हैं। पर सेनापति महोदय वैसेही आप-के तेजकी वृद्धि करनेवाले हैं, जैसे वायु अग्निको बढ़ा देती है।

चक्ररत्नकी तरह सेनापति भी आपके इस बाकी बचे हुए शत्रुको भी पराजित किये बिना सन्तुष्ट नहीं होंगे। इस लिये आप अब विलम्ब न करें। आपकी आज्ञासे सेनापति हाथमें दण्ड लिये हुए शत्रुका शासन करनेको प्रस्थान करे, इसके लिये आप अभी बिगुल बजवा दें। सुघोषाके घोषको सुनकर जैसे देवतागण प्रस्तुत हो जाते हैं, वैसेही आपकी बिगुलकी आवाज़ सुनते ही आपके सब सैनिक वाहनों और परिवारोंके साथ एकत्र हो जायें और आप भी तेजकी वृद्धिके लिये उत्तरकी ओर तक्षशिलापुरीके लिये सूर्यकी तरह प्रस्थान करें। आप स्वयं जाकर अपनी भाप्तों भाईका स्नेह देख आयें और सुवेगकी बातोंकी सचाई-झुठाईकी परीक्षा कर लें।"

मन्त्रीकी यह बात राजाने स्वीकार कर ली और कहा—अच्छा, ऐसाही होगा।" क्योंकि विद्वान् मनुष्य दूसरोंकी कही हुई उचित बातोंको भी मान लेते हैं। इसके बाद शुभदिनको यात्राके समय किये जानेवाले मङ्गलक कार्योंका अनुष्ठान कर, महाराज पर्वतकेसे उन्नत गजेन्द्रके ऊपर आरूढ़ हुए। मानों दूसरे राजाकी सेना हो, ऐसे रथों, घोड़ों और हाथियों पर सवार हज़ारों सेवक प्रयाण समयके बाजे बजाने लगे। एक ताल पर संगीत करनेवालोंकी तरह प्रयाण बाजोंका नाद सुन, सारी सेना इकट्ठी हो गयी। राजाओं, मन्त्रियों सामन्तों और सेनापतियोंसे घिरे हुए महाराज मानों अनेक मूर्त्तियोंवाले होकर नगरके बाहर आये। एक हज़ार यक्षोंसे अधिष्ठित चक्ररत्न सेनापतिके समान

सारी सेनाके आगे आगे चलने लगा। मानों शत्रुओंके गुप्तचर घूम रहे हों, इसी तरह महाराजके प्रयाणकी सूचना देनेके लिये चारों ओर धूल उड़ उड़ कर फैलने लगी। उस समय जाते हाथियोंको जाते देख ऐसा मालूम पड़ा, मानों पृथ्वी ही गज शून्य हो गयी हो। घोड़ों, रथों खच्चरों और ऊँटोंकी पल्टन देख ऐसा ज्ञात पड़ा, मानों अब दुनियामें कहीं वाहन सवारी नहीं रह गयी है। जैसे समुद्रकी ओर दृष्टि करने वालेको सारा जगत् जलमयही दीखता है, वैसेही उनकी पैदल सेनाको देखकर सारा जगत् मनुष्यमयही मालूम पड़ने लगा। राहमें जाते-जाते महाराज प्रत्येक नगर और ग्राममें लोगोंको राह राह यही कहते हुए पाने लगे,—"इस राजाने इस सारे भरत क्षेत्रको एक क्षेत्रकी तरह वशमें कर लिया है और मुनि जिस प्रकार चौदह पूर्वको मिलाते हैं उसी प्रकार चौदहों रत्नोंको प्राप्त कर लिया है। आयुधोंके समान इन्होंने नवों निधियोंको वशमें कर लिया है। फिर इतना वैभव होते हुए भी महाराजने किस लिये और कहाँको प्रस्थान किया है? कदाचित् अपना इच्छास अपना देश देखनेके लिये जा रहे हों, तो फिर शत्रुओंको दण्ड देनेवाला यह चक्ररत्न क्यों आगे-आगे जा रहा है? परन्तु दिशाका अनुमान करनेसे तो यही मालूम होता है कि ये बाहुबलीके ऊपर चढ़ाई करने जारहे हैं। ओह, बड़े आदमियोंके कषायका वेग भी बड़ा प्रचण्ड होता है। यह बाहुबली देवों और असुरोंसे भी मुश्किल से जीता जा सकता है, ऐसा सुननेमें आता है, फिर उसे जीतने

की इच्छा करनेवाले ये राजा मानों उँगली पर मेरुपर्वत उठाने आ रहे हैं, इस युद्धमें छोटे भाईने कहीं बड़ेको जीत लिया अथवा बड़ेनेही छोटेको परास्त कर दिया, तो दोनोंही अवस्थाओंमें महाराजको ही भारी अपयश प्राप्त होगा।"

सैन्योंकी उड़ायी हुई धूलकी बाढ़से विन्ध्याचलकी वृद्धिकी तरह चारों ओर अन्धकार फैलाते अश्वोंके हेषारव, गजोंके गर्जन रथोंके चीत्कार और योद्धाओंके कराघातों इन चारों प्रकारके शब्दोंसे नगाड़ेके शब्दकी तरह दिशाओंको नादमय करते, ग्रीष्म ऋतुके सूर्यकी तरह रास्तेकी नदियोंको सोखते, उत्कट पवनकी भाँति मार्गके वृक्षोंको उखाड़कर फेंकते, सेनाकी ध्वजाओंके वस्त्रसे आकाशको बगुलोंसे भरा हुआ बनाते, सैन्यके भारसे दबी हुई पृथ्वीको हाथियोंके मदसे शान्त करते और प्रतिदिन चक्रके चलाये हुए रास्तेपर चलते हुए महाराज उसी प्रकार बहलीदेशमें आ पहुँचे, जैसे सूर्य दूसरी राशिमें संक्रमण करता है। उस देशकी सीमाके पास पहुँचकर उन्होंने पड़ाव डाला और समुद्रकी तरह मर्यादा बाँधकर वहीं टिक रहे।

इसी समय सुनन्दाके पुत्र बाहुबलीने राजनीति रूपी भवनके स्तम्भ-स्वरूप चरोंके मुँहसे चक्रवर्त्तीके आनेका समाचार सुना। सुनतेही उन्होंने भी अपनी प्रतिध्वनिसे स्वर्गको भी शब्दायमान करनेवाली दुंदुभि बजायी। प्रस्थानही कल्याणकारी हो, इस लिये उन्होंने मूर्त्तिमान कल्याणकी तरह भद्र-गजेन्द्रके ऊपर उत्साह की तरह सवारी की। बड़े बलवान, बड़े उत्साही, कार्यमें एक

सी प्रकृति रखनेवाले, दूसरोंसे अभेद और अपनेही अंशके समान उनके राजकुमारों, मन्त्रियों और वीरपुरुषों से घिरे हुए राजा बाहुबली देवताओंसे घिरे हुए इन्द्रकी तरह शोभित होने लगे। मानो उनके मनमेंही बसे हों, ऐसे लाखों योद्धा—कुछ हाथियोंपर, कितनेही घोड़ोंपर, कितनेही रथोंपर सवार हो, तथा कितनेही पैदल बाहर निकले। बलवान् और ऊँचे-ऊँचे शस्त्रोंवाले अपने वीरोंसे एक वीरमयी पृथ्वीकी रचना करते हुए अचल निश्चय वाले बाहुबली चल पड़े। विभागरहित जयकी इच्छा रखनेवाले उनके वीर सुभट, "मैं अकेला ही शत्रुको जीत लूँगा" ऐसा एक दूसरेसे कह रहे थे। रोहणाचल पर्वतके सभी पत्थर जैसे मणिमय होते हैं, वैसेही उस सेनामें बाजे बजानेवाले भी अपनेको वीर ही समझ रहे थे। उनके माण्डलिक राजाओं के चन्द्रमाकी सी कान्तिवाले छत्र-मण्डलसे आकाश श्वेतकमलमय दीखने लगा। हरएक पराक्रमी राजाको देखकर उन्हें अपनी भुजाके समान मान ते हुए वे आगे आगे चलने लगे। राहमें चलते हुए राजा बाहु-बली अपनी सेनाके भारसे पृथ्वीको और बाजोंकी ध्वनिसे आकाशको फाड़ने लगे। उनके देशकी सीमा दूर थी, तोभी वे मरकाल यहाँ आ पहुँचे। क्योंकि रणके लिये उत्कण्ठित वीर-पुरुषगण वायुसे भी अधिक वेगवान् हो जाते हैं। भरतराजके पड़ावसे न बहुत दूर न बहुत निकट, गङ्गाके तटपर बाहुबलीने पड़ाव डाला।

प्रातःकाल चारण भाटोंने ... ने प्रथम

कुमारों को युद्धोत्सवके लिये रण निमंत्रण दिया। रातके समय बाहुबलीने सब राजाओंकी सलाहसे अपने सिंह जैसे पराक्रमी सिंहरथ नामक पुत्रको सेनापति नियुक्त किया और पट्टहस्तीकी भांति उनके मस्तकपर प्रकाशमान प्रतापके समान देदीप्यमान सुवर्णका एक रण पट्ट आरोपित कर दिया। राजकुमार राजाको प्रणाम कर, उनसे रण शिक्षा ले ऐसे आनन्दसे अपने निवास स्थान पर आये, मानों उन्हें पृथ्वी ही मिल गयी हो। महाराज बाहुबलीने अन्यान्य राजाओंको भी युद्धके लिये आज्ञा देकर विदा किया। यद्यपि वे स्वय रणकी इच्छा रखते थे, तथापि स्वामीकी इस आज्ञाको उन्होंने सम्मानके साथ सिर-आखोंपर लिया।

इधर महाराज भरतने कुमारों, राजाओं और सामन्तोंकी रायसे श्रेष्ठ आचार्यकी तरह सुषेणको रणदीक्षा प्रदान की—उन्हें सेनापति बनाया। सिद्धिमंत्रकी तरह स्वामीकी आज्ञा स्वीकार कर चक्रवाककी भांति प्रात काल होनेकी बाट जोहता हुआ सुषेण अपने डेरेपर आया। कुमारों, मुकुटधारी राजाओं और सब सामन्तोंको बुलाकर राजा भरतने आज्ञा दी,—"प्यारे शूर वीरों! मेरे छोटे भाईके साथ युद्ध करते समय बिना भूले तुम लोग सुषेण सेनापतिको मेरेही समान जानना। हे पराक्रमी योद्धाओं! महावत जैसे हाथीको वशमें कर लेता है, वैसेही तुमने अपने अतुल पराक्रमसे बड़े बड़े अभिमानी राजाओंको वशमें कर लिया है और वैताढ्यपर्वतको लाँघकर देवों तथा असुरोंको पराजित कर, तुमने दुर्जय किरातोंको भी अपने पराक्रमसे खूबही मसल डाला

है। पर ठीक जानना उन लोगोंमें बाहुबलीके पैदल सिपाहियोंकी बराबरी करनेवाला एक भी नहीं था। हवा जैसे रुईको उड़ा ले जाती है वैसेही इस बाहुबलीका जेठा बेटा सोमयशा सारी सेना को दसों दिशाओंमें उड़ाकर फेंक देनेको समर्थ है। उमरमें छोटा और पराक्रममें बड़ा उसका सिंहरथ नामका छोटा भाई शत्रुओंकी सेनाके लिये दावानलके समान है। अधिक क्या कहूँ? उसके अन्य पुत्रों और पौत्रोंमें भी एक-एक ऐसा है, जो अक्षौहिणी सेनामें मल्लके समान और यमराजके सदृश भय उत्पन्न कर सकता है। उसके स्वामिभक्त सेवक भी, जो ठीक उसके प्रतिबिम्ब मालूम पड़ते हैं, बलमें उसकी समानता कर सकते हैं। औरोंकी सेनामें जैसे एकही महाबलवान् नायक होता है, वैसे उस की सेनामें सबके सब पराक्रमी हैं। महाबाहु बाहुबली तो दूर रहे, उसका एक एक सेनाव्यूह रणमें वज्रकी तरह अभेद्य है। इसलिये जैसे वर्षाऋतुमें मेघके साथ-साथ पुरवैया हवा चलती है, वैसे ही तुम भी युद्धके लिये यात्रा करते हुए सुषेणके पीछे पीछे चले आओ।"

अपने स्वामीकी अमृतसमान वाणीसे मानों उनके रोम-रोम भर गये हों, इस प्रकार उनके शरीरमें पुलकावली छा गयी। मानों प्रतिवीरों (शत्रुओं) की जयलक्ष्मीको स्वयंवर मण्डपमें वरने जाते हों, इसी तरह महाराजके द्वारा विसर्जन किये हुए वे वीर अपने अपने डेरोंमें चले गये। दोनों ऋषभपुत्रोंकी प्रसादरूपी समुद्रको तरनेकी इच्छासे दोनों ओरके वीरश्रेष्ठ युद्धके लिये तैयार

होने लगे। सबके सब अपने धराण, धनुष तरकस, गदा और शक्ति आदि आयुधोंकी देवताकी तरह पूजा करने लगे। उत्साह से नाचते हुए अपने चित्तके तालपर हो, वे वीर अपने आयुधोंके सामने ऊँचे स्वरसे बाजे बजाने लगे। इसके बाद अपने निर्मल यशके समान नवीन और सुगन्धित उबटनसे वे अपने शरीरका मार्जन करने लगे। मस्तक पर बँधे हुए काले वस्त्रके वीरपट्टका अनुकरण करनेवाली कस्तूरीकी चिन्दी (टीका) वे अपने अपने ललाटमें लगाने लगे। दोनों ओरकी सेनाओंमें युद्धकथा जारी रहने और शस्त्र पूजाके लिये जागरण करनेके कारण वीरोंका नींद नहीं आयी। मानों वह उनसे डर गयी। प्रातःकाल होने वाले युद्धके लिये उत्साहमें भरे हुए दोनों ओरके वीर सैनिकोंको तीन पहरोंकी यह रात सौ पहरोंवाली मालूम पड़ी और उन्होंने बड़ी मुश्किलसे यह रात काटी।

सवेरा होतेही दोनों ऋषभपुत्रोंकी युद्ध क्रीड़ा देखनेके कौतूहलसे ही मानों सूर्य उदयाचलकी चोटी पर चढ़ आये। उसी समय एकाएक मन्द्राचलसे क्षुब्ध समुद्र जलकी भाँति प्रलय-कालके पुष्करावर्त मेघकी भाँति और वज्रसे ताड़ित पर्वतकी भाँति दोनों सेनाओंमें मारू बाजे बज उठे। उन रणवाद्योंके उस गूँजते हुए नादसे दिग्गजोंने तत्काल कान ऊँचे किये और डर गये—जलमें रहनेवाले जीव भयसे भ्रान्त होने लगे। समुद्र खल बल उठा, क्रूर प्राणी भी चारों ओरसे दौड़ते भागते हुए गुफाओंमें प्रवेश करने लगे, बड़े बड़े साँप बिलोंमें घुसने लगे पर्वत

काँप उठे और उनके शिखर गिर पड़ने लगे, पृथ्वीको धारण करने वाले कूर्मराजने अपने चरण और कण्ठका सङ्कोच करना शुरू किया, आकाश टूट पड़ने लगा और पृथ्वी फटती हुई सी मालूम पड़ने लगी। राजाके द्वारपालका प्रेरित किये हुएके समान दोनों ओरके सैनिक रणवाद्योंसे प्रेरित होकर युद्धके लिये तैयार होने लगे। रणके उत्साहसे शरीर फूल उठनेके कारण उनके कवचों के बन्द तड़क उठे और वे नये नये कवच धारण करने लगे। कोई अत्यन्त प्रेमके मारे अपने घोड़ेको भी बख्तर पहनाने लगा क्योंकि बड़े बड़े वीर अपनी अपेक्षा भी अपने वाहनोंकी विशेष रक्षा करते हैं। कोई अपने घोड़ेकी परीक्षा करनेके लिये उसपर चढ़कर उसे चलाकर देखने लगा क्योंकि दुःशिक्षित और जड़ अश्व अपने सवारका शत्रुही होता है। बख्तर पहनकर हींसनेवाले घोड़ेकी कोई कोई वीर पूजा करने लगे, क्योंकि युद्धमें जाते समय घोड़े-का हींसना युद्धमें जीत होनेका लक्षण है। कोई बिना बख्तरका घोड़ा मिलनेसे आप भी अपना बख्तर उतार कर रखने लगा, क्योंकि पराक्रमी पुरुषोंका रणमें यही पुरुषव्रत है। कोई अपने सारथिको ऐसी शिक्षा देने लगा, जिससे वह समुद्रमें जैसे मछली चलती है, वैसे ही घोर रणमें सञ्चार करते हुए भी स्खलन नहीं पानेकी चतुराई सीख जाये। जैसे राह चलनेवाले राहखर्चके लिये पूरा सामान अपने पास रख लेते हैं, वैसेही बहुत दिनोंतक जारी रहनेवाली लड़ाईके लिहाजसे कितनेही वीरोंने अपने रथोंको हथियारोंसे भर लिया। कोई दूसरेही अपनी पहचान करानेके

वाले भाटचारणोंसे अपने गुण बतलानेवाले ध्वजस्तम्भोंको दृढ करने लगे। कोई अपने मज़बूत धुरेवाले रथमें, शत्रुसैन्य-रूपी समुद्रमें मार्ग पैदा करनेके लिये, जलकान्तरत्नके समान अश्व जोतने लगे। कोई अपने सारथिको मज़बूत बख्तर देने लगा, क्योंकि अच्छे घोड़े जुते रहनेपर भी बिना सारथि रथ निकम्मा हो जाता है। कोई मज़बूत लोहेके कंकणकी श्रेणीका सम्पर्क होनेसे कठोर बने हुए हाथियोंके दाँतोंको अपनी भुजाकी तरह पूजने लगे। कोई प्राप्त होनेवाली जयलक्ष्मीके वासगृहके समान पताकाओंके समूह वाली अम्बारीको हाथीके ऊपर रखने लगा। कोई कोई वीर शकुन समझ कर हाथीके गण्डस्थलसे चूते हुए मदका कस्तूरीके समान तिलक करने लगे। कोई दूसरे हाथीकी मदगन्धसे भरी हुई वायुको भी सहन न करनेवाले मनकी तरह मतवाले हाथीपर, सवार होने लगा, सारे महावत रणोत्सवके शृङ्गार वस्त्रके समान सोनेके कड़े हाथियोंको पहिनाने और उनको सूँडोंसे भी ऊँची नालवाले नील कमलकी लीलाको धारण करनेवाले लोहेके मुद्गर भी उनसे उठवाने लगे। कितनेही महावत यमराजके दाँतके समान हाथियोंके दांतके ऊपर काले लोहेकी तीखी चूड़ियाँ पहनाने लगे।

इसी समय राजाके अधिकारियोंकी ओरसे आज्ञा जारी हुई कि सैन्यके पीछे पीछे अन्नोंसे लदे हुए ऊंट और गाड़ियोंको शीघ्रही ले जाओ नहीं तो हस्तलाघववाले वीर सिपाहियोंको हथियारोंका टोटा हो जायगा, बख्तरोंसे लदे हुए ऊँट भी ले

आओ क्योंकि लगातार लड़ाईमें लगे हुए वीरोंके पहलेके पहने हुए कवच अवश्यही टूट जायेंगे। रथी पुरुषोंके पीछे-पीछे दूसरे रथ भी तैयार रखो, क्योंकि जैसे वज्र पर्वतोंको ढा देता है, वैसे ही अस्त्रोंसे रथ टूट जाते हैं। पहलेके घोड़े थक जायें और युद्ध में खिन्न हो, इस भयसे अभीसे सैकड़ों अश्व घुड़सवारोंके पीछे पीछे जानेके लिये तैयार कर रखो। प्रत्येक मुकुटबद्ध राजाके पीछे दूसरा हाथी भी तैयार रखो क्योंकि एकही हाथीसे संग्राम में काम नहीं चल सकता। प्रत्येक सैनिकके पीछे पानी ढोने वाले ऊँट तैयार रखो, क्योंकि युद्धवेला रूपी ग्रीष्मऋतुसे तपे हुए वीरोंके लिये यह चलती फिरती हुई प्याऊका काम देगा। औषधिपति चन्द्रमाके भण्डारकी भाँति और हिमगिरिके सारके सदृश ताजी व्रण-संरोहिणी औषधियोंके गट्ठर उठवा मँगाओ।" उनके ऐसे कोलाहलसे रणके बाजोंकी ध्वनिरूपी समुद्रमें ज्वार सा आ गया। उस समय सारा संसार चारों ओरसे उठते हुए तुमुल शब्दसे शब्दमय और हथियारोंकी झनझनाहटसे लौह मय हो उठा। मानों पूर्वकी सभी बातें आँखोंदेखी हों इस तरह से पूर्वपुरुषोंके चरित्र सुनानेवाले, व्यासकी तरह रण निर्वाहके फल बतलाने वाले और नारदकी तरह वीर योद्धाओंका जोश दिलानेके लिये सामने आये हुए शत्रुवीरोंका बारम्बार आदर-सहित बखान करनेवाले चारण भाट, हरएक हाथी, रथ और घोड़ेके पास जा जाकर पथ दिग्गजकी तरह रणसे चंचल होकर इधरसे उधर घूमने फिरने लगे।

इधर बाहुबली स्नान कर, देवपूजाके लिये मन्दिरमें गये। बड़े आदमी किसी कामके झंझटमें पड़कर अपने नित्यकर्मको बिसरा नहीं जाते। देवमन्दिरमें आ, जन्माभिषेकके समय इन्द्रकी तरह उन्होंने ऋषभस्वामीकी प्रतिमाको सुगन्धित जलसे स्नान कराया। इसके बाद निःकषाय और परम श्रद्धा-युक्त होकर उन्होंने स्निग्ध गन्ध पूर्ण कषाय वस्त्रसे, मनमानी श्रद्धाके साथ उस प्रतिमाका मार्जन किया और इसके पश्चात् लालरंगसे वस्त्रकी मानों रचना की हो ऐसा यक्षकर्दमसे उस प्रतिमाका विलेपन किया। सुगन्धमें देववृक्षके पुष्पोंकी मालाकीबहनसी विचित्र पुष्पोंकी मालासे उन्होंने प्रतिमाका अर्चन किया। सोनेकी धूप-दानीमें दिव्य धूप दिया। उससे धूप भी ऐसा मालूम पड़ने लगा, मानों नीले कमलोंसे पूजाकी जा रही हो। इसके बाद मकर-राशिमें आये हुए सूर्यके समान उत्तरासङ्ग कर, प्रकाशमान आरतीको प्रतापके समान ग्रहण कर, आरती उतार, अन्तमें हाथ जोड़कर आदि भगवान्‌को प्रणाम कर उन्होंने भक्तिपूर्वक इस प्रकार स्तुति करनी आरम्भ की,—

"हे सर्वज्ञ! मैं अपनी जड़ता दूर कर आपकी स्तुति कर रहा हूँ क्योंकि आपकी यह दुर्निवार भक्ति मुझे वाचाल कर रही है। हे आदि-तीर्थेश! आपकी जय हो, आपके चरण नखकी कान्तियाँ संसाररूपी शत्रुसे त्रास पाये हुए प्राणियोंको वज्र पंजरका काम देती हैं। हे देव! आप के चरण-कमलोंके दर्शन करनेके लिये दूर-दूरसे जो लोग राजहंसके समान प्रतिदिन

आया करते हैं, वे धन्य हैं। जाड़ेसे ठिठुरे हुए लोग जैसे सूर्यकी शरणमें आते हैं, वैसेही इस संसारके विकट दुःखोंसे पीड़ित विवेकी व्यक्ति नित्य आपकी ही शरणमें आते हैं। हे भगवन्! जो लोग निर्निमेष नेत्रोंसे देखते हैं उनको परलोकमें देवत्व सुलभ नहीं है। हे देव! जैसे रेशमी कपड़े पर लगा हुआ अंजनका दाग दूधसे धानेपर मिट जाता है वैसेही पुरुषोंका कर्मरूपी मैल आपकी देशनारूपी जलसे धुल जाता है। हे स्वामी! जो निरन्तर आपका **ऋषभनाथ** यह नाम जपा करता है उस जापकको सब सिद्धियोंका आकर्षण मन्त्र सिद्ध सा हो जाता है। हे प्रभु! जो आपकी भक्तिरूपी कवचको धारण कर लेता है उस पर वज्र या त्रिशूलका असर नहीं होता।"

इस प्रकार भगवान्‌की स्तुति कर जिनके सारे शरीरके रोंगटे खड़े हो गये हैं ऐसे वे नृप शिरोमणि बाहुबली, प्रभुको प्रणाम कर, देवालयसे बाहर निकले।

इसके बाद उन्होंने विजयलक्ष्मीके विवाहके लिये बनी हुई कौंचलीके समान सुवर्णमाणिक्य-मण्डित वज्र कवच धारण कर लिया। जैसे बहुतसे प्रवालोंके समूहसे समुद्र शोभा पाता है, वैसेही वे देदीप्यमान कवच पहननेसे सुशोभित दीखने लगे। तदनन्तर उन्होंने पर्वतकी चोटीपर सोहनेवाले मेघमण्डपकी तरह सिरपर शिरस्त्राण धारण कर लिया। बहुतसे सर्पोंसे भरे हुए पाताल विवरके समान, लोहके बाणोंसे भरे हुए दो तरकस उन्हों ने पीठपर बाँध लिये और युगान्तके समय यमराजके उठाये हुए

दण्डकी तरह बायें हाथमें धनुष ले लिया। इस प्रकार तयार होनेवाले राजा बाहुबलीको स्वस्तिवाचक पुरुषोंने आपका कल्याण हो,' ऐसा कहकर आशीर्वाद दिया। नाते गोतेकी बड़ी-बूढ़ी स्त्रियाँ 'जीओ जागो' कहकर उन्हें असीसें देने लगीं। बड़े बूढ़े और श्रेष्ठ पुरुष 'सानन्द रहो-सानन्द रहो' ऐसा कहने लगे और चारण—भाट 'चिरंजीवी हो चिरंजीवी हो' कहकर ऊँचे स्वरसे उनका मङ्गल मनाने लगे। तदनन्तर स्वर्गाधिपति जैसे मेरुपर आरूढ होते हैं, वैसेही सबके मुँहसे शुभ शब्द सुनते हुए महाभुज बाहुबली महावतका हाथ पकड़कर गजपतिके ऊपर आरूढ हुए।

इधर पुण्य-बुद्धि महाराज भरत भी शुभलक्ष्मीके कोषागारके समान अपने देवमन्दिरमें पधारे। वहाँ पहुँचकर महामना महाराजने आदिनाथकी प्रतिमाको, दिग्विजयके समय लाये हुए पद्मद्रह आदि तीर्थोंके जलसे स्नान कराया जैसे उत्तम कारीगर मणिका मार्जन करता है वैसेही देवदूष्य वस्त्रसे उस अप्रतिम प्रतिमाका मार्जन किया अपने निर्मल यशसे उज्ज्वल बनायी हुई पृथ्वीके समान हिमाचल कुमार आदि देवोंके दिये हुए गोशीर्ष चन्दनसे उस प्रतिमाका विलेपन किया, लक्ष्मीके सदन स्वरूप कमलोंके समान प्रफुल्ल कमलोंसे उन्होंने पूजामें नेत्रस्तम्भनकी औषधिके समान प्रतिमाकी आँगी रची। धूम्रवल्लीसे मानों कस्तूरीकी पत्र रचना करते हों, ऐसा धूप उन्होंने प्रतिमाके पास जलाया। इसके बाद मानों सर्व कर्मरूपी समाधिका अग्निकुण्ड हो, ऐसी

प्रदीप्त दीपकवाली आरती ग्रहणकर उस राजदीपकने प्रभुकी आरती उतारी। सबके अन्तमें देवताको प्रणाम कर, हाथ जोड़ उन्होंने इस प्रकार स्तुति करनी आरम्भ की,—

"हे जगन्नाथ! मैं अज्ञान हूँ मैं अज्ञान हूँ तो भी अपनेको योग्य मानकर मैं आपकी स्तुति करता हूं क्योंकि बालकोंकी तोतली वाणी भी गुरुजनोंको उचित ही मालूम पड़ती है। हे देव! सिद्ध रसके स्पर्शसे जैसे लोहा भी सोना हो जाता है, वैसे ही आपका आश्रय करनेवाले प्राणी चाहे जैसे कम हों, तो भी वह सिद्ध-पदको प्राप्त हो जाता है। हे स्वामी! आपका ध्यान स्तुति और पूजन करनेवाला प्राणी अपने मन, वचन और कायाका फल प्राप्त कर लेता है और वही धन्यपुरुष है। हे प्रभु! पृथ्वी में विहार करते हुए आपके चरण चिह्न पुरुषोंके पापरूपी वृक्षको उखाड़नेके लिये हाथीके समान काम करते हैं। हे नाथ! स्वाभाविक मोहसे जन्मान्ध बने हुए संसारके जीवोंको अकेले आपही विवेकरूपी नेत्र देनेमें समर्थ हो। जैसे मनके लिये मेरु आदि भी कुछ दूर नहीं है, वैसेही आपके चरणकमलोंमें भ्रमर बनकर लिपटे हुए पुरुषोंके लिये मोक्ष पाना कोई,बड़ी बात नहीं है। हे देव! जैसे मेघका जल पड़नेसे जम्बू वृक्षके फल गिर जाते हैं, वैसे ही आपकी देशना रूपी वाणीसे (वानीसे) प्राणियोंके कर्मरूपी पाश छिन्न भिन्न हो जाते हैं। हे जगन्नाथ! मैं बारम्बार प्रणाम करता हुआ आपसे यही वर माँगता हूँ कि आपमें मेरी भक्ति वैसेही अक्षय हो जैसे समुद्रका जल कभी नहीं घटता।"

इस प्रकार आदिनाथकी स्तुतिकर, प्रणाम करनेके अनन्तर चक्रवर्त्ती भक्ति भरे हृदयके साथ मन्दिरके बाहर आये।

इसके बाद बारम्बार शिथिल करके रखा हुआ कवच उन्होंने अपने हर्षसे उच्छ्वसित अङ्गोंमें धारण किया। माणिक्यकी पूजासे जैसे देवप्रतिमा सोहती है, वैसेही अपने अङ्गोंमें दिव्य और मणिमय कवच धारण करनेसे वे भी शोभाको प्राप्त हुए। मानों दूसरा मुकुट ही हो, ऐसा बीचमें उठा हुआ और छत्रकी तरह गोलाकार सुवर्ण रत्नवाला शिरस्त्राण उन्होंने पहन लिया। उन्होंने अपनी पीठ पर सर्पकेसे तीक्ष्ण बाणोंसे भरे हुए दो तरकस बाँध लिये और इन्द्र जैसे ऋजुरोहित नामक धनुषको धारण करता है वैसे ही शत्रुओंको भय देनेवाला कालपृष्ठ नामक धनुष अपने बायें हाथमें ले लिया। इसके बाद सूर्यकी तरह अन्य नेअग्नियोंके तेजका हरण करने वाले, भद्र गजेन्द्रकी भाँति मस्ती की चालसे चलने वाले, सिंहकी तरह शत्रुओंको तृणके समान जाननेवाले, सर्पकी तरह अपनी दुर्विषह दृष्टिसे भय देनेवाले, और इन्द्रकी तरह बन्दी बनाये हुए देवताओंसे स्तुति करवाने वाले भरतराज निस्तन्द्र गजेन्द्रके ऊपर आ सवार हुए।

कल्पवृक्षके समान याचकोंको दान देते हुए, सहस्र नेत्रोंवाले इन्द्रकी तरह चारों ओर दृष्टि दौड़ाते हुए, अपनी अपनी सेनाओं को आया हुआ देखकर, हंस कमल-नालको ग्रहण करता है वैसेही एक एक बाणको ग्रहण करते हुए, विलासी पुरुष जैसे रति-याचा करता है वैसे ही युद्धको याचना करते हुए गगन मण्डल

के बीचमें आये हुए सूर्यके समान बड़े उत्साह और पराक्रम वाले वे दोनों ऋषभकुमार अपनी अपनी सेनाओंके बीचमें आ विराजे। उस समय अपनी अपनी सेनाओंके बीचमें टिके हुए भरत और बाहुबली राजा जम्बूद्वीपमें रहने वाले मेरु पर्वतकी शोभा दिखला रहे थे। उन दोनों सैन्योंके बीचमें पड़ी हुई पृथ्वी, निषध और नील पर्वतोंके बीचमें पड़ी हुई महा विदेहक्षेत्र भूमिकी तरह मालूम पड़ती थी। जैसे कल्पान्तके समय पूर्व और पश्चिम समुद्र आमने-सामने वृद्धि पाते हैं, वैसे ही दोनों आमने सामने पंक्ति बाँधकर चलने लगे। बाँध जिस प्रकार जलके प्रवाहको रोकता है उसी प्रकार पंक्तिसे अलग होकर चलनेवाले पैदल सिपाहियोंको राजाके द्वारपाल रोक देते थे। ताल सहित संगीत करनेवाले नाटकीय अभिनेताओंकी तरह वीरगण राजाकी आज्ञासे बराबर पाँव रखेहुए चलते थे। वे वीर अपने स्थानको उल्लङ्घन किये बिना चल रहे थे, इसी लिये दोनों ओरकी सेनाएं एक शरीर वाली मालूम पड़ती थीं। वीर योद्धागण पृथ्वीको रथोंके लोहेके मुखवाले चक्रोंसे विदीर्ण किये डालतेथे लोहेकी कुदालीके समान घोड़ोंके तीखे खुरोंसे खोदडालते थे। मानों लोहेका अर्द्धचन्द्र हो, ऐसे ऊंटोंके खुरोंसे पृथ्वी छिदी जाती थी। वज्रकीसी कठोर एड़ियों वाले पैदल सिपाही अपने पैरोंसे ही पृथ्वीको विदीर्ण किये डालते थे। छुरेके समान तेज वाणकेसे महिषों और साँडोंके खुरोंसे भी पृथ्वी फटी जाती थी। मुद्गरकेसे हाथियोंके पैर भी पृथ्वीको

डालते थे। वे वीरगण अपने पैरोंकी धूलसे अन्धकारको आच्छादित कर रहे थे और चमकते हुए हथियारोंसे चारों ओर प्रकाश फैला रहे थे। अपने भारी बोझसे वे कूर्मकी पीठको भी क्लेश पहुँचा रहे थे, महावराहकी ऊँची डाढ़ोंको भी झुका रहे थे और शेषनागके फनके फैलावको भी शिथिल कर रहे थे। वे ऐसे मालूम पड़ते थे मानों सारे दिग्गजोंको कूबड़ बनाये डालते हों और सिंहनादसे ब्रह्माण्डरूपी पात्रको खूब ऊँचे स्वर से शब्दायमान कर रहे हों। साथ ही वे ऐसे मालूम पड़ते थे मानो कराघात मात्रसे ही वे सारे ब्रह्माण्डको फोड़ डालेंगे। प्रसिद्ध ध्वजाओंके चिह्न से पहचानकर पराक्रमी शत्रुओंके नाम ले-लेकर उनका वर्णन करते हुए उन्हींसे शौर्यशाली वीर उन्हें युद्धके लिये ललकार रहे थे। इस तरह दोनों सैन्योंके अग्रवीर एक दूसरे से भिड़ गये। फिरती जैसे मगरके ऊपर मगर टूट पड़ता है, वैसे हो हाथी वालेके सामने हाथीवाला आ गया। तरङ्गके ऊपर जैसे तरङ्ग आपड़ती है वैसेही, घुड़सवार घुड़सवारके सामने आ डटा। वायुके साथ जैसे वायु टकराती है, वैसेही रथीके साथ रथीकी टक्कर हो गयी और पर्वतके साथ जैसे पर्वत आ मिला हो, वैसे ही पैदलके साथ पैदलकी भिड़न्त हो गयी। इसी प्रकार सब वीर भाला, तलवार, मुद्गर और दण्ड आदि आयुधोंको परस्पर मिलाकर क्रोधयुक्त हो एक दूसरेके निकट आये। इतनेमें त्रैलोक्यके नाशकी आशङ्कासे भयभीत हो, देवतागण आकाशमें आ इकट्ठा हुए। "अरे इन दोनों ऋषभपुत्रों

का जो, एक ही शरीर की दो भुजाओंके समान हैं, परस्पर संघर्ष क्यों हो रहा है ?” ऐसा विचार कर उन्होंने दोनों ओरके सैनिकों को पुकार पुकार कर कहा — ‘देखो जब तक हम लोग दोनों ओरके मनस्वी स्वामियोंको समझाते हैं तब तक तुममेंसे भी कोई युद्ध न करे, ऐसा ऋषभदेवजी की आज्ञा है ।” देवताओंने जब इस प्रकार तीन लोकोंके स्वामीकी आज्ञा सुनायी, तब दोनों ओर के सैनिक चित्र लिखेसे चुप चाप खड़े हो गये और यही विचार करने लगे कि ये देवता बाहुबलीके पक्षमें हैं या भरतराजके । काम भी न बिगड़े और लोक कल्याण भी हो जाये इसी विचार से देवतागण पहले चक्रवर्तीके पास आये । वहाँ पहुँचते ही ‘जय-जय’ शब्दसे आशीर्वाद करते हुए प्रियवादी देवताओंने मंत्रियोंके समान इस प्रकार युक्तिपूर्ण बातें कहनी आरम्भ की ‘हे नरदेव ! इन्द्र जैसे दैत्योंको जीतते हैं, वैसे ही आपने छओं खण्ड भरत क्षेत्रके सब राजाओंको जीत लिया यह बहुत ही अच्छा किया है राजेन्द्र ! पराक्रम और तेजके कारण सम्पूर्ण राजरूपी मृगोंमें आप शरभके तुल्य हैं— आपका प्रतिस्पर्द्धी कोई नहीं है । जलकुम्भका मथन करनेसे जैसे मक्खनकी साध नहीं मिटती, वैसे ही आपकी युद्धकी साध आजतक नहीं मिटी इसलिये आपने अपने भाईके साथ लड़ाई छेड़ दी है परन्तु आपका यह काम अपने ही हाथसे अपने दूसरे हाथको घायल करनेके समान है । जैसे बड़ा हाथी बड़े वृक्षमें अपना गण्डस्थल घिसता है, उसका कारण उसकी खुजली है, वैसे ही भाईके साथ आपके

युद्ध ठाननेका कारण भी आपकी भुजाओंकी खुजलीही है ; परन्तु जैसे वनके समस्त वृक्षोंका उत्पात वायुके मारनेका ही कारण होता है, वैसे ही आपकी भुजाओंकी यह क्रीड़ा जगतमें प्रलय मचा देगी। माँसभक्षी मनुष्य क्षणभरकी रसप्रीतिके लिये जिस प्रकार पक्षियोंके समूहका संहार कर डालते हैं उसी प्रकार आप भी अपनी क्रीड़ा मात्रके लिये इस विश्वका संहार करनेको क्यों तुले हुए हैं? जैसे चन्द्रमाकी किरणोंसे अग्निकी वृष्टि होनी उचित नहीं वैसे ही जगतके त्राता और कृपालु श्रीऋषभदेवके पुत्र होकर आपको ऐसा नहीं करना चाहिये। हे पृथ्वीनाथ! संयमी पुरुष जैसे संगसे विराम ग्रहण कर लेते हैं वैसे ही आप भी इस घोर संग्रामसे हाथ खींचकर घर लौट जाइये। आप यहाँ तक चले आये, इसलिये आपके छोटे भाई भी आपका सामना करनेको चले आये ; पर यदि आप लौट जायेंगे तो वे भी लौट जायेंगे, क्योंकि कारणमें [redacted] कार्यकी उत्पत्ति होती है। विश्वक्षय करनेके पापसे आप छुटकारा पा जाइये, रणका इरादा कर देनेसे दोनों ओरके सिपाहियोंका भला हो जाये आपकी सेनाके भारसे होने वाली भूमिभङ्गका विराम होजानेसे पृथ्वीके गर्भमें रहने वाले भुवनपति इत्यादिको सुख होवे आपके सैन्यके मर्दनके अभावसे पृथ्वी, पर्वत, समुद्र, प्रजाजन और सारे जीव जन्तु क्षोभका त्याग कर दें और आपके संग्रामसे होनेवाले विश्व संहारकी शङ्कासे रहित होकर सारे देवता सुखी हो जायें।"

देवता इस प्रकारकी पक्षपातपूर्ण बातें कह रहे थे, कि

महाराज भरत मेघकी सी गंभीर गिरामें बोले — "हे देवताओं! आप लोगोंके सिवा विश्वके हितकी बात और भला कौन कह सकता है? अधिकतर लोग तमाशा देखनेकी इच्छासे ऐसे २ मामलोंमें उदासीन हो रहते हैं, आप लोगोंने हितकी इच्छासे इस लड़ाईके छिड़नेका जो कारण अनुमान किया है वह वस्तुतः कुछ और ही है। यदि कोई किसी कामका मूल जाने बिना तर्कसे ही कोई बात कह दे तो वह भले ही बृहस्पति क्यों न हो पर उसकी बात बिलकुल बेकार होती है। "मैं बड़ा बलवान् हूँ यही सोचकर मैंने सहसा यह लड़ाई नहीं छेड़ी क्योंकि चाहे कितना भी अधिक बल क्यों न हो पर उससे पत्थरसे शरीर-का अभ्यङ्ग नहीं किया जाता। भरतक्षेत्रके छहों खण्डोंके सब राजाओंको जीतनेवाले मुझ भरतका कोई प्रतिस्पर्द्धी न हो, ऐसी बात नहीं है क्योंकि शत्रुकी तरह प्रतिस्पर्द्धा करने वाले तथा जय पराजयके कारणभूत इस बाहुबलीके और मेरे बीचमें निश्चित रूपसे अमबन हो गयी है। पहले तो यह निन्दासे डरने वाला लज्जाशील विवेकी, विनयी और विद्वान् बाहुबली मुझे पिताके समान मानता था परन्तु साठ हजार वर्ष बाद दिग्विजय करके आनेपर मैं तो देखता हूँ कि वह कुछका कुछ हो गया है। हम दोनों बहुत कालतक अलग अलग रहे यही इसका कारण मालूम पड़ता है। बारह वर्षतक राज्याभिषेकका उत्सव होता रहा पर बाहुबली एकबार भी नहीं आया। मैंने सोचा, वह भूल गया होगा। इसीलिये मैंने उसके पास दूत भेजा, पर

यह नहीं आया। मैंने सोचा, यह उसके मंत्रियोंके विचारका दोष होगा। मैंने उसे किसी लोभसे या उसपर क्रोध करके नहीं बुलवाया था, पर चूँकि जबतक एक भी राजा सिर ऊँचा किये रहेगा, तबतक चक्र नगरमें प्रवेश नहीं करेगा। ऐसी हालतमें मैं क्या करूँ? इधर चक्र नगरमें नहीं प्रवेश करता, उधर बाहुबली मेरे आगे सिर नहीं झुकाता, इससे मुझे तो ऐसा मालूम होता है, कि इन दोनोंमें होड़सी लगी हुई है। मैं इसी संकटमें पड़ा हूँ। यदि मेरा मनस्वी भाई एक बार मेरे पास आये और अतिथिकासा सत्कार ग्रहण करे, तो मैं उसको मनमानी पृथ्वी दे दूँ। इसलिये इस चक्रके नहीं प्रवेश करनेके सिवा मेरे युद्ध करनेका कोई दूसरा कारण नहीं है। मैं अपने उस छोटे भाईसे मान पानेकी इच्छा भी नहीं करता।

देवताओं ने कहा,—"राजन्! संग्रामका कारण बहुत बड़ा होना चाहिये, क्योंकि आपकेसे पुरुषों को छोटे मोटे कारणोंसे ऐसी प्रवृत्ति नहीं होनी चाहिये। अब हमलोग बाहुबलीके पास जाकर उन्हें भी समझायेंगे और इस युगान्तके समय होनेवाले जनक्षयके समान लोक संहारको रोकने की चेष्टा करेंगे। कदाचित् वे भी आपकी ही तरह इस युद्धका कोई दूसरा कारण बतलाय, तो भी आपको यह अधम युद्ध नहीं करना चाहिये। महान् पुरुष तो दृष्टि, बाहु और दण्ड आदि उत्तम आयुधोंसे ही युद्ध करते हैं, जिससे निरपराध हाथियों आदिका वध न हो।"

भरत चक्रवर्त्तीने देवताओंकी यह बात स्वीकार करली और

देवतागण उसी समय बाहुबलीके सैनिक पड़ावमें आ पहुँचे। मन ही-मन यह विचार कर विस्मयमें डूबते हुए, कि यह बाहु-बली तो दृढ़ भावनावाली मूर्त्तिसे भी दृढ़ है देवताओंने बाहु-बलीसे कहा,—

"हे ऋषभ नन्दन! हे मनुष्य नेत्ररूपी चकोरोंको आनन्द देने वाले चन्द्रमा! आपकी सदा जय हो और आप सदा सानन्द रहें। आप समुद्रकी भाँति कभी मर्यादाका उल्लङ्घन नहीं करते और कायर पुरुष जैसे युद्धसे डरते हैं वैसेही आप भी लोकापवाद से डरते हैं। आप न तो अपनी सम्पत्तिका गर्व करते हैं, न दूसरोंकी सम्पत्ति पर आपको ईर्षा होती है। आप दुर्विनीत मनु-ष्योंके दण्डदाता हैं, गुरुजनोंकी विनय करनेवाले हैं और विश्वको अभय करनेवाले ऋषभस्वामीके योग्य पुत्र हैं। इसलिये आपका ऐसे कार्यमें प्रवृत्त नहीं होना चाहिये जिससे बहुतसे लोगोंका सत्यानाश हो जाये। अपने बड़े भाईके ऊपर चढ़ाई करनेकी ऐसा तैयारी करना आपके लिये उचित नहीं और अमृत से जिस प्रकार मृत्यु नहीं हो सकती उसी प्रकार आपसे ऐसा काम हो भी नहीं सकता। अभीतक कुछ भी नहीं बिगड़ा है, इसलिये खल पुरुषकी मैत्रीकी तरह आप इस युद्धकी तैयारी से हाथ खींच लीजिये। जैसे मन्त्र द्वारा बड़े बड़े सर्प भी पीछे लौटा दिये जा सकते हैं वैसेही आपकी आज्ञासे ये घोर योद्धा युद्धके शोरसे अलग हो जायें और आप अपने बड़े भाई भरतराज के पास जाकर उनकी वश्यता स्वीकार कर लीजिये। ऐसा

करनेसे लोग यही कह-कह कर आपकी प्रशंसा करेंगे, कि आप शक्तिमान् होते हुए भी विनयी हैं। भरत राजाने जो भरतक्षेत्रके छहों खण्ड जीत लिये हैं, उनका आप स्वयं जीते हुए देशोंकी तरह भोग कीजिये; क्योंकि आप दोनोंमें कोई अन्तर नहीं है।

ऐसा कहकर जब मेघकी तरह देवगण चुप हो गये, तब बाहुबलीने जरा मुस्करा कर गम्भीर वाणीसे कहा,—"हे देवताओं! आप लोग हमारे युद्धके असल कारणको जाने बिना ही अपनी स्वच्छन्दताके कारण ऐसा कह रहे हैं। आप लोग हमारे पिताके भक्त हैं और हम दोनों उनके पुत्र हैं; इस सम्बन्धसे आप लोगोंका ऐसा कहना उचित ही है। इससे पहले दीक्षा ग्रहण करते समय पिताजीने जिस प्रकार याचकोंको सोना आदि दिया उसी प्रकार मुझे और भरतको भी देशोंका विभाग करके दिया। मैं तो उनके दिये हुए राज्यसे सन्तुष्ट होकर रहा क्योंकि महज धन के लिये दूसरोंसे द्रोह कौन करे? परन्तु जैसे समुद्रकी बड़ी बड़ी मछलियाँ छोटी मछलियोंको निगल जाती हैं, वैसेही इस भरतक्षेत्ररूपी समुद्रके सब राजाओंके राज्योंको राजा भरतने निगल लिया। जैसे भरभुक्खा मनुष्यको कितना भी खानेको मिले, पर वह सन्तुष्ट नहीं होता, वैसेही उसने राज्योंको पाकर भी उन्हें सन्तोष नहीं हुआ और उन्होंने अपने सब छोटे भाईयोंके राज्य भी हड़प कर लिये। जब उन्होंने पिताके दिये हुए राज्यको छोटे भाईयों से छीन लिया तब तो उन्होंने अपना बड़प्पन मानों अपने आप ही खो दिया। बड़प्पन केवल उमरसे ही नहीं माना जाता, बल्कि

बड़ेको वैसा ही आचरण भी करना चाहिये। भाइयोंको राज्य से दूर करके उन्होंने अपना बड़प्पन भली भाँति दिखला दिया है। जैसे कोई धोखेसे पीतलको सोना और काँचको मणि समझ ले, वैसेही मैं भी अबतक भ्रममें पड़ा हुआ उन्हें बड़ा समझ रहा था। यदि पिता अथवा उनके किसी अन्य पूर्व-पुरुषने किसीको पृथ्वी दान की हो तो जबतक वह कोई अपराध नहीं करता, तबतक कोई अल्प राज्यवाला राजा भी उससे वह दानकी हुई पृथ्वी वापिस नहीं लेता। फिर भरतने भाइयोंसे राज्य क्यों छीन लिये? छोटे भाइयोंका राज्य हरण कर निश्चय ही वे लज्जित नहीं हुए, इसीसे तो अबके मेरे राज्यको जीत लेनेकी इच्छासे मुझे भी बुला रहे हैं। जैसे नौका समुद्र पार करके किनारे आ लगते न लगते किसी पर्वतसे टकरा जाती है, वैसे ही सारे भरतक्षेत्रको जीतने बाद ये मेरे साथ टक्कर लेने आये हैं। लोभी, मर्यादाहीन और राक्षसके समान निर्दय भरतराजको अब मेरे छोटे भाइयोंने ही डरके मारे अपना प्रभु नहीं माना, तब मैं ही उनके किस गुणपर रीझ कर उनके वशमें हो जाऊँ? हे देवताओ! आप लोग सभासदोंकी तरह मध्यस्थ होकर विचार करें। यदि भरतराज अपने पराक्रमसे मुझे वशमें कर लेना चाहते हैं, तो भले ही कर देखें, क्योंकि यह तो क्षत्रियोंका स्वाधीन मार्ग ही है। लेकिन इतने पर भी यदि वे समझ बूझ कर पीछे लौट जायें, तो बड़े मजेसे जा सकते हैं। मैं उनकी तरह लोभी नहीं हूँ, कि उनके पीछे लौटनेकी राहमें अड़ङ्गा लगाऊँ। आप जो यह कह रहे हैं, कि

उनके दिये हुए भरत क्षेत्रका भोगिये — क्या यह भी नहीं हो सकता है? सिंह भी कभी किसीका दिया हुआ खाता है? नहीं— हर्गिज नहीं। उन्हें तो भरत क्षेत्र पर विजय प्राप्त करनेमें साठ हजार वर्ष लग गये, पर मैं यदि चाहूँ, तो बातकी बातमें ले लूँ। परन्तु उनके इतने दिनोंके परिश्रमसे प्राप्त किये हुए समस्त भरत क्षेत्रके वैभवको धनवान्‌के धनकी तरह मैं भाई होकर भी कैसे छीन लूँ? जैसे चमेलीके फूल तथा आयफल खानेसे हाथी मदान्ध हो जाता है, वैसेही यदि वे वैभव पाकर अन्धे हो गये हों, तो सच जानिये, उन्हें सुखकी नींद नसीब नहीं होगी। मैं तो उस वैभवको नष्ट हो गया हुआ ही समझ रहा हूँ, पर अपनी उसपर धार नहीं टपकती इसीलिये उसकी उपेक्षा कर रहा हूँ इस समय भाभी अपनी जमानत देनेके ही लिये वे अपने अमात्यों, भण्डारों, हाथियों, घोड़ों और यशको लिये हुए उन्हें मेरी नज़र करने आये हैं। इसलिये हे देवताओं! यदि आप लोग उनकी भलाई चाहते हों, तो उन्हें युद्ध करनेसे रोकिये। यदि वे लड़ाई न करेंगे तो मैं भी नहीं लड़ूँगा।"

मेघके गर्जनकी तरह उनके इन उत्कट वचनोंको सुनकर विस्मित हो देवताओंने उनसे फिर कहा,—"एक ओर चक्रवर्ती अपने युद्ध करनेका कारण यह बतलाते हैं, कि उनके नगरमें चक्र नहीं प्रवेश करता; इसलिये उनके गुरु भी निरुत्तर हो जाते हैं और उन्हें रोकनेमें असमर्थ हैं। इधर आप कहते हैं कि मैं तो उसीके साथ युद्ध करने जा रहा हूँ जिसके साथ युद्ध करना

लिये हमारे इन्द्रसे पराक्रमी महाराज बाहुबली तुमको रण संग्राम करनेसे मना करते हैं। देवताओंके समान तुम भी तटस्थ होकर हस्तिमल्लकी तरह अपने एकाङ्गमल्ल जैसे स्वामीका युद्ध करना देखो और घर बने हुए ग्रहोंकी तरह अपने रथों, घोड़ों और हाथियोंको पीछे लौटा ले आओ। साँपको जैसे पिटारीके अन्दर बन्द कर लेते हैं वैसेही तुम अपने खड्गोंको म्यानमें डाल दो। केतुके सदृश भालेको कोषमें रख दो हाथीकी सूँड़के समान अपने मुद्‌गरोंको नीचे डाल दो, ललाटकी भृकुटीकी तरह धनुषकी प्रत्यञ्चा उतार डालो, भण्डारमें जैसे द्रव्य डाल दिया जाता है, वैसेही अपने बाणोंको तरकसमें रख दो और मेघ जैसे बिजली का संवरण करता है, वैसेही अपने शल्यका संवरण कर लो।"

प्रतिहारके वज्र निर्घोषके समान इन वचनोंको सुन, चक्करमें आये हुए बाहुबलीके सैनिक बीच-बीचमें इस प्रकार विचार करने लगे,—"ओह, इन देवताओंने तो न जाने अकस्मात् कहाँसे आकर स्वामीसे प्रार्थना कर, हमारे युद्धोत्सवमें विघ्न डाल दिया। मालूम होता है, कि होनेवाले युद्धसे ये देवता बनियोंकी तरह डर गये अथवा इन्होंने भरत राजाके सैनिकोंसे रिश्वत ले ली है अथवा ये हमारे पूर्व जन्मके वैरी हैं। अरे! हमारे सामने आये हुए इस रणोत्सवको तो देवने ठीक उसी तरह छीन लिया, जैसे भोजन करनेके लिये बैठे हुए मनुष्यके सामनेसे परोसी हुई थाली हटा ली जाये अथवा प्यार करनेको आते हुए मनुष्यको गोदसे कोई उसका बच्चा छीन ले अथवा कुएँमें से बाहर निकल कर

आते हुए मनुष्यके हाथसे कोई रस्सी खींच ले। भला भरतराजा जैसा दूसरा कौन शत्रु मिलेगा, जिसके साथ युद्ध करके हम अपने महाराजका ऋण चुकायेंगे? भाइ बन्दों, चोर और पिताके घर रहनेवाली पुत्रवती स्त्रीकी तरह हम लोगोंने तो व्यर्थ ही बाहु बलीका द्रव्य लिया और जङ्गली वृक्षोंके फूलकी सुगन्धकी तरह अपने बाहुदण्डोंका वीर्य भी व्यर्थ ही गया। नपुंसक पुरुषोंके द्वारा किये हुए स्त्री संग्रहके समान अपना यह शस्त्र संग्रह भी बिलकुल बेकार ही गया और तोतेको पढ़ाये हुए शास्त्राभ्यासकी तरह हमारा शस्त्राभ्यास भी व्यर्थ ही हुआ। तापसोंके पुत्रोंको मिला हुआ कामशास्त्रका परिज्ञान जैसे निष्फल होता है, वैसे ही अपनी यह सिपाहीगिरी भी बेकार ही गयी। मूर्खोंकी तरह हमने जो हाथियोंको युद्धमें स्थिर रहनेका अभ्यास करवाया और घोड़ोंको श्रमजय करवाया, वह सब व्यर्थ ही होगया। शरद ऋतुके मेघोंकी तरह हमारी सारी गरज-ठमक निकम्मी निकली और हमने महर्षियोंकी तरह व्यर्थ ही विकट कटाक्ष किये। सामग्री देखनेवालों की तरह अपनी तैयारियां व्यर्थ हो गयीं और युद्धकी लालसा नहीं मिटनेसे अपनी सारी हैंकड़ी किरकिरी हो गयी।

इसी प्रकारके विचारोंमें डूबे हुए वे लोग खेदरूपी विषसे गर्भित हो फुफकार छोड़नेवाले साँपकी तरह लम्बी साँसे लेते हुए पीछेको लौटे। क्षात्रव्रत रूपी धनसे धनवान भरत राजाने भी अपनी सेनाको उसी तरह पीछे लौटाया, जैसे समुद्र भाठेको पीछे ... पराक्रमी चक्रवर्त्तीके द्वारा ...

सैनिक पग पग पर रुक जाते और इकट्ठे होकर विचार करने लगते —"हमारे स्वामी भरतने भला किस वैरीके समान मंत्रीकी सलाहसे केवल दो भुजाओंसे होनेवाला द्वन्द्व युद्ध स्वीकार कर लिया ! जब छींकके भोजनकी तरह स्वामीने ऐसाही युद्ध करना स्वीकार कर लिया, तब अपना क्या काम रहा ? भरतक्षेत्रके छओं खण्डोंके राजाओंसे युद्ध करते समय क्या हमने किसीको नहीं मारा कूटा ? फिर ये क्यों हमें युद्ध करनेसे रोक रहे हैं ? जबतक अपने सिपाही भाग न जाते हों, लड़ाई जीत न लें या मारे न जायें, तबतक तो स्वामीको युद्ध ही करना चाहिये क्योंकि युद्धकी गति बड़ी विचित्र होती है। यदि इस एक बाहुबलीके सिवा और भी कोई शत्रु हो तो भी अपने मनमें तो स्वामीकी विजयमें शङ्का नहीं हो सकती। परन्तु बलवान भुजाओंवाले बाहुबलीके साथ युद्ध करनेमें जब इन्द्रको भी जीतनेके लाले पड़ने लगे, तब और क्या कहा जाये। बड़ी नदीकी बाढ़के समान दुःसह वेगवाले उस बाहुबलीके साथ पहले पहल स्वामीको ही युद्ध नहीं करना चाहिये क्योंकि पहले चाबुक सवारोंके द्वारा दमन किये हुए घोड़े पर ही बैठा जाता है।"

अपने वीर पुरुषोंको इस प्रकार बीच बीचमें रुक रुककर बातें करते हुए जाते देख चाल ढालसे उनका भाव ताड़ कर भरत चक्रवर्त्तीने उन्हें अपने पास बुलाकर कहा,— "हे वीर पुरुषों ! जैसे अन्धकारका नाश करनेमें सूर्यकी किरणें सदा तत्पर रहती हैं, वैसेही शत्रुओंका नाश करनेमें तुम भी कभी पीछे

पैर देनेवाले नहीं हो। जैसे अगाध खाईमें गिरकर हाथी किले तक नहीं आने पाता, वैसेही जबतक तुमसे योद्धा मेरे पास हैं, तबतक मेरे पास कोई शत्रु नहीं आ सकता। पहले तुमने कभी मुझे लड़ते नहीं देखा इसीलिये तुम्हें व्यर्थकी शङ्का हो रही है क्योंकि भक्ति उस स्थानमें भी शङ्का उत्पन्न कर देती है, जहाँ शङ्का करनेकी कोई गुञ्जाइश नहीं होती। इसलिये हे वीर योद्धाओ! तुम सब लोग खड़े होकर मेरी भुजाओंका बल देखो, जिसमें तुम्हारी यह शङ्का मिट जाये जैसे औषधिमें रोगका क्षय करनेकी शक्ति है या नहीं यह सन्देह रोग दूर होते ही दूर हो जाता है।"

यह कह कर भरत चक्रवर्तीने एक बहुत लम्बा-चौड़ा और गहरा गड्ढा खुदवाया। इसके बाद जैसे दक्षिण समुद्रके तीर पर सह्याद्रि पर्वत है, वैसे ही वे आप भी उस गड्ढेके ऊपर बैठ रहे और बड़के पेड़के सहारे लटकनेवाली बरोहियों (जटावल्लरी) की तरह उन्होंने बायें हाथमें मजबूत साँकलें पकड़के ऊपर दूसरा बँधवायीं। जैसे किरणोंसे सूर्यकी शोभा होती है और लताओं से वृक्ष शोभा पाता है वैसे ही उन एक हजार शृंखलाओंसे महाराज भी शोभित होने लगे। इसके बाद उन्होंने उन सब सैनिकोंसे कहा,— "हे वीरो! जैसे बैल गाड़ीको खींचते हैं, वैसे ही तुम भी अपने वाहनोंके साथ पूरा जोर लगा कर मुझे निर्भय होकर खींचो। इस प्रकार तुम सब लोग मिलकर अपने एक मित्र... मुझे खींचकर इस गड्ढेमें गिरा दो।

कितना बल है, इसकी परीक्षा करनेके लिये तुम इस काममें यह सोचकर ढील न करना, कि इससे अपने स्वामीकी बेइज्जती होगी। मैंने ऐसा ही कुछ दुःस्वप्न देखा है, इसलिये तुमलोग उसका नाश कर दो। क्योंकि स्वप्नको स्वयं सार्थक कर दिख लानेवालेका स्वप्न निष्फल हो जाता है।" जब चक्रवर्त्तीने बार-बार यही बात कही, तब सैनिकोंने बड़ी-बड़ी मुश्किलोंसे ऐसा करना स्वीकार कर लिया, क्योंकि स्वामीकी आज्ञा हर हालतमें बलवान् होती है। इसके बाद देवासुरोंने जिस प्रकार मन्द्राचल पर्वतके रज्जूभूत सर्पको खैंचा था, उसी प्रकार सब सैनिक मिलकर चक्रवर्त्तीकी भुजामें बाँधी हुई वह शृङ्खला खींचनी शुरू की। अब तो वे चक्रीकी भुजासे लिपटी हुई शृङ्खलामें छिपके हुए ऊँचे वृक्षकी डाल पर बैठे हुए बन्दरोंकी तरह मालूम पड़ने लगे। चक्रवर्त्तीने कौतुक देखनेके लिये थोड़ी देरतक पर्वतको भेदनेवाले हाथियोंकी तरह अपनेको खींचनेवाले उन सैनिकोंको उपेक्षाकी दृष्टिसे देखा। इसके बाद महाराजने उस हाथको अपनी छातीसे लगाया। इतनेमें हाथ खींच लेनेसे पंक्ति बाँधकर खड़े हुए वे सब सैनिक घटीमालाकी तरह एक साथ गिर पड़े। उस समय खजूरका वृक्ष जैसे फलोंसे सोहता है वैसेही उन लटकते हुए सैनिकोंसे चक्रवर्त्तीकी भुजा सोहने लगी। अपने स्वामीका यह अपूर्व बल पौरुष देख हर्षित हो, सैनिकोंने उनकी भुजासे लिपटी हुई उन शृङ्खलाओंको पूर्वमें की हुई अनुचित शङ्काकी तरह तत्काल तोड़ डाला।

तदनन्तर गीत गानेवाले जैसे पहले कहे हुए टेक पर (ध्रुव-पद) फिर लौट आते हैं, वैसेही चक्रवर्ती फिर हाथी पर बैठ कर रणभूमिमें आये। गङ्गा और यमुनाके बीचमें जैसे वेदिका का भाग सोहता है वैसेही दोनों सेनाओंके बीचमें विपुल भूमि तल शोभा दे रहा था। जगतका संहार होते होते रुक गया, यही सोचकर प्रसन्न हुई वायु न जाने किसकी प्रेरणासे धीरे धीरे पृथ्वीकी धूलको उड़ाकर जगह साफ करने लगी। समवसरण का भूमिकी तरह उस रणभूमिको पवित्र जाननेवाले देवताओंने सुगन्धित जलकी वृष्टिसे सींचना शुरू किया और जैसे मांत्रिक पुरुष मण्डलकी भूमि पर फूल छोड़ता है वैसेही रणभूमि पर खिले हुए फूल बरसाये। तदनन्तर गजकी तरह गर्जन करते हुए दोनों राजकुमार हाथी परसे उतरकर रणभूमिमें आये। मस्तानी चालसे चलनेवाले वे महापराक्रमी वीर पग-पग पर कूर्मेन्द्रके प्राणोंको संशयमें डालने लगे।

पहले दृष्टि युद्ध करनेकी प्रतिज्ञा कर, दूसरे शक्र और ईशान इन्द्रकी तरह वे दोनों निर्निमेष नेत्र किये हुए आमने सामने खड़े हो रहे। रक्त नेत्रवाले वे दोनों वीर सम्मुख खड़े होकर एक दूसरेका मुँह देखने लगे, उस समय वे ऐसे शोभित हुए, मानों सायंकालके समय आमने सामने रहनेवाले सूर्य और चन्द्रमा हों। बड़ी देरतक वे दोनों वीर ध्यान करनेवाले योगियोंकी भांति निश्चल नेत्र किये स्थिर खड़े रहे। अन्तमें सूर्यकी किरणोंसे आक्रान्त नील कमलके समान ऋषभस्वामीके ज्येष्ठ पुत्र भरतके नेत्र मिच,

गये और भरत क्षेत्रके छहों खण्डोंकी विजय करके प्राप्त की हुई बड़ी कीर्त्तिको उनके नेत्रोंने आँसुओंके बहाने पानीमें डाल दिया ऐसा मालूम पड़ा। प्रातःकाल हिलते हुए वृक्षोंकी तरह सिर हिलाते हुए देवताओंने उससमय बाहुबलीके ऊपर फूलोंकी वर्षा की। सूर्योदयके समय पक्षी जिस प्रकार कोलाहल कर उठते हैं, वैसेही बाहुबलीकी विजय होते ही सोमप्रभ आदि वीरोंने हर्षसे कोलाहल करना शुरू किया। कीर्त्तिरूपी नर्त्तकीने मानों नृत्य प्रारम्भ कर दिया हो, वैसेही तैयार खड़े बाहुबलीके सैनिकोंने जयके बाजे बजाने शुरू किये। भरत रायके वीर तो ऐसे मन्द पराक्रम हो गये मानों जयके सब मूर्च्छित हो गए हों, सो गये हों या रोगातुर हो गये हों। अन्धकार और प्रकाशवाले मेरु पर्वतके दोनों पार्श्वोंकी तरह एक सेनामें खेद और दूसरीमें हर्ष फैल गया। उस समय बाहुबलीने चक्रवर्त्तीसे कहा—"देखना कहीं यह न कह बैठना कि मैं काकतालीय न्यायसे जीत गया हूँ। यदि जीमें ऐसी ही धारणा हो, तो अबके वाणीसे युद्ध करके देख लो।" बाहुबलीकी यह बात सुन, पैरसे कुचले हुए साँपकी तरह क्रोधसे भरकर चक्रवर्त्तीने कहा,— "भला इस तरह भी तो जीत जाओ।"

तदनन्तर जैसे ईशानइन्द्रका वृषभ नाद करता है, सौधर्म इन्द्रका हाथी गरजता है और मेघ ठनकता है वैसेही भरत राजाने भी घोर सिंहनाद किया। जैसे बड़ी नदीमें बाढ़ आने पर उसके दोनों किनारे पानीसे लबालब भर जाते हैं, वैसेही

उनका यह सिंहनाद चारों दिशाओंमें व्याप्त हो गया। साथ ही ऐसा मालूम पड़ा, मानों वह युद्ध देखनेके लिये आये हुए देवताओंके विमान गिरा रहा हो, आकाशके ग्रह-नक्षत्रों और ताराओंको अपनी जगहसे हटा रहा हो, कुल पर्वतोंके ऊँचे ऊँचे शिखरोंको हिला रहा हो और समुद्रके जलमें खलबली पैदा कर रहा हो। वह सिंहनाद सुनतेही रथके घोड़े वैसेही रासकी परवा नहीं करने लगे, जैसे दुष्टबुद्धिवाले मनुष्य बड़ोंकी आज्ञाकी परवा नहीं करते, विटपुरुष लोग जैसे सद्वचनको नहीं मानते, वैसे ही हाथी अंकुशको नहीं मानने लगे, कफ रोगवाले जैसे कड़वे पदार्थको नहीं मानते, वैसेही घोड़े लगामकी परवा नहीं करने लगे, कामी पुरुष जैसे लज्जाको नहीं मानते वैसेही ऊँट नकेलोंको कुछ नहीं समझने लगे और भूत लगे हुए प्राणीकी तरह खच्चर अपने ऊपर पड़ती हुई चाबुकोंकी मारको भी कुछ नहीं समझने लगे। इस प्रकार चक्रवर्ती भरतके सिंहनादको सुनकर कोई स्थिर न रह सका। इसके बाद बाहुबलीने भी बड़ा भयङ्कर सिंहनाद किया। यह आवाज़ सुनतेही सर्प नीचे उतरे हुए गरुड़के परों की आवाज समझकर पातालसे भी नीचे घुस जानेकी इच्छा करने लगे। समुद्रके बीचमें रहनेवाले जल-जन्तु यह आवाज़ सुन, समुद्रमें प्रवेश किये हुए मन्दराचलके मथनकी आवाज़ समझ कर डर गये, कुल पर्वत, उस ध्वनिको सुनकर बारम्बार इन्द्रके छोड़े हुए वज्रकी आवाज समझ, अपने नाशकी आशङ्कासे काँपने लगे। मृत्यु लोकवासी सारे मनुष्य यह शब्द सुन प्रलयके

बदलते थे कि दर्शकोंको यह मालूमही नहीं पड़ता था कि अमुक व्यक्ति ऊपर है या नीचे। बड़े भारी सर्पकी भाँति वे एक दूसरेके बन्धन-रूप हो जाते थे और तत्काल ही चंचल बन्दरोंकी तरह अपना पीछा छुड़ाकर अलग हो जाते थे। बारम्बार पृथ्वी पर लोटनेसे दोनोंकी देहमें खूब धूल मिट्टी लग गयी जिससे वे धूलिमद वाले हाथी मालूम होते थे। चलते हुए पर्वतोंकी तरह उन दोनोंके भारको नहीं सह सकनेके कारण पृथ्वी मानों उनके पदाघातके शब्दके मिषसे रो रही थी, ऐसा मालूम पड़ता था। अन्तमें क्रोधसे तमतमाये हुए अमित पराक्रमी बाहुबलीने, शरभ जिस प्रकार हाथीको पकड़ लेता है, वैसेही चक्रवर्तीको पकड़ लिया और हाथी जैसे सूँड़से उठाकर पशुको ऊपर उछालता है, वैसेही हाथसे उठाकर उन्हें आसमानमें उछाल फेंका। सच है बलवानोंमें भी बलवान्की सदा उत्पत्ति होती रहती है। धनुष से छूटे हुये बाणकी तरह और यंत्रसे छोड़े हुए पाषाणकी भाँति राजा भरत आकाशमें बड़ी दूरतक चले गये। इन्द्रके छोड़े हुए वज्रकी तरह वहाँसे गिरते हुए चक्रवर्तीको देख डरके मारे सभी सभाम दर्शी खेचर भाग गये और उस समय दोनों सेनाओंमें हाहाकार मच गया; क्योंकि बड़े लोगों पर आपत्ति आती देख भला किसे दुःख नहीं होता? उस समय बाहुबली सोचने लगे—"ओह! मेरे बलको धिक्कार है मेरी भुजाओंको धिक्कार है इस प्रकार बिना समझे बूझे काम करने वाले मुझको धिक्कार है। और इस कृत्य के करने वाले दोनों राज्योंके मन्त्रियोंको धिक्कार है—पर नहीं

अभी इस प्रकार निन्दा करनेकी भी क्या जरूरत है ? जब तक मेरे बड़े भाई पृथ्वी पर गिरकर चूर चूर हुआ चाहें, तबतक मैं उन्हें बीचसे ही झेल लू, तो ठीक हो।" ऐसा विचार कर उन्होंने अपनी दोनों भुजायें फैलाकर नीचे शय्या सी तैयार की। ऊपरको हाथ उठाये रहने वाले तपस्वियोंकी तरह दोनों हाथ ऊपर उठाये हुए बाहुबली क्षण मात्र तक सूर्यके सम्मुख देखने वाले तपस्वीकी तरह भरतकी ओर देखते रहे। मानो उड़नेकी इच्छा रखते हों, ऐसे उठे हुए पैरों पर खड़े रह-कर उन्होंने भरतराजाको गेंदकी तरह बड़ी आसानीसे ग्रहण कर लिया। उस समय दोनों सेनाओंमें उत्सर्ग और अपवाद मार्गकी तरह भाईके उछाले जानेसे खेद और रक्षा पाजानेसे हर्ष हुआ। इस प्रकार भाईको रक्षा करनेसे प्रकट होने वाले श्री ऋषभदेवजीके छोटे पुत्रके विवेकको देखकर लोग उनकी विद्या शील और गुणके साथ ही साथ पराक्रमकी भी प्रशंसा करने लगे और देवता ऊपरसे फूलोंकी वर्षा करने लगे। पर ऐसे धीर व्रत-धारी पुरुषका इससे क्या होता है ? उस समय जैसे अग्नि धुएँ और लपटसे भरी होती है वैसेही भरत राजा इस घटनासे खेद और क्रोधसे भर उठे।

उस समय लज्जासे सिर झुकाये हुए, बड़े भाईकी झेंप दूर करनेके इरादेसे बाहुबलीने गद्गद स्वरसे कहा—"हे जगत्पति! हे महावीर! हे महाभुज! आप खेद न करें। कभी-कभी दैव-योगसे विजयी पुरुषोंको भी अन्य पुरुष जीत लेते हैं,

जैसे मैंने न तो आपको जीता है और न मैं विजयी हूँ। अपनी इस विजयको मैं घुणाक्षर न्यायके समान जानता हूँ। हे भुवनेश्वर! अभी तक इस पृथ्वीमें आप ही एक मात्र वीर हैं, क्योंकि देवताओंके द्वारा मथन किये जाने पर भी समुद्र-समुद्र ही कहलाता है। वह कुछ चहबच्चा नहीं हो जाता। हे षट्खण्ड-भरतपति! छलांग मारते समय गिर पड़ने वाले व्याघ्रकी तरह आप चुपचाप खड़े क्यों हो रहे हैं? झटपट युद्धके लिये तैयार हूजिये।"

भरतने कहा,—"यह मेरा भुजदण्ड घूँसेके द्वारा अपना कलङ्क दूर करेगा।" यह कह कर फणीश्वर जैसे अपना फन ऊपरको उठाता है वैसेही घूँसा तानकर क्रोधसे लाल लाल नेत्र किये हुए चक्रवर्ती तत्काल दौड़े हुये बाहुबलीके सामने आये और हाथी जैसे किवाड़में अपने दांतका प्रहार करता है, वैसेही वह घूँसा बाहुबलीकी छातीपर मारा। असत्पात्रको किया हुआ दान, बहरेके कानमें किया हुआ जाप, चुगलखोरका सत्कार, खारी जमीन पर बरसने वाली वृष्टि, और बरफके ढेरमें पड़ी हुई अग्नि जैसे व्यर्थ हो जाती है उसी प्रकार बाहुबलीकी छातीमें मारा हुआ घूँसा भी बेकार ही हुआ। इसके बाद इसी आशंकासे, कि कहीं मेरे ऊपर क्रोध तो नहीं किया? देवताओंसे देखे जाने वाले सुनन्दा-सुभनने घूँसा ताने हुए भरत राजाके सामने आकर उनकी छातीमें वैसे [redacted] घूसा मारा, जैसे महावत अङ्कुशसे हाथीके कुम्भस्थल पर प्रहार करता है। उस प्रहारको न सहकर विह्वल

जैसे चोटीसे पर्वत सोहता है और छाया मार्गसे आकाश शोभा पाता है, वैसेही उस ऊपरको उठाये हुए दण्डसे चक्रवर्त्ती भी शोभा पाने लगे। धूम्रकेतुका धोखा पैदा करनेवाले उस दण्डको चक्रवर्त्तीने थोड़ी देर तक हवामें घुमाया, इसके बाद जैसे युवा सिंह अपनी पूँछको पृथ्वी पर पटकता है, उसी तरह उन्होंने वह दण्ड बाहुबलीके मस्तक पर दे मारा। सह्याद्रि पर्वतके साथ समुद्रकी वेलाका आघात होनेसे जैसा शब्द होता है वैसा ही भयङ्कर शब्द उस दण्डके प्रहारसे भी उत्पन्न हुआ। निहाई पर रखे हुए लोहेको जिस तरह लोहेका घन चूर्ण कर डालता है उसी तरह उस प्रहारसे बाहुबलीके सिरका मुकुट चूर-चूर हो गया। साथ ही जैसे हवाके झकोरेसे वृक्षोंके अग्रभागके फूल झड़ जाते हैं, वैसेही उस मुकुटके रत्न टुकड़े टुकड़े होकर पृथ्वी पर गिर पड़े। उस चोटसे थोड़ी देरके लिये बाहुबलीकी आँखें झप गयीं और उसके घोर निर्घोषसे लोगोंकी भी यही हालत हुई। इसके बाद नेत्र खोल, बाहुबलीने भी संग्रामके हाथीकी तरह लोहेका प्रचण्ड दण्ड ग्रहण किया। उस समय आकाशको यही शङ्का होने लगी, कि कहींये मुझे गिरा न दें और पृथ्वी भी इसी डरमें पड़ गयी, कि कहीं ये मुझे उखाड़ कर फेंक न दें। पर्वतके अग्रभागमें बने हुए बिलमें रहनेवाले साँपकी तरह वह विशाल दण्ड बाहुबलीकी मुट्ठीमें शोभित होने लगा। दूरसे यमराजको बुलानेका मानों सङ्केत वस्त्र हो, उसी तरह वे उस लोहदण्डको घुमाने लगे। जैसे ढेंकीकी चोट धान

पर पड़ती है, वैसेही बाहुबलीने उस दण्डका आघात चक्रीके हृदय पर बड़ी निर्भयताके साथ किया। चक्रीका वह दृढ़ मज़बूत बख्तर भी इस प्रहारको न सह सका और मिट्टीके घड़ेकी तरह चूर चूर हो गया। बख्तरके न रहनेसे चक्रवर्ती बादल रहित सूर्य और धूम हीन अग्निके समान दिखाई देने लगे। सातवीं महावस्थाको प्राप्त होनेवाले हाथीकी तरह भरत राजा क्षणभर विह्वल होकर कुछ भी न सोच सके। थोड़ी देर बाद सावधान होकर प्रिय मित्रके समान अपनी भुजाओंके पराक्रमका अवलम्बन कर, वे फिर दण्ड उठाये हुए बाहुबली पर लपके। दाँतसे ओठ काटते हुए और भौंहें चढ़ाये भयङ्कर दीखते हुए भरतराजा ने बड़वानलके चक्रकी तरह दण्डको खूब घुमाया और कल्पान्त कालका मेघ जैसे बिजलीका दण्ड चलाकर पर्वतका ताड़न करता है, वैसेही बाहुबलीकेमस्तक पर उस दण्डका वार किया। लोहेकी निहाई पर रखे हुए वज्रमणिकी भाँति उस चोटको खा कर बाहुबली घुटने तक पृथ्वीमें धँस गये। मानों अपने अप राधसे डर गया हो ऐसा वह चक्रवर्तीका दण्ड वज्रसे पने हुएके समान बाहुबली पर प्रहार कर आप भी चूर चूर हो गया। उधर घुटने तक पृथ्वीमें धँसे हुए बाहुबली पृथ्वीमें कीलकी तरह गड़े हुए पर्वत और पृथ्वीके बाहर निकलते हुए शेषनागकी तरह शोभित होने लगे। उस प्रहारकी वेदनासे बाहुबली इस प्रकार सिर धुनाने लगे, मानों अपने बड़े भाईका पराक्रम देख कर उन्हें अपने अन्तःकरणमें बड़ा अचम्भा हुआ हो। आत्मा

जैसे चोटीसे पर्वत सोहता है और छाया मार्गसे आकाश शोभा पाता है, वैसेही उस ऊपरको उठाये हुए दण्डसे चक्रवर्त्ती भी शोभा पाने लगे। धूम्रकेतुका धोखा पैदा करनेवाले उस दण्डको चक्रवर्त्तीने थोड़ी देर तक हवामें घुमाया इसके बाद जैसे युवा सिंह अपनी पूँछको पृथ्वी पर पटकता है, उसी तरह उन्होंने यह दण्ड बाहुबलीके मस्तक पर दे मारा। सह्याद्रि पर्वतके साथ समुद्रकी वेलाका आघात होनेसे जैसा शब्द होता है वैसा ही भयङ्कर शब्द उस दण्डके प्रहारसे भी उत्पन्न हुआ। निहाई पर रखे हुए लोहेको जिस तरह लोहेका घन चूर्ण कर डालता है उसी तरह उस प्रहारसे बाहुबलीके सिरका मुकुट चूर-चूर हो गया। साथ ही जैसे हवाके झकोरेसे वृक्षोंके अग्रभागके फूल झड़ जाते हैं वैसेही उस मुकुटके रत्न टुकड़े टुकड़े होकर पृथ्वी पर गिर पड़े। उस चोटसे थोड़ी देरके लिये बाहुबलीकी आँखें झप गयीं और उसके घोर निर्घोषसे लोगोंकी भी यही हालत हुई। इसके बाद नेत्र खोल, बाहुबलीने भी संग्रामके हाथीकी तरह लोहेका उद्दण्ड दण्ड ग्रहण किया। उस समय आकाशको यही शङ्का होने लगी, कि कहीं ये मुझे गिरा न दें और पृथ्वी भी इसी डरमें पड़ गयी, कि कहीं ये मुझे उखाड़ कर फेंक न दें। पर्वतके अग्रभागमें बने हुए बिलमें रहनेवाले साँपकी तरह वह विशाल दण्ड बाहुबलीकी मुट्ठीमें शोभित होने लगा। दूरसे यमराजका बुलानेका मानों मङ्गल पत्र हो, उसी तरह वे उस लोहदण्डको घुमाने लगे। जैसे ढेंकीकी चोट धान

पर पड़ती है, वैसेही बाहुबलीने उस दण्डका आघात चक्रीके हृदय पर बड़ी निर्भयताके साथ किया। चक्रीका बड़ा ही मजबूत बख्तर भी इस प्रहारको न सह सका और मिट्टीके घड़ेकी तरह चूर चूर हो गया। बख्तरके न रहनेसे चक्रवर्त्ती बादल रहित सूर्य और धूम हीन अग्निके समान दिखाई देने लगे। सातवीं मदावस्थाको प्राप्त होनेवाले हाथीकी तरह भरत राजा क्षणभर विह्वल होकर कुछ भी न सोच सके। थोड़ी देर बाद सावधान होकर प्रिय मित्रके समान अपनी भुजाओंके पराक्रमका अवलम्बन कर, वे फिर दण्ड उठाये हुए बाहुबली पर लपके। दाँतसे ओंठ काटते हुए और भौंहें चढ़ाये भयङ्कर दीखते हुए भरतराजा ने बड़वानलके चक्रकी तरह दण्डको खूब घुमाया और कल्पांत कालका मेघ जैसे बिजलीका दण्ड चलाकर पर्वतका ताड़न करता है, वैसेही बाहुबलीके मस्तक पर उस दण्डका वार किया। लोहेकी निहाइ पर रखे हुए वज्रमणिकी भाँति उस चोटको खा कर बाहुबली घुटने तक पृथ्वीमें धँस गये। मानों अपने बाप रायसे डर गया। ऐसा वह चक्रवर्त्तीका दण्ड वज्रके बने हुएके समान बाहुबली पर प्रहार कर आप भी चूर-चूर हो गया। उधर घुटने तक पृथ्वीमें धँसे हुए बाहुबली पृथ्वीमें कीलकी तरह गड़े हुए पर्वत और पृथ्वीसे बाहर निकलते हुए शेषनागकी तरह शोभित होने लगे। उस प्रहारकी वेदनासे बाहुबली इस प्रकार सिर घुमाने लगे मानों अपने बड़े भाइका पराक्रम देख कर उन्हें अपने अन्तःकरणमें बड़ा अचम्भा हुआ हो। आत्मा

नन्दमें मग्न योगीकी तरह उन्होंने क्षण भर तक कुछ भी नहीं सुना। इसके बाद जैसे सरिता तटके सूखे हुए कीचड़मेंसे हाथी बाहर निकलता है, वैसेही सुनन्दाके ये पुत्र भी पृथ्वीसे बाहर निकले और लाक्षारसकी सी दृष्टिसे तर्जना करते हुएके समान वे अमर्षाग्रणी अपने भुजदण्ड और दण्डको देखने लगे। इसके बाद तक्षशिलाधिपति बाहुबली तक्षक नागकी तरह उस भयंकर दण्डको एक हाथसे घुमाने लगे। अतिवेगसे घुमाया हुआ उनका यह दण्ड राधा वेधमें फिरते हुए चक्रकी शोभाको धारण कर रहा था। कल्पान्त कालके समुद्रके भँवर जालमें घूमते हुए मत्स्यावतारी कृष्णकी तरह भ्रमण करते हुए उस दण्डको देख-कर देखनेवालोंकी आँखें चौंधिया जाती थीं। सैन्यके सब लोग और देवताओंको उस समय शङ्का होने लगी कि कहीं यह बाहुबलीके हाथसे छूटकर उड़ा, तो फिर सूर्यको काँसेके पात्रकी तरह फोड़ डालेगा, चन्द्रमण्डलको भारण्ड पक्षीके अण्डेकी तरह चूर कर डालेगा, तारागणोंको आँवलेके फलकी तरह नीचे गिरा देगा, वैमानिक देवोंके विमानोंको पक्षीके घोंसलोंकी तरह उड़ा देगा, पर्वतके शिखरोंको ढेलोंकी तरह नष्ट भ्रष्ट कर देगा, बड़े-बड़े वृक्षोंको नन्हे नन्हे कुञ्जके तृणोंकी तरह तोड़ देगा, और पृथ्वीको कच्ची मिट्टीके गोलेकी तरह भेद कर देगा। इसी शंकासे देखते हुए सब लोगोंके सामने ही उन्होंने यह दण्ड चक्र-वर्तीके मस्तकपर चला दिया। उस बड़े भारी दण्डके आघातसे चक्रवर्ती मुद्गरसे ठोंकी हुई कीलकी तरह कण्ठतक पृथ्वीमें

गड़ गये। उनके साथही उनके सब मन्त्रि भी, मानों ऐसी प्रार्थना करते हुए, कि हमें भो हमारे स्वामीकी ही भाँति पृथ्वीमें घुसा दो, खेदके साथ पृथ्वीपर गिर पड़े। राहुसे ग्रास किये हुए सूर्यके समान जब चक्रवर्त्ती पृथ्वीमें मग्न हो गये, तब आकाशमें देवताओंने और पृथ्वीपर मनुष्योंने बड़ा कोलाहल किया। नेत्र मींचे हुए भरतपतिका चेहरा काला पड़ गया और वे क्षणभर लज्जाके मारे चुपचाप पृथ्वीमें गड़े रहे। इसके बाद शीघ्रही रात बीतनेपर उगनेवाले सूर्यके समान देदीप्यमान होकर वे पृथ्वीसे बाहर निकल आये।

उस समय चक्रवर्त्तीने सोचा, 'जैसे अंधा जुआड़ी हरएक बाज़ीमें मात हो जाता है, वैसेही इस बाहुबलने सब प्रकारके युद्धोंमें मुझे पराजित कर डाला। इसलिये जैसे गायके लाये हुए घास-पात दूसरे रूपमें सबके काममें आते हैं, वैसेही मेरा इतनी मिहनतसे जीता हुआ भरतक्षेत्र भी क्या इसी बाहुबलीके काम आयेगा? एक म्यानमें दो तलवारोंकी तरह इस भरतक्षेत्रमें एकही समय दो चक्रवर्त्ती तो कभी होते नहीं देखे न सुने। जैसे गधेको सींग नहीं होता, वैसेही देवताओंसे इन्द्र हार जायें और राजाओंसे चक्रवर्त्ती पराजित हो जायें, ऐसा तो पहले कभी नहीं सुना। तो क्या बाहुबलीसे हारकर मैं अब पृथ्वीमें चक्रवर्त्ती न कहलाऊँ और मुझसे नहीं हारनेके कारण जगत्‌में भी अजेय होकर यही चक्रवर्त्ती कहलायेगा?' इसी तरहकी चिन्ता करते हुए

पित कर दिया। उसीके विश्वाससे अपनेको चक्रवर्ती मानते हुए चक्रवर्ती भरत, उसी प्रकार उस चक्रको आकाशमें घुमाने लगे, जैसे मयंडर कमलकी रजको आसमानमें नचाता है। ज्वालाओंके आलसे विकराल बना हुआ वह चक्र मानों आकाशमें ही पैदा हुई कालाग्नि, दूसरी वड़वाग्नि, अकस्मात् उत्पन्न हुई वज्राग्नि, उन्नत उल्का-पुञ्ज, गिरता हुआ सूर्य बिम्ब अथवा बिजली का गोलासा घूमता मालूम पड़ने लगा। अपने ऊपर छोड़नेके लिये उस चक्रको घुमानेवाले चक्रवर्तीको देखकर बाहुबलीने अपने मनमें विचार किया,— "अपनेको श्रीऋषभस्वामीका पुत्र माननेवाले भरत राजाको धिक्कार है— साथही इनके क्षत्रिय व्रतको भी धिक्कार है क्योंकि मेरे हाथमें दण्ड होने पर भी इन्होंने चक्र धारण किया। देवताओंके सामने इन्होंने उत्तम युद्ध करनेकी प्रतिज्ञा की थी, पर अपनी इस काररवाईसे इन्होंने बालकोंकी तरह अपनी प्रतिज्ञा तोड़ दी। इसलिये इन्हें धिक्कार है। जैसे तपस्वी अपने तेजका भय दिखलाते हैं, वैसेही ये भी चक्र दिखलाकर सारी दुनियाकी तरह मुझे भी डरवाना चाहते हैं, पर जैसे इन्हें अपनी भुजाओंके बलकी थाह मिल गयी वैसे ही इस चक्रका पराक्रम भी भली भाँति मालूम कर लेंगे।" वे ऐसा सोचही रहे थे, कि राजा भरतने सारा ज़ोर लगाकर उनपर चक्र छोड़ दिया। चक्रको अपने पास आते देख तक्षशिलाधिपतिने सोचा,— "क्या मैं टूटे हुए बर्तनकी तरह इस चक्रको तोड़ डालूँ? गेंदकी तरह इसे उछाल कर फेंक दूँ? पत्थरके

टुकड़ेकी तरह योंही क्रीड़ा पूर्वक इसे आकाशमें उड़ा दूं ? मालक के नालकी तरह इसे लेकर पृथ्वीमें गाड़ दूँ ? चपल चिड़िया के बच्चेकी तरह हाथसे पकड़ लूँ ? मारने योग्य अपराधीकी भाँति इसे दूरहीसे छोड़ दूं ? अथवा चक्कोंमें पड़े हुए तिनकोंकी तरह इसके अधिष्ठाता हज़ारों यक्षोंको इस दण्डसे दल मसल दूं ? अच्छा, रहो, मैं इन कामोंको अभी न कर, पहले इसके पराक्रमकी परीक्षा तो लूं।" वह ऐसा सोचही रहे थे, कि इस चक्रने बाहुबलीके पास आकर ठीक उसी तरह उनकी तीन बार प्रदक्षिणा की जैसे शिष्य गुरुकी करता है। चक्रीका चक्र जब सामान्य सगोत्री पुरुष पर भी नहीं चल सकता, तब उनकेसे चरम शरीरी पर कैसे अपना ज़ोर आज़माये ? इसीलिये जैसे पक्षी अपने घोंसलेमें चला आता है और घोड़ा अस्तबलमें वैसेही वह चक्र लौट आकर भरतेश्वरके हाथके ऊपर बैठ रहा।

"मारनेकी क्रियामें विषधारी सर्पके समान एकमात्र अमोघ अस्त्र एक यही चक्र था। अब इसके समान दूसरा कोई अस्त्र इनके पास नहीं है, इसलिये दण्डयुद्ध होते समय चक्र छोड़नेवाले इस अन्यायी भरत और इसके चक्रको मैं मारे मुष्टि प्रहारके ही चूर्ण कर डालूं" ऐसा विचार कर सुनन्दा-सुत बाहुबली क्रोध से भरकर यमराजकी तरह भयंकर घूँसा ताने हुए चक्रवर्ती पर लपके। सूंड़में मुद्गर लिये हुए हाथीकी तरह घूँसा ताने हुए बाहुबली दौड़ कर भरतके पास आये, पर जैसे

अपनी मर्यादाके भीतर ही रुका रहता है, वैसेही ये भी चुपचाप खड़े हो गये। उन महाप्राण व्यक्तिने अपने मनमें विचार किया,—"ओह! यह क्या? क्या मैं भी इन्हीं चक्रवर्तीकी तरह राज्यके लोभमें पड़कर बड़े भाईको मारने जा रहा हूँ? तब तो मैं व्याधसे भी बढ़कर पापी हूँ। जिसके लिये भाई और भतीजों को मारना पड़े, वैसे शाकिनी मंत्रकेसे राज्यके लिये कौन प्रयत्न करने जाये? राज्य श्री प्राप्त हो और उसे इच्छानुसार भोगनेका भी अवसर मिले तो भी जैसे शराब पीनेसे शराबियों को तृप्ति नहीं होती वैसेही राजाओंको भी उससे सन्तोष नहीं होता। आराधन करने पर भी थोड़ासा बहाना पाकर रूठ जानेवाले क्षुद्र देवताकी भाँति राज्यलक्ष्मी क्षणभरमें ही मुँह मोड़ लेती है। अमावसकी रातकी तरह यह घने अन्धकारसे पूर्ण है नहीं तो पिताजी इसे किस लिये तृणके समान त्याग देते! उन्हीं पिताजीका पुत्र होते हुए भी मैंने इतने दिनोंमें यह बात जान पायी, कि यह राज्यलक्ष्मी ऐसी बुरी है तो फिर दूसरा कोई कैसे जान सकता है? अतएव यह राजलक्ष्मी सर्वथा त्याग करने योग्य है। ऐसा निश्चय कर, उस उदार हृदयवाले बाहुबलीने चक्रवर्तीसे कहा,—"हे क्षमानाथ! हे भ्राता! केवल राज्य के लिये मैंने आपको शत्रुकी भाँति दुःख पहुँचाया इसके लिये मुझे क्षमा कीजिये। इस संसाररूपी बड़े भारी तालाबमें तन्तुपाशके समान भाई, पुत्र और स्त्री तथा राज्य आदिसे अब मुझे कुछ भी प्रयोजन नहीं है। मैं तो अब तीनों जगतके स्वामी

और विश्वका अभयदानका सदावत देनेमें बाँटनेवाले अपने पिताजीके मार्गका ही बटोही होने आ रहा हूँ।"

यह कह साहसी पुरुषोंमें अग्रणी और महाप्राण उन 'बाहुबलीने अपने तने हुए घूँसेको खोलकर उसी हाथसे अपने सिरके केशोंको तृणकी तरह नोच लिया। उस समय देवताओंने 'साधु-साधु' कहकर उनपर फूल बरसाये। इसके बाद पाँच महाव्रत धारण कर उन्होंने अपने मनमें विचार किया,—"मैं अभी पिताजीके चरण कमलोंके समीप नहीं जाऊँगा क्योंकि इस समय जानेसे पहले व्रत ग्रहण करने वाले और ज्ञान पाये हुए छोटे भाइयोंके सामने मेरी हेठी होगी। इस लिये अभी मैं यहीं रहूँ और ध्यान रूपी अग्निमें सब घाती कर्मोंको जलाकर केवलज्ञान प्राप्त करनेके बाद उनकी सभामें जाऊं।" ऐसा ही निश्चय कर वह मनस्वी बाहुबली अपने दोनों हाथ लम्बे फैलाकर रत्न प्रतिमाके समान वहीं कायोत्सर्ग करके टिक रहे। अपने भाईका यह हाल देख राजा भरत, अपने कुकर्मोंका विचार कर इस प्रकार नीचे गरदन किये खड़े रह, मानों वे पृथ्वीमें समा जानेकी इच्छा कर रहे हों। तदनन्तर भरत राजाने अपने रहे सहे क्रोधको गरम-गरम आँसुओंके रूपमें बाहर निकाल कर मूर्त्तिमान् शान्तरसके समान अपने भाईको प्रणाम किया। प्रणाम करते समय बाहुबलीके नख रूपी दर्पणोंमें परछाँई पड़नेसे ऐसा मालूम होने लगा मानों उन्होंने अधिक उपासना करनेकी इच्छासे अलग-अलग कई रूप धारण कर लिये हैं। इसके बाद

बाहुबली मुनिका गुण गाते हुए, वे अपने अपवाद रूपी रोगकी औषधिके समान अपनेको इस प्रकार धिक्कार देने लगा — "तुम धन्य हो कि मेरे ऊपर दया करके तुमने अपना राज्य भी छोड़ दिया। मैं पापी और अभिमानी हूँ ; क्योंकि मैंने असन्तोषके ही मारे तुम्हारे साथ इस प्रकार छेड़-छाड़ की। जो अपनी शक्ति नहीं जानते जो अन्याय करनेवाले हैं जो लोभके फन्दे में फँसे हुए हैं—ऐसे लोगोंमें मैं मुखिया हूँ। इस राज्यको जो संसार-रूपी वृक्षका बीज नहीं जानते, वे अधम हैं। मैं तो उनसे भी बढ़कर हूँ ; क्योंकि यह जानता हुआ भी इस राज्यको नहीं छोड़ता। तुम्हीं पिताके सच्चे पुत्र हो—क्योंकि तुमने उन्हींका रास्ता पकड़ लिया। मैं भी यदि तुम्हारे ही जैसा हो जाऊँ, तो पिताका सच्चा पुत्र कहलाऊँ।" इस प्रकार पश्चात्तापरूपी जलसे विषादरूपी कीचड़को दूर कर भरत राजाने बाहुबलीके पुत्र चन्द्रयशाको उनकी गद्दीपर बैठाया। उसी समयसे जगत्‌में सैकड़ों शाखाओंवाला चन्द्रवंश प्रतिष्ठित हुआ। यह वंश बड़े बड़े पुरुष-रत्नोंकी उत्पत्तिका एक कारण रूप हो गया।

इसके बाद महाराज भरत बाहुबलीको नमस्कार कर स्वर्ग की राजलक्ष्मीकी सहोदरा बहनकी भाँति अपनी अयोध्या नगरी में अपने सकल समाजके साथ लौट आये।

भगवान् बाहुबली जहाँ-के-तहाँ अकेले ही कायोत्सर्ग ध्यान में ऐसे खड़े रहे मानों पृथ्वीसे निकले हों या आसमानसे उतर आये हों। ध्यानमें एकाग्र चित्त किये हुए बाहुबलीकी दोनों आँखें

नासिका पर गड़ी हुई थीं। साथ ही वे महात्मा बिना हिले डुले ऐसे शोभित हो रहे थे मानों दिशाओंका साधन करने वाला शंकु * हो। अग्निकी लपटोंकी तरह गरम-गरम बालू चलानेवाली गरमीकी लूको वे वनके वृक्षोंकी भांति सह लेते थे। अग्नि कुण्डके मध्याह्न कालका सूर्य उनके सिर पर तपता रहता था तो भी शुभ ध्यान-रूपी अमृत कुण्डमें निमग्न रहनेवाले उन महात्माको इस बातकी खबर ही नहीं होती थी। सिरसे लेकर पैरके अंगूठे तक धूलके साथ पसीना मिल जानेसे शरीर कीचड़ से लिपटा हुआ मालूम पड़ने लगता था। उस समय वे कीचड़ कादेसे निकले हुए वराहकी तरह शोभित होते थे। वर्षा ऋतुमें बड़े जोरकी आँधी और मूसलधार-वृष्टिसे भी वे महात्मा पर्वतकी तरह अचल बने रहते थे। अक्सर अपने निर्घातके शब्दसे पर्वतके शिखरोंको भी कपानी [illegible] बिजली गिर पड़ती, तो भी वे कायोत्सर्ग अथवा ध्यानसे विचलित नहीं होते थे। नीचे बहते हुए पानीमें उत्पन्न सिवारोंसे उनके दोनों पैर निर्जन [illegible] की सीढियोंके समान लिप्त हो गये। हिम-ऋतुमें [illegible] वाली मनुष्यका नाश करनेवाली नदी जारी [illegible] रूपी अग्निमें कर्म-रूपी ईंधनको जलानेमें [illegible] रहे। बर्फसे वृक्षको जलादेने वाली [illegible] भी बाहुबलीका ध्यान कुन्दके फूलोंकी [illegible] जंगली भैंसे मोटे वृक्षके स्कन्धके [illegible]

---

* घड़ीकी वह छड़ें जिससे [illegible]

यही कहकर वे दोनों देवियाँ जिधरसे आयी थीं, उधर ही चली गयीं, उनकी बात सुन मन ही मन विस्मित हो महात्मा बाहुबलीने विचार किया — "सब प्रकारके सावद्य योगोंका त्याग, वृक्षकी तरह कायोत्सर्ग करने वाला मैं इस जंगलमें हाथी पर चढ़ा हूँ। यह कैसी बात है? ये दोनों आर्यायें भगवानकी शिष्यायें हैं, पर किसी तरह झूठ नहीं बोल सकतीं। फिर मैं उनकी इस बातसे क्या समझूँ? ओह! अब मालूम हुआ। व्रत में बड़े और वयसमें छोटे भाइयोंको मैं कैसे नमस्कार करूँगा? यही अभिमान जो मेरे मनमें घुसा हुआ है, वही मानो हाथी है, जिस पर मैं निर्भयताके साथ सवार हूँ। मैंने तीनों लोकके स्वामीकी बहुत दिनों तक सेवा की, तो भी जैसे जलचर जीवोंको जलमें तैरना नहीं आता, वैसेही मुझको भी विवेक नहीं हुआ। इसीलिये तो पहलेसे ही व्रत ग्रहण किये हुए महात्मा भाइयोंको छोटा समझ कर ही मैंने उनकी वन्दना करनी नहीं चाही। अच्छा रहो—मैं आजही वहाँ जाकर उन महामुनियोंकी वन्दना करूगा।"

ऐसा विचार कर ज्योंही महाप्राण बाहुबलीने अपने पैर उठाये त्योंही चारों ओरसे लतायें टूटने लगीं—साथही घातो कर्म भी टूटने लगे और उसी पग पर उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हो आया। ऐसे केवलज्ञान और केवल दर्शनवाले सौम्य मूर्त्ति महात्मा बाहुबली उसी प्रकार ऋषभस्वामीके पास आये, जसे चन्द्रमा सूर्यके पास जाता है। तीर्थंकरको प्रदक्षिणा कर, उन्हें प्रणामकर जगतसे वन्दनीय बाहुबली मुनि, प्रतिज्ञासे मुक्त हो केवलीकी परिषद्में आ बैठे।



# छठा सर्ग

इन दिनों भगवान् ऋषभस्वामीका शिष्य, अपने नामके समान शास्त्रके एकादश अंगोंका जाननेवाला, साधुगणोंसे युक्त, स्वभावसे सुकुमार और हस्तिपतिके साथ-साथ चलनेवाले हाथीके बच्चेकी तरह, स्वामीके साथ विचरण करने वाला भरतपुत्र मरीचि ग्रीष्म-ऋतुमें स्वामीके साथ विहार कर रहा था। एक दिन मध्याह्नके समय लुहारोंकी धौंकनीसे फूंकी हुई अग्निके समान चारों ओरके मार्गोंकी धूल तक सूर्यकी किरणोंसे तप गयी थी और मानों अदृश्य रहने वाली अग्निकी लपटें हों ऐसी गरम-गरम लू सब रास्तों पर चल रही थी। उस समय अग्निसे तपे हुए किञ्चित गीले काष्ठके समान सिरसे पाँव तक सारी देह पसीनेसे सराबोर हो गयी थी। जलसे भीगे हुए सूखे चमड़ेकी दुर्गन्धके समान पसीनेसे तर बने हुए कपड़ोंके कारण उसके अंगोंसे बड़ी कड़ी बदबू निकल रही थी। उसके पैर जल रहे थे इसीसे तपे हुए स्थानमें रहनेवाले कुलकी स्थिति पतला थे और गरमीके कारण वह प्याससे व्याकुल हो गया था। इस हालतसे अपने मनमें सोचने लगा,—"ऐ!

केवलज्ञान और केवल-दर्शन रूपी सूर्यचन्द्रसे शोभित मेरुके समान और तीनों लोकके गुरुके समान ऋषभस्वामीका मैं पौत्र हूँ। इसके सिवा अखण्डषट्खण्ड-युक्त महि-मण्डलके इन्द्र और विवेकको अद्वितीय निधिके समान भरत राजाका मैं पुत्र हूँ। साथही मैंने चतुर्विध संघके सामने ऋषभस्वामीसे पञ्चमहाव्रत का उच्चारण करके दीक्षा ली है; इसलिये जैसे वीर पुरुषोंको युद्धभूमिसे नहीं भागना चाहिये, वैसेही मुझे भी इस स्थानसे लज्जित और पीड़ित होकर घर नहीं चला जाना चाहिये। परन्तु बड़े भारी पर्वतकी तरह इस चारित्रके दुर्वह भारको मुहूर्त-मात्र के लिये उठानेको भी मैं समर्थ नहीं हूँ। न तो मुझसे चारित्र व्रतका पालन करते बनता है न छोड़ कर घर जानाही बन पड़ता है, क्योंकि इससे कुलको कलंक लगता है। इसलिये मैं तो इस समय एक ओर नदी और दूसरी ओर सिंहवाली हालतमें पड़ाहुआ हूँ। पर हाँ, अब मुझे मालूम हुआ, कि जैसे पर्वतके ऊपर भी पगडण्डी बनी होती है वैसेही इस विषम मार्गमें भी एक सुगम मार्ग है।

"ये साधु मनोदण्ड, वचनदण्ड और कायदण्डको जीतनेवाले हैं, पर मैं तो इन्हींसे जीता गया हूं, इसलिये मैं त्रिदण्डी हूंगा। ये श्रमणकेशोंका लोंच और इन्द्रियोंकी जय कर, सिर मुँड़ाये रहते हैं; पर मैं तो छूरेसे सिर मुड़वाकर शिखाधारी हूँगा। ये स्थूल और सूक्ष्म प्राणियोंके हिंसादिकसे विरत रहते हैं; पर मैं तो केवल स्थूल प्राणियोंका ही वध करने

से हाथ खींचे रहूँगा। ये मुनि अकिंचन होकर रहते हैं, पर मैं तो अपने पास सुवर्ण-मुद्रादिक रखूँगा। ये ऋषि जूते नहीं पहनते; पर मैं तो पहनूँगा। ये अठारह हजार शीलके अंगोंसे युक्त सुशील होकर सुगन्धित बने रहते हैं; पर मैं शीलसे रहित होनेके कारण दुर्गन्ध युक्त हूँ, इसलिये चन्दनादिका लेप करूँगा। ये श्रमण मोहरहित हैं और मैं मोहसे ढका हुआ हूँ इस कारण इस बातकी निशानीके तौर पर मस्तक पर छत्र लगाऊँगा। ये निष्कषाय होनेके कारण श्वेत वस्त्र धारण करते हैं और मैं कषायसे युक्त होनेके कारण उसके स्मारक स्वरूप कषाय वस्त्र धारण करूँगा। ये मुनि पापके भयसे बहुत जीवोंसे भरे हुए सचित जलका त्याग करते हैं पर मैं तो काफी जलसे नहाऊँगा और खूब पानी पीऊँगा।" इस प्रकार वह अपनी [redacted] बुद्धिसे अपने लिङ्ग (निशानी) की कल्पना कर, वैसा ही वेश धारण कर, स्वामीके साथ विहार करने लगा। खच्चरको जैसे घोड़ा या गधा नहीं कहा जाता; पर वह है इन दोनोंके ही अंशसे उत्पन्न—इसी तरह मरिचिने न गृहस्थका सा बाना रखा न मुनियोंका सा; बल्कि दोनोंसे मिलता-जुलता हुआ एक नया ही बाना पहन लिया। हंसोंके बीचमें कौएकी तरह महर्षियोंके बीच में इस अद्भुत मरिचिको देखकर बहुतेरे लोग बड़े कौतुकसे उससे धर्मकी बातें पूछते। उसके उत्तरमें वह मूल उत्तर गुणवाले साधु धर्मका [redacted] उपदेश करता था। उसकी बातें सुनकर यदि कोई पूछ बैठता, कि तुम भी ऐसा ही क्यों नहीं करते? तो वह

इस विषयमें अपनी असमर्थता प्रकट कर देते थे। इस प्रकार प्रतिबोध दे चुकने पर यदि कोई भव्यजीव दीक्षा लेना चाहता, तो वह उसको प्रभुके पास भेज देता था और उससे प्रतिबोध पाकर आये हुए भव्य प्राणियोंको भगवान् ऋषभदेव, जो निष्कारण उपकार करनेमें बन्धुके समान हैं, स्वयं दीक्षा दिया करते थे।

इसी प्रकार प्रभुके साथ विहार करते हुए मरीचिके शरीरमें लकड़ीके घुनकी तरह एक बड़ा भारी रोग पैदा हो गया। डाल से चूके हुए बन्दरकी तरह, व्रतसे चूके हुए उस मरीचिकी उसके साथ वाले साधुओंने प्रतिपालन करना छोड़ दिया। जैसे ईख का खेत बिना रक्षकके सूअर आदि जानवरोंसे विशेष हानि उठाता है, वैसेही बिना दवा दारूके मरीचिका रोग भी अधिकाधिक पीड़ा देने लगा। तब घने जङ्गलमें पड़े हुए निस्सहाय पुरुषकी भांति घोर रोगमें पड़े हुए मरीचिने अपने मनमें विचार किया,—"अहो! मालूम होता है, कि मेरे इसी जन्मका कोई अशुभ कर्म उदय हो आया है, जिससे अपनी जमातके साधु भी मेरी परायेके समान उपेक्षा कर रहे हैं परन्तु उल्लूको दिनके समय दिखलाई नहीं देता, इसमें जिस प्रकार सूर्यके प्रकाशका कोई दोष नहीं है, उसी प्रकार मेरे विषयमें इन अप्रतिचारी साधुओंका भी कोई दोष नहीं। क्योंकि उत्तम कुलवाला जैसे म्लेच्छ की सेवा नहीं करता, वैसेही सावद्य कर्मासे विराम पाये हुए ये साधु मुझ सावद्य कर्म करनेवालेकी सेवा क्योंकर कर सकते हैं? बल्कि उनसे अपनी सेवा कराना ही मेरे लिये अनुचित है,

क्योंकि उससे मेरा यह पाप, जो मनभंगके कारण पैदा हुआ है, वृद्धिको प्राप्त होगा। अब मैं अपने उपकारके लिये किसी अपने ही समान मन्द धर्मवाले पुरुषकी खोज करूं, क्योंकि मृगके साथ मृगका ही रहना ठीक होता है।" इस प्रकार विचार करते हुए कितने ही समय बाद मरिचि रोग मुक्त हो गया; क्योंकि भारी ज़मीन भी कुछ कालमें आप से आप अच्छी हो जाती है।

एक दिन महात्मा ऋषभस्वामी जगत्‌का उपकार करनेमें वर्षा ऋतुके मेघके समान देशना दे रहे थे। उसीसमय वहाँ कपिल नामका कोई दुष्ट राजकुमार आकर धर्मकी बातें सुनने लगा पर जैसे चक्रवाकको चाँदनी अच्छी नहीं लगती, उल्लूको दिन नहीं अच्छा लगता, अभागे रोगीको दवा नहीं अच्छी लगती वायु रोगवालेको ठंढी चीजें नहीं सुहातीं और बकरेको मेघ नहीं अच्छा लगता, वैसेही उसे भी प्रभुका धर्मोपदेश नहीं भाया। दूसरी तरहकी धर्म-देशना सुननेकी इच्छा रखनेवाले उस राज-कुमारने जो इधर-उधर दृष्टि दौड़ायी, तो उसे विचित्र वेषधारी मरिचि दिखलाई दिया। जैसे बाज़ारमें चीजें मोल लेनेको गया हुआ बालक बड़ी दूकानसे हटकर छोटी दूकान पर चला आये, उसी प्रकार दूसरे ढङ्गकी धर्म-देशना सुननेकी इच्छा रखनेवाला कपिल भी स्वामीके निकटसे उठकर मरिचिके पास चला आया। उसने मरिचिसे धर्मका मार्ग पूछा। यह सुन, उसने कहा,— "भाई! मेरे पास धर्म नहीं है। यदि इसकी चाह हो, तो स्वामीजीकी ही शरणमें जाओ।" मरिचिकी यह बात सुन, कपिल

फिर प्रभुके पास आकर धर्म कथा श्रवण करने लगा। उसके चले जाने पर मरिचिने अपने मनमें विचार किया,—"यह देखो! इस स्वकर्म दूषित पुरुषको स्वामीकी धर्म कथा भी नहीं रुची। बेचारे चातकको सारा सरोवर ही मिल जाये, तो उसको इससे क्या होता है?"

थोड़ी देरमें कपिल फिर मरिचिके पास आकर कहने लगा,—"क्या तुम्हारे पास ऐसा वैसा भी धर्म नहीं है? यदि नहीं है, तो तुम व्रत काहेका लिये हुए हो।"

इसी समय मरिचिने अपने मनमें विचार किया —"दैवयोग से यह कोई मेरे जैसा मुड्ढ मिला है। बहुत दिनों पर यह जैसेको तैसा मिला है इसीलिये अब मैं नि सहायसे सहायवाला हो गया।" ऐसा विचार कर उसने कहा,—"वहाँ भी धर्म है और यहाँ भी धर्म है।" बस, इसी एक दुर्भाषणके ऊपर उसने कोट्यानुकोटि सागरोपम उत्कट प्रपञ्च फैलाया। इसके बाद उसने उसको दीक्षा दी और अपना सहायक बना लिया। बस, उसी दिनसे परिव्राजकताका पाखण्ड शुरू हुआ।

विश्वोपकारी भगवान् ऋषभदेवजी ग्राम, खान नगर, द्रोणमुख, करवट, पत्तन, मण्डप, आश्रम और जिले परगनोंसे भरी हुई पृथ्वीमें विचरण कर रहे थे। विहार करते समय वे चारों दिशाओंमें सौ योजन तकके लोगोंका रोग निवारण करते हुए, वर्षाकालके मेघोंकी तरह जगत्के जन्तुओंको शान्ति प्रदान कर रहे थे। राजा जिस प्रकार अनीतिका निवारण कर, प्रजाको

सुख देता है, वैसेही मूषक, शुक आदि उपद्रव करनेवाले जीवों की अप्रवृत्तिसे ये सबकी रक्षा करते थे। सूर्य जिस प्रकार अन्धकारका नाशकर, प्राणियोंके नैमित्तिक और शाश्वत वैरको शान्त करता हुआ सबको प्रसन्न करता है वैसेही ये सबको प्रसन्न करते थे। जैसे उन्होंने पहले सब प्रकारसे स्वस्थ करनेवाली व्यवहार प्रवृत्तिसे लोगोंको आनन्दित किया था, वैसेही अब की विहार प्रवृत्तिसे सबको आनन्द दे रहे थे। जैसे औषधि अजीर्ण और अतिक्षुधाको दूर कर देती है, वैसेही ये अनावृष्टि और अतिवृष्टिके उपद्रवोंको दूर करते थे। अन्त:शल्यके समान स्वचक्र और परचक्रका भय दूर हो जानेसे तत्काल प्रसन्न बने हुए लोग उनके आगमनके उपलक्ष्यमें उत्सव करते थे। साथही जैसे मान्त्रिक पुरुष भूत—राक्षसोंसे लोगोंको बचाते हैं, वैसेही ये संहार करनेवाले घोर दुर्भिक्षसे सबकी रक्षा करते थे। इस प्रकार उपकार पाकर सब लोग उन महात्माकी स्तुति किया करते थे। मानों भीतर नहीं समाने पर बाहर आती हुई अनन्त ज्योति हो, ऐसा सूर्यमण्डलको भी जीतनेवाला प्रभामण्डल वे भी धारण किये हुए थे।* जैसे आगे आगे चलने

* जहाँ-जहाँ तीर्थङ्कर विहार करते हैं, उसके चारों ओर सवासौ योजन पर्यन्त उपद्रवकारी रोग शान्त हो जाते हैं, परस्परका वैर मिट जाता है, धान्यादिको हानि पहुँचानेवाले जन्तु नहीं रह जाते, महामारी नहीं होती, अतिवृष्टि नहीं होती, अकाल नहीं पड़ता, स्वचक्र—परचक्रका भय नहीं रहता तथा प्रभुके मस्तकके पीछे प्रभामण्डल रहता है, जो केवल ज्ञान प्रकट होनेसे उत्पन्न तथा ग्यारह अतिशयोंमेंसे एक है।

वाले चक्रसे चक्रवर्ती शोभित होता है, वैसेही आकाशमें उनके आगे आगे चलनेवाले असाधारण तेजमय धर्म चक्रसे वे भी शोभित हो रहे थे। सब कर्मोंको जीतनेके चिह्नस्वरूप ऊँचे जयस्तम्भके समान हजारों छोटी-मोटी ध्वजाओंसे युक्त एक धर्म ध्वजा उनके आगे-आगे भी चलती थी। मानों प्रयाण करते समय उनका कल्याण मङ्गल करती हो, ऐसी आप ही आप निर्भर शब्द करती हुई दिव्य दुन्दुभि उनके आगे-आगे बजती चलती थी। मानों उनका यश हो, ऐसा आकाशमें घूमता हुआ पाद् पीठ सहित स्फटिक-रत्नका सिंहासन उनका भी शोभित कर रहा था। देवताओंसे रखे हुए सुवर्ण कमलके ऊपर राजहंस के समान वे भी लीला सहित चरण-न्यास कर रहे थे। मानों उनके भयसे रसातलमें पैठ जानेकी इच्छा करता हो, ऐसे नीचे मुखवाले उनके तीक्ष्ण दण्ड रूपी कण्टकसे उनका परिवार आक्लिष्ट नहीं होता था। मानों कामदेवकी सहायता करनेके पाप का प्रायश्चित करनेकी इच्छा करता हो, इस प्रकार छओं ऋतुएँ एकही समयमें उनकी उपासना करती थीं। मार्गके चारों ओरके नीचेको झुके हुए वृक्ष, जो संज्ञाहीन जड़ वस्तु हैं, दूरही से उनको नमस्कार करते हुए मालूम पड़ते थे। पंखेकी हवा के समान ठंढी, शीतल और अनुकूल वायु उनकी निरन्तर सेवा करती रहती थी। स्वामीके प्रतिकूल चलनेवालेकी भलाई नहीं होती, मानों यही सोचकर पक्षीगण नीचे उतर, उनकी प्रदक्षिणा कर, उनकी दाहिनी तरफ होकर चलने लगते थे। जैसे चंचल

रत्नोंसे समुद्र शोभित होता है, वैसेही जघन्यकोटि संख्यावाले और बारम्बार गमनागमन करते हुए सुरासुरोंसे वे भी शोभित हो रहे थे। मानों अविच्छिन्न दिनमें भी प्रकाशित चन्द्रमा उदय हो आया हो ऐसा उनका छत्र आकाशमें शोभा दे रहा था। और मानों चन्द्रमासे पृथक् की हुई समस्त किरणोंका कोष हो, ऐसा गङ्गाकी तरंगोंके समान श्वेत चमर उनपर ढुल रहा था। नक्षत्रोंसे घिरे हुए चन्द्रमाके समान, तपसे प्रदीप्त और सौम्य लाखों उत्तम श्रमणोंसे वे घिरे रहते थे। जैसे सूर्य प्रत्येक सागर और सरोवरमें कमलको खिलाता है, वैसेही वे महात्मा प्रत्येक नगर और ग्राममें भव्य जीवोंको प्रतिबोध दिया करते थे। इस प्रकार विचरण करते हुए भगवान ऋषभदेवजी एक दिन अष्टापद पर्वतपर आये। मानों घटी घटी हुई सुफेदी के कारण शरदृऋतुके बादलोंका एक स्थान पर जमा किया हुआ ढेर हो स्थिर हुए क्षीर समुद्रका लाकर छोड़ा हुआ वेलाकूट हो अथवा प्रभुके जन्माभिषेकके समय इन्द्रके विक्रय किये हुए चार वृषभोंमेंसे एक वृषभ हो—ऐसाही वह पर्वत मालूम होता था। शायद वह पर्वत नन्दीश्वर द्वीपकी पुष्करिणीमें रहनेवाले दधि-मुख-पर्वतोंमेंसे एक पर्वत, जम्बूद्वीप रूपी कमलकी एक नाल अथवा पृथ्वीके ऊँचे श्वेतवर्ण मुकुटकी भाँति शोभा पा रहा था। उसकी निर्मलता और प्रकाशको देखकर यही मालूम होता था, मानों देवतागण उसे सदा जलसे नहलाते और वस्त्रसे पोंछते रहते हैं। वायुसे उड़ायी हुई कमल-रेणुओंसे निर्मल

बने हुए उसके स्फटिक मणिके तटको स्त्रियाँ नदीके जलके समान देखती रहती थीं। उसके शिखरोंके अग्रभागमें विश्राम लेनेको बैठी हुई विद्याधरोंकी स्त्रियोंको यह पर्वत वैताढ्य और क्षुद्र हिमालयकी याद दिलाता था। यह ऐसा मालूम पड़ता था मानों स्वर्ग भूमिका अन्तरिक्षमें टिका हुआ दर्पण हो, दिग् वधुओंका अतुलनीय हास्य हो और ग्रह-नक्षत्रोंके निर्माणके काममें आनेवाली मिट्टीका अक्षय आश्रय स्थल हो। उसके शिखरोंके मध्यभागमें हौड़ धूप करके थके हुए मृग बैठा करते थे, इससे यह अनेक मृगलाञ्छनों ( चन्द्रों ) का धोखा दे रहा था। उससे जो बहुतसे झरने झरते थे, वे उसके छोड़े हुए निर्मल वस्त्रसे मालूम पड़ते थे और सूर्यकान्त मणियोंकी फैलती हुई किरणोंसे वह ऊँची ऊँची पताकाओंवाला मालूम होता था। उसके ऊँचे शिखरके अग्रभागमें जब सूर्यका संक्रमण होता था तब वह सिद्धोंकी स्त्रियोंको उदयाचलका भ्रम पैदा करता था। मानों मोरपंखोंका बना हुआ छत्र तना हो, इस प्रकार उसपर हरे-हरे पत्तोंवाले वृक्षोंकी छाया निरन्तर छायी रहती थी। खेचरों की स्त्रियां कौतुकसे मृगोंके बच्चोंका लालन पालन करती थीं, इससे हरिणियोंके झरते हुए दूधसे उनकी सब लता कुञ्जें सिंच जाती थीं। कदलीपत्रकी लगोटियाँ पहने हुई शबरियोंका नाच देखनेके लिये वहा नगरकी स्त्रियाँ आँखोंकी पंक्ति लगाये रहती थीं। रतिसे थकी हुई सापिनें वहा जंगलकी मन्द मन्द हवा पिया करतीं, पवन-नटकी तरह लताओंको नचा-नचा

कर खेल करता था, किन्नरोंकी स्त्रियाँ रतिके आरम्भसे ही इसकी गुफाओंको मन्दिर बना लेतीं और स्नान करनेके लिये आयी हुई अप्सराओंकी भीड़-भाड़के मारे उसके सरोवरका जल तरङ्गित होता रहता था। कहीं चौपड़ खेलते हुए, कहीं पान-गोष्ठी करते हुए, कहीं जुआ खेलते हुए यक्षोंसे उसके मध्य भागमें कोलाहल होता रहता था। उस पर्वत पर कहीं किन्नरों की स्त्रियाँ, कहीं भीलोंकी स्त्रियाँ और कहीं विद्याधरोंकी स्त्रियाँ क्रीड़ा करती हुई गीत गाया करती थीं। कहीं पके हुए द्राक्षके फल खाकर उन्मत्त बने हुए शुक पक्षी शब्द कर रहे थे, कहीं आमकी मोजरें खाकर मस्त कोयलें पंचम स्वरमें अलाप रही थीं, कहीं कमल तन्तुके आस्वादसे उन्मत्त बने हुए हंस मधुर शब्द कर रहे थे कहीं नदीके किनारे मदोन्मत्त क्रौञ्च पक्षी किल्कारियाँ सुना रहे थे कहीं बिल्कुल पास आकर लटके हुए मेघोंको देखकर बेसुध हो जानेवाले मोर शोर कर रहे थे और कहीं सरोवरमें तैरते हुए सारस पक्षियोंका शब्द सुनाई दे रहा था। इन सब बातोंसे वह पर्वत बड़ा ही मनोहर मालूम होता था। कहीं तो वह पर्वत अशोकके लाल लाल पत्तोंसे कुसुंभी वस्त्रवाला कहीं ताल-तमाल और हिन्तालके वृक्षोंसे श्याम वस्त्र वाला, कहीं सुन्दर पुष्पवाले पलास वृक्षोंसे पीले वस्त्रवाला, और कहीं मालती और मल्लिकाके समूहसे श्वेत वस्त्रवाला मालूम पड़ता था। आठ योजन ऊँचा होनेके कारण वह आकाश जैसा ऊँचा मालूम पड़ता था। ऐसे उस

ऊपर गिरिकी तरह गरिष्ट जगद्गुरु आ विराजे। हवाके झोंके से गिरनेवाले फूलों और झरनोंके जलसे वह पर्वत मानों जगत्पति प्रभुको अर्घ्य-पाद्य दे रहा हो, ऐसा मालूम पड़ता था। प्रभुके चरणोंसे पवित्र बना हुआ वह पर्वत, प्रभुके जन्म-स्नात्र से पवित्र बने हुए मेरुसे अपनेको कम नहीं समझता था। हर्षित कोकिलादिकके शब्दोंके मिषसे वह पर्वत मानों जगत्पति का गुण गान कर रहा था।

अब उस पर्वतके ऊपर वायुकुमार देवोंने एक योजन प्रदेश में मार्जन करनेवाले सेवकोंसे ऐसी सफाई करवा दी, कि कहीं तृणकाष्ठादि नहीं रहे। इधर मेघकुमारोंने पानी ढोनेवाले भैंसोंकी तरह बादलोंको लाकर उस भूमिको सुगन्धित जलसे सींच दिया। इसके बाद देवताओंने सुवर्ण रत्नोंकी विशाल शिलाओंसे दर्पण जैसी समतल (चौरस) भूमि बना दी। उसपर व्यन्तर देवताओंने इन्द्र धनुषके खण्डकी भांति पाँच रंगोंवाले फूलोंकी घुटने भर वृष्टि कर डाली और यमुना नदी की तरंगोंकी शोभा धारण करनेवाले वृक्षोंके आर्द्र-पल्लवोंके तोरण चारों ओर बाँधे। चारों ओर खम्भों पर बाँधे हुए मकराकृति तोरण, सिन्धुके दोनों तटोंमें रहनेवाले मगरकी तरह दिखला रहे थे। उसके बीचमें मानों चारों दिशाओंरूपिणी देवियोंके दर्पण हों, ऐसे चार छत्र और आकाश गङ्गाकी चञ्चल तरङ्गोंका धोखा देनेवाली पवनसे सञ्चालित ध्वजा पताकाएँ शोभा दे रही थीं। उन तोरणोंके नीचे मोतीका बना हुआ

स्वस्तिक "सारे जगत्‌का यहीं मङ्गल है" ऐसी चित्र लिपिका भ्रम उत्पन्न कर रहा था। चौरस बनायी हुई भूमि पर विमान वासी देवताओंने रत्नाकरकी शोभाके सर्वस्वके समान रत्नमय गढ़ बनाया और उस पर मानुषोत्तर पर्वतकी सीमा पर रहने वाले सूर्य चन्द्रकी किरणोंकी मालाके समान माणिक्यके कंगूरों की पंक्तियाँ बनायीं। इसके बाद ज्योतिषपति देवताओंने वलयाकार बने हुए हिमाद्रि-पर्वतके शिखरके समान एक निर्मल सुवर्णका मध्यम गढ़ बनाया और उसके ऊपर रत्नमय कंगूरे लगाये। उन कंगूरों पर दर्शकोंकी परछाईं पड़नेपर वे ऐसे मालूम पड़ते थे, मानों उनमें चित्र खिंचे हुए हों। उसके बाद भुवन पतियोंने, कुण्डलाकार बने हुए शेषनागके शरीरका धोखा पैदा करनेवाला चाँदीका गढ़ अन्तमें तैयार किया और उसपर क्षीर सागरके तटके जलपर बैठी हुई गरुड़श्रेणीकी भाँति सोनेके कंगूरोंकी श्रेणी बैठायी। इसके बाद यक्षोंने अयोध्याके किलेकी तरह इन गढ़ोंमें से भी प्रत्येकमें चार-चार दरवाज़े लगाये और उनपर मानिकके तोरण बँधवाये। अपनी फैलती हुई किरणोंसे वे तोरण सौगुने से मालूम पड़ते थे प्रत्येक द्वार पर व्यन्तरोंने नेत्रोंकी कोरमें लगे हुए काजलकी रेखाके समान धुएँकी तरंगें उठानेवाली धूपदानी रख दी थी। मध्यम गढ़के भीतर, ईशान-कोणमें घरमें बने हुए देवमन्दिरकी तरह प्रभुके विश्राम करनेके लिये एक "देवच्छन्द" (देवालय) रचाया गया। जैसे जहाज़के बीचमें मास्तूल होता है, वैसे ही व्यन्तरोंने उस समवसरणके बीचोंबीच तीन कोस

ऊँचा चैत्य-वृक्ष बनाया। उस चैत्य वृक्षके नीचे अपनी किरणों से मानों वृक्षको मूलसे ही पल्लवित करता हुआ एक रत्नमय पीठ बनाया और उस पीठ पर चैत्य-वृक्षकी शाखाओंके पल्लवोंसे बार बार स्वच्छ होता हुआ एक रत्नच्छन्द बनाया। उसके मध्यमें पूर्वकी ओर विकसित कमलकी कलीके मध्यमें कर्णिकाकी तरह पादपीठ सहित एक रत्न सिंहासन तैयार किया और उस पर गङ्गाकी तीन धाराओंके समान तीन छत्र बनाये। इस प्रकार वहाँ देवों और असुरोंने झटपट समवसरण बनाकर रख दिया, मानों वे पहलेसे ही सब कुछ तैयार रखे हुए हों अथवा कहींसे उठा लाये हों।

जगत्पतिने भव्य-जनोंके हृदयकी तरह मोक्षद्वार-रूपी इस समवसरणमें पूर्व दिशाकेद्वारसे प्रवेश किया। पहुँचते ही उन्होंने उस अशोककी प्रदक्षिणा की जिसके डालके अन्तमें निकलने-वाले पल्लवोंको उन्होंने कर्ण-भूषण बना रखा था। इसके बाद पूर्व दिशाकी ओर आ, "नमस्तीर्थाय" कह कर, जैसे राजहंस कमल पर आ बैठे, वैसेही वे भी सिंहासन पर आ विराजे। तत्काल ही शेष तीनों दिशाओंके सिंहासनों पर व्यन्तर देवोंने भग-वान्के तीन रूप बना रखे। फिर साधु साध्वी और वैमानिक देवताओंकी स्त्रियोंने पूर्व द्वारसे प्रवेश कर, प्रदक्षिणा करके भक्ति-पूर्वक जिनेश्वर और तीर्थको नमस्कार किया और प्रथम गढ़में प्रथम धर्म रूपी उद्यानके वृक्षरूप साधु, पूर्व और दक्षिण दिशाके बीचमें बैठे। उसी प्रकार पृष्ठ-भागमें वैमानिक देवताओंकी स्त्रियाँ

खड़ी रहीं और उनके पीछे उन्हींकी सी साध्वियोंका समूह खड़ा था। भुवनपति, ज्योतिषी और व्यन्तरोंकी स्त्रियाँ, दक्षिण द्वारसे प्रवेश कर, पूर्व विधिके अनुसार प्रदक्षिणा और नमस्कार कर, नैऋत दिशामें बैठीं और इन तीनों श्रेणियोंके देव, पश्चिम द्वारसे प्रवेश कर, उसी प्रकार नमस्कार कर क्रमसे वायव्य दिशामें बैठे। इस प्रकार प्रभुको समवसरणमें आया हुआ जान कर, अपने विमानोंके समूहसे आकाशको आच्छादित करते हुए इन्द्र वहाँ तत्काल आ पहुँचे। उत्तर द्वारसे समवसरणमें प्रवेश कर, स्वामीको तीन प्रदक्षिणा दे, नमस्कार कर, भक्तिमान इन्द्र इस प्रकार स्तुति करने लगे,— "हे भगवन्! जब बड़े-बड़े योगी भी आपके गुणोंको ठीक-ठीक नहीं जानते तब आपके उन स्तुति योग्य गुणोंका मैं नित्य-प्रमादी होकर कैसे बखान करूँ? तो भी हे नाथ! मैं यथाशक्ति आपके गुणोंका बखान करूँगा, क्योंकि लँगड़ा आदमी भी लम्बी मंज़िल मारनेके लिये तैयार हो जाये, तो उसे कोई रोक थोड़े ही सकता है? हे प्रभो। इस संसाररूपी आतापके तापसे परवश बने हुए प्राणियोंको आपके चरणोंकी छाया, छत्रछायाका काम देती है, इसलिये आप मेरी रक्षा करे। हे नाथ! सूर्य जैसे केवल परोपकारके ही लिये उदय होता है, वैसेही केवल लोकोपकारके ही लिये आप विहार करते हैं, इस लिये धन्य हैं। मध्याह्न कालके सूर्यकी तरह आप प्रभुके प्रकट होनेपर देहकी छायाकी भाँति प्राणियोंके कर्म चारों ओरसे संकुचित हो जाते हैं। जो सदा आपके दर्शन करते रहते हैं, वे पशु

पक्षी भी धन्य हैं और जो आपके दर्शनोंसे वञ्चित हैं, वे स्वर्गमें रहते हुए भी अधन्य हैं। हे तीनों लोकके स्वामी! जिनके हृदय मन्दिरमें आपही अधिष्ठाता देवताकी भाँति निवास करते हैं वे भव्य जीव श्रेष्ठसे भी श्रेष्ठ हैं। बस आपसे मेरी केवल यही एक प्रार्थना है, कि नगर नगर और ग्राम ग्राम विहार करते हुए आप कदापि मेरे हृदयको नहीं त्यागे।"

इस प्रकार प्रभुकी स्तुति कर, पाँचो अङ्गों से पृथ्वीका स्पर्श करते हुए प्रणाम कर स्वगपति इन्द्र पूर्व और उत्तर दिशाओं के मध्यमें चले। प्रभु अष्टापद पर्वत पर पधारे हैं, यह समाचार शीघ्रही शैल-रक्षक पुरुषोंने चक्रवर्तीसे आकर कह सुनाया; क्योंकि वे इसी कामके लिये वहाँ रखे गये थे। भगवानके आगमनका समाचार सुननेवाले लोगोंको उदार चक्रवर्तीने साढ़े बारह करोड़ सुवर्ण दान किया। भला ऐसे अवसर पर वे जो न दे देते कम ही था। फिर महाराजने सिंहासनसे उठकर उस दिशाकी ओर सात आठ कदम चलकर विनयके साथ प्रभुको प्रणाम किया और फिर सिंहासन पर बैठ कर इन्द्र जैसे देवताओंको बुलाते हैं, वैसेही प्रभुकी वन्दना करनेको जानेके लिये चक्रवर्ती ने अपने सैनिकोंको बुलवाया, वेलासे समुद्रकी ऊँची तरङ्ग पंक्तिके समान भरत राजाकी आज्ञासे सम्पूर्ण राजा चारों ओरसे आकर एकत्रित हो गये। हाथी ऊँचे स्वरसे गर्जना करने लगे। घोड़े हिनहिनाने लगे। उनका इस प्रकार शब्द करना ऐसा मालूम होता था मानों वे अपने सवारोंको स्वामीके पास जानेके लिये

जल्दी तयार होनेको कह रहे हों। पुलकित अंगो वाले रथी और पैदल लोग तत्काल हर्षपूर्वक चल पड़े। क्योंकि एक तो भगवान्‌के पास जाना दूसरे, राजाकी आज्ञाका पालन, मानो सोने में सुगन्ध आ गयी। बड़ी नदीके दोनों तटोंमें भी जैसे बाढ़का जल नहीं समाता, वैसेही अयोध्या और अष्टापदपर्वतके बीचमें वह सेना नहीं समाती थी। आकाशमें श्वेत छत्र और मयूरछत्र का सङ्गम होनेसे गङ्गा यमुनाके वेणी-सङ्गमकी तरह शोभा दिखाई दे रही थी। घुड़सवारोंके हाथमें सोहनेवाले भाले अपनी किरणोंके कारण, ऐसे मालूम पड़ते थे मानों उन्होंने भी अपने हाथमें भाले लिये हों। हाथियों पर चढ़े हुए, वीरकुञ्जर हर्षसे उत्कट गर्जन करते हुए ऐसे मालूम पड़ते थे मानों हाथीपर दूसरा हाथी सवार हो। सभी सैनिक जगत्पतिके दर्शन करनेके लिये भरत चक्रवर्तीसे भी बढ़कर उत्सुक हो रहे थे क्योंकि तलवार की अपेक्षा उसकी म्यान और भी तेज होती है। इन सबके मिले हुए कोलाहलने मानों द्वारपालकी तरह मध्यमें विराजित भरत राजासे यह निवेदन किया, कि सब सैनिक इकट्ठे हो गये। इसके बाद जैसे मुनीश्वर राग द्वेषको जीतकर मनको पवित्र कर लेते हैं वैसेही महाराजने स्नान करके अङ्गोंको पवित्र किया और प्रायश्चित्त तथा मंगल कर अपने चरित्रके समान उज्ज्वल वस्त्र धारण किये। मस्तक पर श्वेत छत्र और दोनों ओर श्वेत चमरोंसे शोभित वे महाराज अपने महलके आँगनमें आये और सूर्य जैसे पूर्वाचल पर आरूढ़ होता है, वैसेही आँगनमें पधारे हुए

महाराज, आकाशके मध्यमें आनेवाले सूर्यकी भांति महागज पर आरूढ हुए। भेरी, शङ्ख और नगाड़े आदिके उत्तम बाजोंके ऊंचे शब्दसे फव्वारेके जलके समान आकाशको व्याप्त करते हुए, हाथियोंके मद-जलसे दिशाओंको पूर्ण करते हुए तरंगोंसे आच्छादित समुद्रकी तरह तुरङ्गोंसे पृथ्वीको आच्छादित करते हुए और कल्पवृक्षसे युक्त युगलियोंके समान हर्ष और त्वरा (जल्दी) से युक्त महाराज, थोड़ी देरमें अन्तःपुर और परिवारके लोगोंके साथ अष्टापदमें आ पहुँचे।

जैसे संयम स्वीकार करनेकी इच्छा रखनेवाला पुरुष गृहस्थ धर्म से उतर कर ऊंचे चरित्र धर्मपर आरूढ होता है वैसेही महाराज से उतर कर महाराज उस महागिरि पर चढ़े। उत्तर दिशावाले द्वारसे समवसरणके भीतर प्रवेश करतेही उन्होंने आनन्द-रूपी अंकुर उत्पन्न करनेवाले मेघके समान प्रभुको देखा। प्रभुकी तीन बार प्रदक्षिणा कर उनके चरणोंमें नमस्कार कर, हाथोंकी अंजलि बना, सिरसे लगाकर भरतने उनकी इस प्रकार स्तुति की,—

"हे प्रभु! मेरे जसे मनुष्यका आपकी स्तुति करना,' घड़ेसे समुद्र का पान करनेके समान है। तथापि मैं आपकी स्तुति करता हूँ, क्योंकि मैं भक्तिके कारण निरकुश हूँ। हे प्रभो! जैसे दीपकके सम्पर्कसे बत्ती भी दीपक ही कहलाती है, वैसेही आपके आश्रित भव्यजन भी आपके तुल्य ही हो जाते हैं। हे स्वामिन्! मदसे उन्मत्त इन्द्रियरूपी हाथियों का मद उतारनेमें औषधिके समान और सच्चे मार्गको बतलानेवाला आपका शासन सर्वत्र विजय

पाता है। हे त्रिभुवनेश्वर ! मैं तो यही मानता हूँ, कि आप जो चार घातीकर्मोंका नाश कर, बाकी चार कर्मोंकी उपेक्षा करते हैं, वह लोगोंके कल्याणके निमित्त ही करते हो। हे प्रभु ! गरुड़के पङ्खोंके नीचे रहनेवाले पुरुष जैसे समुद्रको लाँघजाते हैं, वैसे ही आपके चरणोंमें लिपटे हुए भव्य-जन इस संसार समुद्रको पार कर जाते हैं। हे नाथ ! अनन्त कल्याणरूपी वृक्षको उल्लसित करनेमें दोहद स्वरूप और मोहरूपी महानिद्रामें पड़े हुए विश्वके लिये प्रातःकालके समान आपका दर्शन सदाही जय युक्त है। आपके चरण कमलोंके स्पर्शसे प्राणियोंका कर्म विदारण हो जाता है, क्योंकि चन्द्रमाकी शीतल किरणोंसे भी हाथीके दाँत फूटते हैं। मेघोंसे बरसनेवाली वृष्टिकी तरह और चन्द्रमाकी चाँदनीकेसमान ही, हे जगन्नाथ ! आपका प्रसाद सबके लिये समान है।"

इस तरह प्रभुकी स्तुति कर प्रणाम करनेके अनन्तर भरतपति सामानिक देवताकी भाँति इन्द्रके पीछे बैठ रहे। देवताओंके पीछे अन्य पुरुषगण बैठे और पुरुषोंके पीछे स्त्रियाँ खड़ी हो रहीं। प्रभुके निर्दोष शासनमें जिस प्रकार चतुर्विध-धर्म रहता है, उसी प्रकार समवसरणके पहले गढ़में यह चतुर्विध संघ बैठा। दूसरे गढ़में परस्पर विरोधी होते हुए भी सब जीव जन्तु सहोदर भाइयोंकी तरह सहर्ष बैठ रहे। तीसरे किलेमें आये हुए राजाओंके हाथी-घोड़े आदि वाहन देशना सुननेके लिये कान ऊपरको उठाये हुए थे। फिर त्रिभुवनपतिने सब भाषाओंमें प्रवर्त्तित

होनेवाली और मेघके शब्दकी भाँति गम्भीर वाणीमें देशना देनी आरम्भ की। देशना सुनते हुए सभी पशु-पक्षी मनुष्य और देवतागण हर्षके मारे ऐसे स्थिर हो रहे, मानों वे किसी बड़े भारी बोझसे छुटकारा पा गये हों, इष्ट पदको प्राप्त हो गये हों, कल्याण-अभिषेक कर चुके हों, ध्यानमें डूबे हों, अहमिन्द्र पदको प्राप्त कर चुके हों अथवा परब्रह्मको ही पा लिया हो। देशना समाप्त होनेपर, महाव्रतका पालन करनेवाले अपने भाइयोंको देखकर मनमें दुःखित होते हुए भरतराजने विचार किया,—"अहा! अग्निकी तरह सदा असन्तुष्ट रहते हुए मैंने अपने इन भाइयोंका राज्य लेकर क्या किया? अब इस भोगफलवाली लक्ष्मीको दूसरोंको दे देना, तो राखमें घी छोड़नेके ही समान और मेरे लिये निष्फल है। कौए भी दूसरे कौओंको बुलाकर अन्नादिक भक्षण करते हैं पर मैं तो अपने इन भाइयोंको भी हटाकर भोग भोग रहा हूँ, इसलिये कौओंसे भी गया बीता हूँ। मासक्षपणक * जिस प्रकार किसी दिन भिक्षा ग्रहण करते हैं वैसेही यदि मैं फिर उनको उनकी भोगी हुई सम्पत्ति वापिस कर दूँ, तो मेरा बड़ाही पुण्योदय होगा, यदि ये उसे ग्रहण कर लें।" ऐसा विचार कर, प्रभुके चरणोंके पास जा, अंजलि बद्ध होकर उन्होंने अपने भाइयों से उस सम्पत्ति को भोगनेके लिये कहा।

तब प्रभुने कहा,—"हे सरलहृदय राजा! तुम्हारे ये भाई बड़े ही सतोगुणी हैं और इन्होंने महाव्रतका पालन करनेकी प्रतिज्ञा

---

* महीनोंभर उपवास करनेवाला।

की है। अतएव संसारकी असारताको जानते हुए ये लोग वमन किये हुए अन्नकी तरह त्याग किये हुए भोगको फिर नहीं ग्रहण कर सकते।"

जब प्रभुने इस प्रकार भोगसम्बन्धी उनके आमन्त्रणका निषेध किया, तब फिर पश्चात्ताप-युक्त होकर चक्रवर्त्तीने विचार किया —"यदि मेरे ये सब सङ्ग-विहीन भाई कदापि भोगका संग्रह नहीं कर सकते, तो भी प्राण धारणके लिये आहार तो करेंगे ही।" ऐसा विचारकर उन्होंने ५०० गाड़ियोंमें भरकर आहार मँगवाया और अपने छोटे भाइयोंसे फिर पहलेकी तरह उन्हें स्वीकार कर लेनेको कहा। इसके उत्तरमें प्रभुने कहा,—"हे भरतपति! यह आधाकर्मी * आहार यतियोंके योग्य नहीं है।"

प्रभुने जब इस प्रकार निषेध किया, तब उन्होंने अकृत और अकारित † अन्नके लिये उन्हें निमन्त्रण दिया, क्योंकि सरलता में सब कुछ शोभा देता है। उस समय "हे राजेन्द्र! मुनियोंको राजपिण्ड नहीं चाहिये।" यह कह कर धर्म चक्रवर्तीने फिर मना कर दिया। तब ऐसा विचारकर कि प्रभुने तो मुझे सब प्रकारसे निषेधही करदिया महाराज भरत पश्चात्तापके कारण राहुग्रस्त चन्द्रमा की भाँति दुःखित होगये। उनको इसप्रकार उदास होते देखकर इन्द्रने प्रभुसे पूछा,—"हे स्वामी! अवग्रह ‡ कितने तरहका होता है?"

* मुनियोंके लिये तयार किया हुआ। † मुनिके लिये नहीं किया हुआ और नहीं कराया हुआ। ‡ रहने और विचरनेके स्थानके लिये जो आज्ञा ली जाती है उस अवग्रह कहते हैं।

प्रभुने कहा,—"इन्द्र-सम्बन्धी, चक्री-सम्बन्धी, राजा-सम्बन्धी गृहस्थ-सम्बन्धी और साधु सम्बन्धी—ये पाँच प्रकारके अवग्रह होते हैं। ये अवग्रह उत्तरोत्तर पूर्व पूर्वको बाधा देते हैं। इन में—पूर्वोक्त और परोक्त विधियोंमें पूर्वोक्तही बलवान् है।"

इन्द्रने कहा,—"हे देव! जो साधु मेरे अवग्रहमें विहार करते हैं, उन्हें मैंने अपने अवग्रहके लिये आज्ञा दे रखी है।"

यह कह इन्द्र प्रभुके चरणकमलोंकी वन्दना कर, खड़े हो रहे। यह सुन भरतराजाने पुनः विचार किया,—"यद्यपि इन मुनियोंने मेरे लाये हुए अन्नादिको स्वीकार नहीं किया, तथापि अवग्रहके अनुग्रहकी आज्ञासे तो आज कृतार्थ हो जाऊँ!" ऐसा विचार कर, शुद्ध हृदयवाले चक्रवर्त्तीने इन्द्रकी तरह प्रभुके चरणों के पास पहुँचकर अपने अवग्रहकी आज्ञा दी। तदनन्तर अपने सहधर्मी (समान धर्मबन्धु) इन्द्रसे पूछा,—"अब मैं यहाँ लाये हुए अपने अन्न जल आदिकी कौनसी व्यवस्था करूँ?"

इन्द्रने कहा,—"यह सब गुणोंमें बढ़े-चढ़े हुए पुरुषोंको दे डालो।"

भरतने विचार किया,—'साधुओंके सिवाय विशेष गुणवान् पुरुष और कौन होगा? अच्छा, अब मुझे मालूम हुआ। देश विरतिके समान श्रावक विशेष गुणोत्तर हैं, इसलिये यह सब उन्हींको अर्पण कर देना चाहिये।"

यही निश्चय कर, भरत चक्रवर्त्तीने स्वर्गपति इन्द्रके प्रकाशमान और मनोहर आकृतिवाले रूपको देख विस्मित होकर उनसे

पूछा,—"हे देव! स्वर्गमें भी आप इसी रूपमें रहते हैं या किसी और रूपमें? क्योंकि देवता तो कामरूपी कहलाते हैं—अर्थात् वे जब जैसा चाहें, वैसा रूप बना लेते हैं।"

इन्द्रने कहा,—"हे राजन्! स्वर्गमें मेरा यह रूप नहीं रहता। वहाँ जो रूप रहता है, उसे कोई मनुष्य नहीं देख सकता।"

भरतने कहा,—"आपका वह रूप देखनेकी मेरी बड़ी प्रबल इच्छा हो रही है। इसलिये हे जगदीश्वर! चन्द्रमा जैसे चकोरको आनन्द देता है, वैसेही आप भी मुझे अपनी वह दिव्यमूर्ति दिखला कर मेरी आँखोंको आनन्द दीजिये।"

इन्द्रने कहा,—"हे राजन्! तुम उत्तम पुरुष हो, इसलिये तुम्हारी प्रार्थना व्यर्थ नहीं जानी चाहिये, अतएव लो, मैं तुम्हें अपने एक अङ्गका दर्शन कराता हूँ।" यह कह, इन्द्रने उचित अलङ्कार से सोहती हुई और जगत्‌रूपी मन्दिरमें दीपकके समान अपनी एक उँगली राजा भरतको दिखलायी, उस चमकती हुई कान्तिवाली इन्द्रकी उँगलीको देख मेदिनीपतिको वैसाही आनन्द हुआ, जैसा चन्द्रमाको देखकर समुद्रको होता है। भरतराजाका इस प्रकार मान रखकर, भगवान्‌को प्रणामकर इन्द्र सन्ध्या कालके मेघकी भाँति तत्काल अन्तर्धान हो गये। चक्रवर्ती भी स्वामीको प्रणाम कर, करने योग्य कामका मन ही मन विचार कर अपनी अयोध्या नगरीको लौट आये। रातको इन्द्रकी अङ्गुलीका आरोपण कर उन्होंने वहाँ अष्टाह्निका-उत्सव किया, सत्पुरुषोंका कर्त्तव्य भक्ति और स्नेहमें एकसाही होता है। उस दिनसे इन्द्रका

स्तम्भ आरोपित कर लोग सर्वत्र इन्द्रोत्सव करने लगे। यह रीति अब तक लोकमें प्रचलित है।

सूर्य जैसे एक क्षत्रसे दूसरे क्षेत्रमें जाता है, वैसेही भव्य जन रूपी कमलोंको प्रबुद्ध करनेके ( खिलानेके ) लिये भगवान् ऋषभ स्वामीने भी अष्टापद-पर्वतसे अन्यत्र विहार किया।

इधर अयोध्यामें भरत राजाने सब श्रावकोंको बुलाकर कहा,— "तुम लोग सदा भोजनके लिये मेरे घर आया करो और कृषि आदि कार्योंमें न लग कर, स्वाध्यायमें निरत रहते हुए निरन्तर अपूर्व ज्ञानको ग्रहण करनेमें तत्पर रहा करो। भोजन करनेके बाद मेरे पास आकर प्रतिदिन तुम्हें यही कहना होगा, कि—जितो भवान् वर्द्धते भीस्तस्मात् माहन माहन (अर्थात् तुम जीते गये हो - भय वृद्धिको प्राप्त होता है, इसलिये 'आत्मगुण' को न मारो, न मारो)।" चक्रवर्तीकी यह बात मान, वे लोग सदा उनके घर आकर जीमने लगे और पूर्वोक्त वचनका स्वाध्यायमें तत्पर मनुष्यकी भांति पाठ करने लगे। देवताओंकी तरह रतिमें मग्न और प्रमादी चक्रवर्तीने उन शब्दोंको सुनकर, अपने मनमें विचार किया,— "अरे! मैं किससे जीता गया हूं और किससे मेरा भय बढ़ता है? हाँ अब जाना। कषायोंने मुझे जीत लिया है और इन्हींसे करके भय वृद्धिको प्राप्त होता है। इसीलिये ये विवेकी पुरुष मुझे नित्य इस बातकी याद दिलाया करते हैं, कि आत्माकी हत्या न करो— न करो, परन्तु तो भी मेरी यह कैसी प्रमादशीलता और विषय-लुब्धता है। धर्मके विषयमें मेरी यह कैसी उदासीनता है! इस

संसारमें मेरा कैसा अनुराग है ! और यह सब महापुरुषोंके आचारसे कैसा उल्टा पड़ता है!" इस प्रकारकी बातें सोचनेसे राजा के मनमें ठीक उसी प्रकार धर्मका ध्यान क्षण भरके लिये समा गया, जैसे समुद्रमें गङ्गाका प्रवाह प्रवेश करता है। परन्तु पीछे वे बारम्बार शब्दादिक इन्द्रियोंमें आसक्त हो जाते थे; क्योंकि भोग फल कर्मको अन्यथा कर डालनेको कोई समर्थ नहीं होता।

एक दिन पाक शालाके अध्यक्षने महाराजके पास आकर कहा—"महाराज ! इतने लोग भोजन करने आते हैं, कि यह समझमें नहीं आता, कि ये सबके सब श्रावकही हैं या और भी कोई हैं ?" यह सुन राजा भरतने आज्ञा दी कि तुम भी तो श्रावक ही हो इसलिये आजसे परीक्षा करके भोजन दिया करो। अबको पूछने लगा कि तुम कौन हो ? जब वह बतलाता कि मैं श्रावक हूँ, तब वह पूछता, कि तुममें श्रावकोंके कौन कौनसे व्रत हैं। ऐसा पूछने पर जब वे बतलाते कि हमारे निरन्तर पांच अणुव्रत और सात शिक्षा व्रत हैं तब वह संतुष्ट होता। इसी प्रकार परीक्षा करके वह श्रावकों को भरत राजाको दिखलाता और महाराज भरत, उनकी शुद्धिके लिये उनमें काँकिणी-रत्नसे उत्तरासङ्गकी भाँति तीन रेखायें ज्ञान, दर्शन और चारित्रके चिह्न स्वरूप करने लगे। इसी प्रकार प्रत्येक छठे महीने नये-नये श्रावकोंकी परीक्षा की जाती और उनपर काकिणी-रत्नके चिह्न अङ्कित किये जाते। उसी चिह्नको देखकर उन्हें भोजन दिया जाता और वे "जितोभयान्" इत्यादि वचनका ऊँचे स्वरसे पाठ करने लगते। इसीका पाठ

करनेके कारण वे क्रमश "माहना" नामसे प्रसिद्ध हो गये। वे अपने बालक साधुओंको देने लगे। उनमेंसे कितनेही स्वेच्छापूर्वक विरक्त होकर व्रत ग्रहण करने लगे और कितने ही परिग्रह सहन करनेमें असमर्थ होकर श्रावक होगये। काँकिणी रत्नसे अङ्कित होनेके कारण उन्हें भी भोजन मिलने लगा। राजा उनको इस प्रकार भोजन देते थे, इसीलिये और और लोग भी उनको जिमाने लगे। क्योंकि बडो से पूजित मनुष्य सबसे पूजित होने लगते हैं। उनके स्वाध्यायके लिये चक्रवर्त्तीने अर्हन्तों की स्तुति और मुनियों तथा श्रावकोंकी समाचारीसे पवित्र चार वेद रचे। क्रमश वे ही माहनासे ब्राह्मण कहलाने लगे और काकिणी-रत्नकी तीन रेखाओं के बदले यज्ञोपवीत धारण करने लगे। भरत राजाके बाद जब उनके पुत्र सूर्ययशा गद्दी पर बैठे, तब उन्होंने काकिणी रत्नके अभावमें सुवर्णके यज्ञोपवीतकी चाल चलायी। उनके बाद महायशा आदि राजा हुए। इन लोगोंने चाँदीका यज्ञोपवीत चलाया। पीछे पट्ट सूत्रमय यज्ञोपवीत जारी हुआ और अन्तमें साधारण सूतकेही यज्ञोपवीत रह गये।

भरत राजाके बाद सूर्ययशा राजा हुए। उनके बाद महायशा, तब अतिबल, तब बलभद्र तब बलवीर्य तब कोर्तिवीर्य तब जलवीर्य और उनके बाद दण्डवीर्य इन—आठ पुरुषों तक ऐसाही आचार जारी रहा। इन्होंने भी इस भरतार्द्धका राज्य भोगा और इन्द्रके रचे हुए भगवानके मुकुटको धारण किया। फिर दूसरे राजाओंने मुकुटकी बड़ी लम्बाई चौड़ाई देख, उसे नहीं धारण

किया क्योंकि हाथीका भार हाथी ही सह सकता है दूसरेसे नहीं सहा जा सकता। नवें और दसवें तीर्थङ्करके बीचमें साधुका विच्छेद हुआ और इसी प्रकार उनके बाद सात प्रभुओंके बीचमें शासनका विच्छेद हुआ। उस समय भरत चक्रवर्तीकी रची हुई अर्हन्त-स्तुति तथा यति एवं श्रावकोंके धर्मसे पूर्ण वेद आदि बदले गये। इसके बाद सुलस और याज्ञवल्क्य आदि ब्राह्मणोंने अनार्य वेदोंकी रचना की।

इन दिनों चक्रधारी राजा भरत श्रावकोंका दान देते और कामक्रीड़ा सम्बन्धी विनोद करते हुए दिन बिता रहे थे। एक दिन चन्द्रमा जैसे आकाशको पवित्र करता है वैसेही अपने चरणोंसे पृथ्वीको पवित्र करते हुए भगवान् आदीश्वर, अष्टापद गिरि पर पधारे। देवताओंने तत्काल वहाँ समवसरणकी रचना की और वहींमें बैठकर जगत्पति देशना प्रदान करने लगे। प्रभुके वहाँ आनेकी बात संवाद-दाताओंने चटपट भरतराजाके पास जाकर कह सुनायी। भरतने पहलेकी ही भाँति उन्हें इनाम दिया। सच है, कल्पवृक्ष सदा दान देता है तो भी क्षीण नहीं होता। इसके बाद अष्टापद गिरिपर समवसरणमें बैठे हुए प्रभुके पास आ, उनकी प्रदक्षिणाकर नमस्कार करते हुए भरतराजाने उनकी इसप्रकार स्तुति की —"हे जगत्पति! मैं मन्द हूँ, तथापि आपके प्रभावसे ही आपकी स्तुति करता हूँ क्योंकि चन्द्रमाको देखनेवालोंकी दृष्टि मन्द होनेपर भी काम देने लगती है। हे स्वामिन्! मोह रूपी अन्धकारमें पड़े हुए इस जगत्को प्रकाश देनेमें दीपकके समान और

आकाशकी भाँति अनन्त जो आपका केवल-ज्ञान है यह सदा सब जगह जय पाता है। हे नाथ! प्रमाद-रूपी निद्रामें पड़े हुए मुसाफिरोंके मनुष्योंहीके लिये आप सूर्यकी तरह बारम्बार आते-जाते रहते हैं। जैसे समय पाकर (जाड़ेके दिनोंमें) पत्थरकी तरह जमा हुआ घी भी आगकी आँचसे पिघल जाता है, वैसेही लाखों जन्मों के उपार्जन किये हुए कर्म भी आपके दर्शनोंसे नष्ट हो जाते हैं। हे प्रभु! एकान्त 'सुखम् काल' से तो यह 'सुखं-दु:खम् काल' ही अच्छा है जिसमें कल्पवृक्षसे भी विशेष फलके देनेवाले आप उत्पन्न हुए हैं। हे समस्त भुवनोंके स्वामी! जैसे राजा गाँवों और भवनोंसे अपनी नगरीकी शोभा बढ़ाता है, वैसेही आप भी इस भुवनको भूषित करते हैं। जैसा हित माता पिता, गुरु और स्वामी भी नहीं कर सकते, वैसा अकेला होनेपर भी अनेक रूप होकर आप किया करते हैं। जैसे चन्द्रमासे रात्रि शोभा पाती है, हंससे सरोवर शोभा पाता है और तिलकसे मुखकी शोभा होती है, वैसेही आपसे यह सारा भुवन शोभा पाता है।

इस प्रकार विधि पूर्वक भगवान्की स्तुति कर, विनयी राजा भरत अपने योग्य स्थानपर बैठ रहे।"

इसके बाद भगवान्ने योजन-भरतक फैलनी हुई और सब भाषाओंमें समझी जानेवाली वाणीमें विश्वके उपकारके लिये देशना दी। देशनाके अन्तमें भरतराजाने प्रभुको प्रणामकर, रोमाञ्चित शरीरके साथ हाथ जोड़े हुए कहा,—"हे नाथ! जैसे इस भरत खण्ड में आप विश्वका हित करते फिरते हैं, वैसे और कितने धर्म-चक्री

पूर्वाङ्गसे कम लाख पूर्व का होगा और दस लाख कोटि सागरोपमका अन्तर होगा। उसी नगरीमें मेघराजा और मङ्गलारानीके पुत्र सुमति नामसे पाँचवें तीर्थंङ्कर होंगे। उनका सुवर्ण जैसा वर्ण, चालीस लाख पूर्व का आयुष्य और तीनसौ धनुषोंकी काया होगी। व्रत-पर्याय द्वादश पूर्वाङ्ग से कम लाख पूर्व का होगा और अन्तर भी लाख कोटि सागरोपमका होगा। कौशाम्बी-नगरीमें धर राजा और सुसीमा देवीके पुत्र पद्मप्रभ नामके छठे तीर्थंङ्कर होंगे। उनका लाल रंग तीस लाख पूर्व का आयुष्य और ढाई सौ धनुषकी काया होगी। इनका व्रतपर्याय सोलह पूर्वाङ्गसे न्यून लाख पूर्वका और अन्तर नब्बे हज़ार कोटि सागरोपमका होगा। वाराणसी-नगरीमें राजा प्रतिष्ठ और रानी पृथ्वीके पुत्र सुपार्श्व नामके सातवें तीर्थंङ्कर होंगे। उनकी सोनेकीसी कान्ति, बीस लाख पूर्व की आयु और दो सौ धनुषकी काया होगी। उनका व्रत-पर्याय बीस पूर्वाङ्गसे कम लाख पूर्व का और अन्तर नौ हज़ार कोटि सागरोपमका होगा। चन्द्रानन नगरमें महासेन राजा और लक्ष्मणादेवीके पुत्र चन्द्रप्रभ नामसे आठवें तीर्थंङ्कर होंगे। उनका वर्ण श्वेत, आयु दश लाख पूर्वकी और काया डेढ़ सौ धनुषोंके बराबर होगी। उनका व्रतपर्याय चौबीस पूर्वाङ्गसे तीन लक्ष पूर्व का और नौ सौ कोटि सागरोपमका अन्तर होगा। काकन्दी नगरीमें सुग्रीव राजा और रामादेवीके पुत्र सुविधि नामके नवें तीर्थंङ्कर होंगे। उनका वर्ण श्वेत, आयु दो लाख पूर्वकी और काया एक सौ धनुषोंकी होगी। उनका व्रतपर्याय अट्ठाईस पूर्वाङ्ग

से हीन लक्ष पूर्व का और अन्तर नव्वे कोटि सागरोपमका होगा। भद्दिलपुरमें दृढ़रथ राजा और नन्दादेवीके पुत्र शीतल नामसे दसवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका सुवर्ण जैसा वर्ण, लक्ष पूर्वकी आयु नव्वे धनुषकी काया, पचीस हजार पूर्वका व्रतपर्याय और नौ कोटि सागरोपमका अन्तर होगा। सिंहपुरमें विष्णु राजा और विष्णुदेवीके पुत्र श्रेयांस नामसे ग्यारहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनकी सुवर्ण जैसी कान्ति, अस्सी धनुषोंकी काया, चौरासी लाख वर्षकी आयु, इक्कीस लाख वर्षका व्रतपर्याय तथा छब्बीस हजार और छाछठ लाख वर्षसे तथा सौ सागरोपमसे न्यून एक करोड़ सागरोपमका अन्तर होगा। चम्पापुरीमें वसुपूज्य राजा और जयादेवीके पुत्र वासुपूज्य नामसे बारहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका वर्ण लाल, आयु बहत्तर लाख वर्षकी और काया सत्तर धनुषके समान, दीक्षा पर्याय चौवन लाख वर्षको और अन्तर चौवन सागरोपमका होगा। काम्पिल्य नगरमें राजा कृतवर्मा और श्यामादेवीके पुत्र विमल नामसे तेरहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनकी साठ लाख वर्षकी आयु सुवर्णकी सी कान्ति और साठ धनुष की काया होगी। इनके व्रतमें पन्द्रह लाख वर्ष व्यतीत होंगे और वासुपूज्य तथा इनके मोक्षमें तीस सागरोपमका अन्तर होगा। अयोध्यामें सिंहसेन राजा और सुयशादेवीके पुत्र अनन्त नामके चौदहवें तीर्थङ्कर होंगे। इनकी सुवर्णकीसी कान्ति, तीस लाख वर्षकी आयु और पचास धनुषोंकीसी ऊँची काया होगी। इनका व्रत-पर्याय साढ़े सात लाख वर्षका और विमलनाथ तथा

इनके मोक्षके बाचमें नौ सागरोपमका अन्तर होगा। रत्नपुरमें भानु राजा और सुव्रतादेवीके पुत्र धर्म नामके पन्द्रहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका सुवर्णकासा वर्ण, दश लाख वर्षकी आयु और पैंतालिस धनुषोंकीसी काया होगी। उनका व्रत पर्याय ढाई लाख वर्षका और अनन्तनाथ तथा उनके मोक्षके बीच चार सागरोपम का अन्तर होगा। इसी तरह गजपुर नगरमें विश्वसेन राजा और अचिरादेवीके पुत्र शान्ति नामके सोलहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका सुवर्ण समान वर्ण, आठ लाख वर्षकी आयु, चालीस ध नुषोंकी काया पचीस हजार वर्षका व्रतपर्याय और पौन पल्यो पम न्यून तीन सागरोपमका अन्तर होगा। उसी गजपुरमें शूर राजा और श्रीदेवी रानीके पुत्र कुन्थु नामके सत्रहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका सुवर्णकासा वर्ण, पञ्चानवे हजार वर्षकी आयु पैंतीस धनुषोंकी काया तेईस हजार साढ़ेसात सौ वर्षोंका व्रतपर्याय और शान्तिनाथ तथा इनके मोक्षमें अर्द्ध पल्योपमका अन्तर होगा। उसी गजपुरमें सुदर्शन राजा और देवीरानीके अर नामक पुत्र अठारहवें तीर्थङ्कर होंगे। उनकी सुवर्ण जैसी कान्ति, चौरासी हजार वर्षकी आयु और तीस धनुषोंकी काया होगी। उनका व्रत पर्याय इक्कीस हजार वर्षका तथा कुन्थुनाथ और उनके मोक्षकाल में एक हजार करोड़ वर्ष न्यून पल्योपमके चौथाई हिस्सेका अन्तर होगा। मिथिलापुरीमें कुम्भ राजा और प्रभावती देवीके पुत्र मल्लिनाथ नामके उन्नीसवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका नील वर्ण पचपन हजार वर्षकी आयु और पचास धनुषकी काया होगी।

उनका व्रतपर्याय बीस हजार नौ सौ वर्ष तथा मोक्षमें एक हजार कोटि वर्षका अन्तर होगा। राजगृह नगरमें सुमित्र राजा और पद्मादेवीके पुत्र सुव्रत नामके बीसवें तीर्थंकर होंगे। उनका रङ्ग काला आयु तीस हजार वर्षकी और काया बीस धनुषों की होगी। उनका व्रतपर्याय बीस हजार नौ सौ वर्ष तथा मोक्ष में चौवन लाख वर्षका अन्तर होगा। मिथिला-नगरीमें विजय राजा और वप्रादेवीके पुत्र नमि नामके इक्कीसवें तीर्थङ्कर सुवर्ण जैसे वर्णवाले, दस हजार वर्षकी आयुवाले और पन्द्रह धनुषके समान उन्नत शरीरवाले होंगे। इनका व्रतपर्याय ढाई हजार वर्षका तथा इनके और मुनि सुव्रतके मोक्षमें छः लाख वर्षका अन्तर होगा। शौर्यपुरमें समुद्रविजय राजा और शिवादेवीके पुत्र नेमि नामके बाईसवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका वर्ण श्याम आयु हजार वर्षकी और काया दस धनुषकी होगी। इनका व्रतपर्याय सातसौ वर्षका और इनके तथा नमिनाथके मोक्षमें पांच लाख वर्षका अन्तर होगा। वाराणसी (काशी) नगरीमें राजा अश्व सेन और वामा रानीके पुत्र पार्श्वनाथ नामके तेईसवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका नील वर्ण, सौ वर्षकी आयु नौ हाथकी काया, सत्तर वर्षका व्रतपर्याय और मोक्षमें तिरासी हजार साढ़ेसात सौ वर्षका अन्तर होगा। क्षत्री-कुण्ड ग्राममें सिद्धार्थ राजा और त्रिशलादेवीके पुत्र महावीर नामके चौबीसवें तीर्थङ्कर होंगे। उनका वर्ण सुवर्णके समान, आयु बहत्तर वर्षकी, काया सात हाथ की, व्रतपर्याय ब्यालीस वर्ष का और पार्श्वनाथ तथा उनके बीच ढाई सौ वर्षका अन्तर होगा

"सब चक्रवर्ती कश्यपगोत्रके और सुवर्णकी सी कान्तिवाले होंगे। उनमें आठ चक्री तो मोक्षको प्राप्त होंगे, दो स्वर्गको जायेंगे और दो नरकको। मेरे समयमें जैसे तुम हुए हो, वैसेही अयोध्या नगरीमें अजितनाथके समयमें सगर नामके दूसरे चक्रवर्ती होंगे। वे सुमित्र राजा और यशोमती रानीके पुत्र होंगे। उनकी साढ़ेचार सौ धनुषकी काया और बहत्तर लाख पूर्वकी आयु होगी। श्रावस्ती नगरीमें समुद्रविजय राजा और भद्रारानीके पुत्र माघवा नामके तीसरे चक्रवर्ती होंगे। उनकी साढ़े बालीस धनुषकी काया और पाँच लाख वर्षकी आयु होगी। हस्तिनापुरमें अश्वसेन राजा और सहदेवी रानीके पुत्र सनत्कुमार नामक चौथे चक्रवर्ती तीन लाख वर्षकी आयुवाले और साढ़े उन्तालीस धनुषकी कायावाले होंगे। धर्मनाथ और शान्तिनाथके बीचमें होनेवाले ये दोनों चक्रवर्ती तीसरे देवलोकमें जायेंगे। शान्ति कुन्थु और अर—ये तीन तो अर्हन्त ही चक्रवर्ती होंगे। इनके बाद हस्तिनापुरमें कृतवीर्य राजा और तारा रानीके पुत्र सुभूम नामके आठवें चक्रवर्ती होंगे। उनकी साठ हज़ार वर्षकी आयु और अट्ठाईस धनुषकी काया होगी। वे अरनाथ और मल्लिनाथके समयके बीचमें होंगे और सातवें नरकमें जायेंगे। इनके बाद वाराणसीमें पद्मोत्तर राजा और ज्वाला रानीके पुत्र पद्म नामके नवें चक्रवर्ती होंगे। उनकी तीस हज़ार वर्षकी आयु और बीस धनुषकी काया होगी। काम्पिल्य-नगरमें राजा महाहरि और मेरा देवीके पुत्र हरिषेण नामक दसवें चक्रवर्ती दस

देव होंगे। उनकी सत्तर धनुषोंकी काया और बहत्तर लाख वर्षका आयु होगी। वे वासुपूज्य जिनेश्वरके विहारके समयमें होंगे और अन्तमें छठी नरक-भूमिको जायेंगे। द्वारकामें ही भद्रराजा और पृथ्वीदेवीके पुत्र स्वयंभु तीसरे वासुदेव होंगे, जो साठ धनुष की कायावाले, साठ लाख वर्षकी आयुवाले और विमल प्रभुकी वन्दना करनेवाले होंगे। वे आयु पूरी होने पर छठी नरकभूमि में जायेंगे। इसी नगरीमें पुरुषोत्तम नामके चौथे वासुदेव सोम राजा और सीता देवीके पुत्र होंगे। उनकी पचास धनुषकी काया होगी। वे अनन्तनाथ प्रभुके समयमें तीस लाख वर्षकी आयु पूरी कर, अन्तमें छठी नरकभूमिमें जायेंगे। अश्वपुर नगरमें शिवराज और अमृता देवीके पुत्र पुरुषसिंह पाँचवें वासु देव होंगे। वे चालीस धनुषकी काया और दस लाख वर्षकी आयुवाले होंगे। धर्मनाथ जिनेश्वरके समयमें आयु पूरी कर, वे छठी नरक भूमिमें जायेंगे। चक्रपुरीमें महाशिर राजा और लक्ष्मीवती रानीके पुत्र पुरुष पुण्डरीक नामक छठे वासुदेव होंगे। जो उनतीस धनुषकी काया और पैंसठ हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। अरनाथ और मल्लीनाथके समयके बीच अपनी आयु पूरीकर वे छठी नरकभूमिमें जायेंगे। काशी नगरीमें राजा अग्निसिंह और रानी शेषवतीके पुत्र दत्त नामक सातवें वासुदेव होंगे। वे छब्बीस धनुषकी काया और छप्पन हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। वे भी अरनाथ तथा मल्लीनाथके समयके बीच आयु पूरी कर, पाँचवीं नरकभूमिमें जायेंगे। अयोध्या ( राजगृह ) में राजा दशरथ

सुमित्रा रानीके पुत्र लक्ष्मण ( नारायण ) नामके आठवें वासुदेव होंगे। उनकी सोलह धनुषकी काया और बारह हजार वर्षकी आयु होगी। मुनि सुव्रत और नमि तीर्थंकरके समयके बीचमें अपनी आयु पूरी कर चौथी नरकभूमिमें जायेंगे। मथुरा नगरीमें वसुदेव और देवकीके पुत्र कृष्ण नवें वासुदेव दस धनुषकी काया और हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। नेमिनाथके समयमें मृत्युको प्राप्त होकर वे भी तीसरी नरक भूमिको जायेंगे।

"भद्रा नामकी मातासे उत्पन्न अचल नामक पहले बलदेव * पचासी लाख वर्षकी आयुवाले होंगे। सुभद्रा नामकी मातासे उत्पन्न विजय नामकेदूसरे बलदेव होंगे। उनकी भी पचहत्तर लाख वर्षकी आयु होगी। सुप्रभा नामकी माताके पुत्र भद्र नामक तीसरे बलदेव पैंसठ लाख वर्षकी आयुवाले होंगे। सुदर्शना नामकी माताके लड़के सुप्रभ नामके चौथे बलदेव पचपन लाख वर्षकी आयु वाले होंगे। विजया नामकी माताके सुदर्शन नामक पाँचवे बलदेव सत्तर लाख वर्षकी आयुवाले होंगे। वैजयन्ती नामकी माता के पुत्र आनन्द नामके छठे बलदेव पचासी हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। जयन्ती नामकी माताके पुत्र नन्दन नामके सातवें बलदेव पचास हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। अपराजिता कौसल्या नामकी माताके पुत्र पद्म (रामचन्द्र) नामके आठवे बलदेव पन्द्रह हजार वर्षकी आयुवाले होंगे। रोहिणी नामक माताके पुत्र राम

* वासुदेव और बलदेवके पिता एक ही थे इसलिये बलदेवकी काया वासुदेव की काया के ही समान जानना

(बलभद्र) नामके नवें बलदेव बारह सौ वर्षकी आयुवाले होंगे। इन नवोंमेंसे आठ बलदेव मोक्षको प्राप्त होंगे और नवें राम (बलभद्र) ब्रह्म नामक पाँचवें देवलोकमें जायेंगे और वहाँसे आनेवाली उत्सर्पिणीमें इसी भरतक्षेत्रमें अवतार लेकर कृष्ण नामक प्रभुके तीर्थमें सिद्ध हो जायेंगे। अश्वग्रीव तारक मेरक, मधु निष्कुम्भ, बलि, प्रहलाद, रावण और मगधेश्वर (जरासन्ध) ये नौ प्रति वासुदेव* होंगे। ये चक्र चलानेवाले चक्रधारी होंगे, अतएव वासुदेव उनको उन्हींके चक्रसे मार गिरायेंगे।"

ये सब बातें सुन और भव्य जीवोंसे भरी हुई उस सभाको देख हर्षित होते हुए भरतपतिने प्रभुसे पूछा — "हे जगत्पति! मानों तीनों लोक यहीं आकर इकट्ठे हो गये हैं, ऐसी इस सभामें क्या तिर्यञ्च नर और देव तीनों आये हुए हैं, क्या कोई ऐसा पुरुष है, जो आपकी [redacted] भाँति तीर्थको प्रवृत्त कर इस भरतक्षेत्रको पवित्र करेगा?"

प्रभुने कहा,— "यह तुम्हारा पुत्र मरिचि जो पहला परिव्राजक (त्रिदण्डी) हुआ है, वह आर्त्त और रौद्र ध्यानसे रहित हो समकितसे शोभित हो, चतुर्विध धर्मध्यानका एकान्तमें ध्यान करता हुआ स्थित है। उसका जीव अभी कीचड़ लगे हुए रेशमी वस्त्रकी तरह और मुँहको भाप लगनेसे दर्पणकी तरह मलिन हो रहा है पर अग्निसे शुद्ध किये हुए वस्त्र तथा अच्छी जाति वाले सुवर्णकी तरह शुक्ल ध्यान रूपी अग्निके संयोगसे वह धीरे

* ये प्रतिवासुदेव नरकमें जानेवाले होंगे।

धीरे शुद्धिको प्राप्त हो जायेगा। इसके बाद यह पहले तो इस भरतक्षेत्रके पोतनपुर नामक नगरमें त्रिपृष्ठ नामका प्रथम वासुदेव होगा। पीछे पश्चिम महाविदेहमें धनंजय और धारिणी नामक दम्पतीका पुत्र प्रियमित्र नामक चक्रवर्ती होगा। तदनन्तर बहुत दिनों तक संसारमें भ्रमण करनेके बाद इसी भरतक्षेत्रमें महावीर नामका चौबीसवाँ तीर्थङ्कर होगा।"

यह सुन स्वामीकी आज्ञा ले, भरतराजा भगवानको [redacted] भाँति मरीचिकी वन्दना करने गये। वहाँ जाकर उसकी वन्दना करते हुए भरतने उससे कहा — तुम त्रिपृष्ठ नामक प्रथम वासुदेव होगे व पश्चिम महाविदेहक्षेत्रमें प्रियमित्र नामके चक्रवर्ती होगे यह जान कर मैं तुम्हारे वासुदेव पद या चक्रवर्तित्वको सिर नहीं झुकाता और न तुम्हारे परिव्राजकपनेको ही वन्दना करता हूँ बल्कि तुम चौबीसवे तीर्थङ्कर होगे इसलिये [redacted] तुम्हें प्रणाम करता हूँ।" यह कह, हाथ जोड़ प्रदक्षिणा कर, सिर झुकाकर भरतेश्वरने मरीचिकी वन्दना की। इसके बाद पुन जगत्पतिकी वन्दना कर सर्पराज जैसे भोगवती-पुरीमें चला जाता है, वैसेही भरत राजाभी अयोध्या नगरीमें चले आये।

भरतेश्वरके चले जाने बाद, उनकी बातें सुनकर प्रसन्न बने हुए मरीचिने तीन बार तालियाँ बजायी और अधिक हर्षित हो, इस प्रकार कहना आरम्भ किया,— अहा! मैं सब वासुदेवोंमें पहला हूँगा विदेहमें चक्रवर्ती हूँगा सबसे पिछला तीर्थंकर हूँगा,— अब बाकी क्या रहा? सब अर्हन्तोंमें मेरे दादाही आदि तीर्थंकर

है, सब चक्रवर्तियोंमें मेरे पिता ही पहले चक्रवर्ती हुए, सब वासुदेवोंमें मैं ही पहला वासुदेव हूँगा। अहा! मेरा कुल भी कैसा श्रेष्ठ है। जैसे हाथियोंमें ऐरावत श्रेष्ठ है, वैसेही तीनों लोकके सब कुलोंसे मेरा कुल श्रेष्ठ है। जैसे सब ग्रहोंमें सूर्य बड़ा है, सब तारागोंसे चन्द्रमा बड़ा है, वैसेही सब कुलोंसे मेरा कुल गौरवमें बढ़ा हुआ है।" जैसे मकड़ी आपही अपने जालमें फँस जाती है, वैसेही मरिचिने भी इस प्रकार कुलाभिमान करके नीच गोत्र बाँधा।

पुण्डरीक आदि गणधरोंसे घिरे हुए ऋषभस्वामी विहारके बहाने पृथ्वीको पवित्र करते हुए वहाँसे चल पड़े। कोशलदेशके लोगों पर पुत्रकी तरह कृपा करके उन्हें धर्ममें कुशल बनाते हुए, बड़े पुराने मुलाकातियोंकी तरह मगध देशवालोंको तपमें प्रवीण करते हुए कमलकी कलियोंको जैसे सूर्य खिला देता है, वैसेही काशीके लोगोंको प्रबोध देते हुए, समुद्रको आनन्द देनेवाले चन्द्रमाकी भाँति दशार्ण देशको आनन्दित करते हुए, मूर्च्छा पाये हुएको होशमें लानेके समान चेदी देशको सचेत (सावधान) बनाते हुए बड़े बड़े बैलोंकी तरह मालव देशवालोंसे धर्म धुराको वहन कराते हुए, देवताओंकी तरह गुर्जर देशको पाप रहित शुद्ध आशय वाला बनाते हुए और वैद्यकी तरह सौराष्ट्र देशवासियोंको पटु (सावधान) बनाते हुए महात्मा ऋषभदेवजी शत्रुञ्जय पर्वत पर आ पहुँचे।

अपने अनेक रौप्यमय शिखरोंके कारण वह पर्वत ऐसा

पर रहने वाले बन्दरोंकी पूँछोंसे वेष्टित इमलीके वृक्ष पीपल और बड़के वृक्षोंका भ्रम उत्पन्न कर रहे थे। अपनी अद्भुत विशालता की सम्पत्तिसे मानों हर्षित हुए हों, ऐसे निरन्तर फलोंवाले पनस-वृक्षोंसे यह पर्वत शोभित हो रहा था। अमावस्याकी रात्रिके अन्धकारकी भाँति श्लेष्मातक वृक्षसे यह पर्वत ऐसा मालूम होता था मानों यहाँ अञ्जनाचलकी चोटियाँ ही चली आयी हों। तोतेकी-चोंचकी तरह लाल फूलोंवाले केसुड़ीके वृक्षोंसे वह पर्वत लाल तिलकोंसे सुशोभित हाथीकी तरह शोभायमान मालूम होता था। कहीं दाखकी, कहीं खजूरकी और कहीं ताड़ की ताड़ी पीनेमें लगी हुई भीलोंकी स्त्रियाँ उस पर्वतके ऊपर पान गोष्ठी जमाये रहती थीं। सूर्यकी अचूक किरणरूपी बाणोंसे अ-भेद्य ताम्बूल-लताके मण्डपों से यह पर्वत कवचावृत्तसा मालूम होता था। यहाँ हरी-हरी दूबाको खाकर हर्षित हुए मृगोंका समूह बड़े बड़े वृक्षोंके नीचे बैठकर जुगाली करता रहता था। मानों अच्छी जातिके वैडूर्य-मणि हों, ऐसे आम्र-फलोंके स्वादमें जिनकी चोंचें मग्न हो रही हैं ऐसे शुक पक्षियोंसे यह पर्वत बड़ा मनोहर दिखाई देता था। चमेली, अशोक कदम्ब, केतकी और मौल सिरीके वृक्षोंका पराग उड़ाकर ले आनेवाले पवनने इस पर्वत की शिलाओंको रजोमय बना दिया था और पथिकोंके फोड़े हुए नारियलोंके जलसे उसके ऊपरकी भूमि पङ्किल हो गयी थी। मानों भद्रशाल आदि वनोंमेंसे ही कोई वन यहाँ लाया गया हो, ऐसे अनेक बड़े-बड़े वृक्षोंसे शोभित वनके कारण यह पर्वत बड़ा सुन्दर

इस क्षेत्रके प्रभावसे तुम्हें परिवार सहित थोड़े ही समयमें केवल-ज्ञान उत्पन्न हो जायगा और शैलेशी ध्यान करते हुए तुम्हें परिवार सहित इसी पर्वत पर मोक्ष प्राप्त होगा।"

प्रभुकी यह आज्ञा अङ्गीकार कर, प्रणाम करनेके अनन्तर पुण्डरीक गणधर कोटि मुनियोंके साथ वहीं रहे। जैसे उद्वेलित समुद्र किनारोंके खण्डोंमें रत्न समूहको फेंक कर चला आता है, वैसेही उन सब लोगोंको वहीं छोड़कर महात्मा प्रभुने परिवार सहित अन्यत्र विहार किया। उदयाचल पर्वत पर नक्षत्रोंके साथ रहनेवाले चन्द्रमाकी तरह अन्य मुनियोंके साथ पुण्डरीक गणधर उस पर्वत पर रहने लगे। इसके बाद परम संवेगवाले वे भी प्रभुकी तरह मधुरवाणीसे अन्यान्य श्रमणोंके प्रति इस प्रकार कहने लगे,—

"हे मुनियों! जयकी इच्छा रखनेवालेको जैसे सीमा-प्रान्तकी भूमिको सुरक्षित बनानेवाला किला सिद्धि दायक है, वैसेही मोक्षको इच्छा रखनेवालेको यह पर्वत क्षेत्रके ही प्रभावसे सिद्धि देनेवाला है। तो भी अब हमलोगोंको मुक्तिके दूसरे साधनके समान संलेखना करनी चाहिये। यह संलेखना दो तरहसे होती है — द्रव्यसे और भावसे। साधुओंके सब प्रकारके उन्माद और महारोगके निदानका शोषण करना ही द्रव्य-संलेखना कहलाती है और राग द्वेष, मोह और सब कषायरूपी स्वाभाविक शत्रुओं का विच्छेद करना ही भाव संलेखना कही जाती है।" इस प्रकार कहकर पुण्डरीक गणधरने कोटि श्रमणोंके साथ प्रथमतः सब

प्रकारके सूक्ष्म और बादर अतिचारोंकी आलोचना की और पुन अति शुद्धिके निमित्त महाव्रतका आरोपण किया; क्योंकि वस्त्रको दो चार बार धोनेसे जैसे विशेष निर्मलता आती है, वैसेही अति चारसे विशेषरूपसे शुद्ध होना भी निर्मलताका कारण होता है। इसके बाद "सब जीव मुझे क्षमा करें मैं सबका अपराध क्षमा करता हूँ। मेरी सब प्राणियोंके साथ मैत्री है, किसीके साथ मेरा वैर नहीं है।" यही कहकर उन्होंने आगार रहित और पुरकर भव चरित्र अनशनव्रत उन सब श्रमणोंके साथ ग्रहण किया। क्षपक श्रेणीमें आरूढ़ हुए उन पराक्रमी पुण्डरीकके सभी घाती कर्म पुरानी रस्सीकी तरह चारों तरफसे क्षीण हो गये। अन्यान्य साधुओंके भी घाती कर्म तत्काल क्षयको प्राप्त हो गये। क्योंकि तप सबके लिये समान होता है। एक मासकी संलेखनाके अन्तमें चैत्र मासकी पूर्णिमाके दिन सबसे पहले पुण्डरीक गणधर को केवल-ज्ञान हुआ। इसके बाद अन्य सब साधुओंको भी केवल ज्ञान प्राप्त हुआ। शुक्ल ध्यानके चौथे चरण पर स्थित होकर वे अयोगी शेष अघाती कर्मोंका क्षय कर मोक्ष पदको प्राप्त हुए। उस समय स्वर्गसे आकर मरुदेवीके समान भक्तिके साथ उनके मोक्ष गमनका उत्सव मनाया। जैसे भगवान् ऋषभस्वामी पहले तीर्थङ्कर कहलाये, वैसेही यह पर्वत भी उसी दिनसे प्रथम तीर्थ हो गया। जहाँ एक साधुको सिद्धि प्राप्त हो, वही जब पवित्र तीर्थ कहलाने लगता है, तब यहां अनगिनत महर्षि सिद्ध हुए हों, उस स्थानकी पवित्रताकी उत्कृष्टताके सम्बन्धमें और क्या कहा जाये!

उस शत्रुञ्जय पर्वत पर भरत राजाने मेरु पर्वतकी चूलिकाकी रावबरीका दावा करनेवाला एक रत्न-शिलामय चैत्य बनवाया और जैसे अन्त करणमें चेतना विराजती है, वैसेही उसके मध्यमें पुण्डरीकजीके साथ ही-साथ भगवान् ऋषभस्वामीकी प्रतिमा स्थापित करवायी।

भगवान् ऋषभदेवजीकी भिन्न भिन्न देशोंमें विहार कर, अन्धे को आँख देनेकी तरह भव्य प्राणियोंको बोधिबीज (समकित) का दान कर अनुगृहीत कर रहे थे। केवल-ज्ञान प्राप्त होनेके बादसे प्रभुके परिवारमें चौरासी हजार साधु, तीन लाख साध्वियाँ, तीन लाख पचास हजार श्रावक, पाँच लाख चौवन हजार श्राविकायें चार हजार सात सौ पचास चौदह पूर्वी, नौ हजार अवधि-ज्ञानी, बीस हजार केवलज्ञानी और छः सौ वैक्रिय लब्धिवाले, बारह हजार छः सौ मन पर्यव ज्ञानी इतने ही वादी और बाईस हजार अनुत्तर विमानवासी महात्मा हुए। उन्होंने व्यवहारमें जैसे प्रजाका स्थापन किया था वैसेही आदि-तीर्थङ्कर होनेपर उन्होंने धर्म-मार्गमें चतुर्विध संघका स्थापन किया। दीक्षाके समयसे लेकर लक्ष पूर्व बीत जाने पर उन्होंने जाना, कि अब मेरा मोक्ष-काल समीप आ गया है तब महात्मा प्रभु झटपट अष्टापद पर्वत पर आ पधारे। पास पहुँचने पर प्रभु मोक्षरूपी महलकी सीढ़ियोंके समान उस पर्वत पर अपने परिवारके साथ चढ़ने लगे। तब प्रभुने वहाँ दस हजार मुनियोंके साथ चतुर्दश तप (छः उपवास) करके पादपोपगमन अनशन किया।

पर्वतके रक्षकोंने विश्वपतिके इस अवस्थामें रहनेका हाल तत्काल ही महाराज भरतसे आकर कह सुनाया। प्रभुने चतुर्विध आहारका प्रत्याख्यान कर दिया है यह सुनकर भरतको ऐसा दुःख हुआ, मानों उनके कलेजेमें तीर घुस गया हो। साथ ही जैसे वृक्षसे जलबिन्दु टपकते हैं वैसेही शोकाग्निसे पीड़ित होनेके कारण उनकी आँखों से भी आँसू टपकने लगे। तदनन्तर दुर्वार दुःखसे पीड़ित होकर वे भी अन्तःपुर परिवारके साथ पाँव प्यादे ही अष्टापदकी ओर चल पड़े। उन्होंने रास्तेके कठोर कङ्कड़ों की कुछ परवा नहीं की क्योंकि हर्ष या शोकमें किसी तरहकी शारीरिक वेदना मालूम नहीं होती। कङ्कड़ गड़ जानेसे उनके पैरोंसे रुधिरकी धारा निकलने लगी जिससे महावरके चिह्नकी तरह उनके पैरोंकी सर्वत्र निशानी पड़ती गयी। जिसमें पर्वत पर आरोहण करनेमें क्षण भरकी भी देर न हो इसीलिये वे अपने सामने आ पड़नेवाले लोगोंका भी कुछ ख्याल नहीं करते थे। उनके सिर पर छत्र था, तो भी वे धूपमें ही चल रहे थे, क्योंकि जीकी जलन तो अमृतकी वर्षासे भी ठण्ढी नहीं होती। शोक-ग्रस्त चक्रवर्ती हाथका सहारा देनेवाले सेवकोंको भी रास्तेमें आड़े आनेवाली वृक्ष शाखाकी भाँति दूर कर देते थे। सरिता या नदके मध्यमें चलती हुई नाव जैसे तीरके वृक्षोंको पीछे छोड़ जाती है, वैसेही वे भी अपनी तेज चालके कारण आगे-आगे चलनेवाले छड़ीबरदारोंको पीछे छोड़ देते थे। चित्तके वेगकी तरह तेजीके उत्सुक राजा भरत पग-पग पर ठोकरें

वालेशाला चमर डुलाने वालियोंकी राह भी नहीं देखते थे। बड़ी तेज़ीके साथ चलनेके कारण उछल-उछल कर छातीसे टकराने-वाला मोतियोंका हार टूट गया, सो भी उन्हें नहीं मालूम हुआ। उनका मन प्रभुके ध्यानमें लगे होनेके कारण वे बार बार प्रभुका समाचार पूछनेके लिये छड़ीबरदारोंके द्वारा पर्वतके रखवालोंको अपने पास बुलवाते थे। ध्यान स्थित योगीके समान राजाको और कुछ भी नहीं दीख पड़ता था। वे किसीकी बात भी नहीं सुनते थे—केवल प्रभुकाही ध्यान करते हुए चले जा रहे थे। मानों अपने वेगसे रास्तेको कम कर दिया हो, इस प्रकार हवासे बातें करते हुए तेज़ीके साथ चलकर वे अष्टापदके पास आ पहुँचे। साधारण मनुष्योंकी तरह पाँव प्यादे चल कर आनेपर भी परि-श्रमकी कुछ भी परवा नहीं करते हुए वे चक्रवर्त्ती अष्टापद पर चढ़े। वहाँ पहुँचकर शोक और हर्षसे व्याकुल हुए राजाने जग त्पतिको पर्यङ्कासन पर बैठा देखा। प्रभुकी प्रदक्षिणा कर, वन्दना करनेके अनन्तर चक्रवर्त्ती देहकी छायाके समान उनके पास बैठकर उनकी उपासना करने लगे।

"प्रभुका ऐसा प्रभाव वर्त्तते हुए भी इन्द्रगण अपने स्थान पर कैसे बैठे हुए हैं ?" मानों यही बात सोच कर उस समय इन्द्रोंके आसन डोल गये। अवधिज्ञानसे आसन डोल आनेके कारणको जान कर इन्द्रगण उसी समय प्रभुके पास आ पहुँचे। जगत्पतिकी प्रदक्षिणा कर वे विषादकी मूर्त्ति बने, चित्र लिखेसे चुपचाप भगवानके पास बैठ रहे।

इस अवसर्पिणीके तीसरे आरेमें जब निन्यानवे पक्ष बाकी रह गये थे उसी समय माघ मासकी कृष्ण त्रयोदशीके दिन, पूर्वाह्णमें हो, जब चन्द्रमाका योग अभिजित नक्षत्रमें आया हुआ था, तभी पर्यङ्कासन पर बैठे हुए उन महात्मा प्रभुने बादर काय योगमें रहकर बादर मनोयोग और बादर वचनयोगका रोध कर लिया। इसके बाद सूक्ष्म काय योगका आश्रय ग्रहण कर, बादर काय योग सूक्ष्म मनोयोग और सूक्ष्म वचनयोगका रोध कर डाला। अन्तमें सूक्ष्म काययोगको भी लुप्त करके सूक्ष्मक्रिय नामके शुक्लध्यानके तीसरे चरणके अन्तमें प्राप्त हुए। इसके बाद उच्छिन्नक्रिय नामक शुक्लध्यानके चौथे चरणका आश्रय लिया, जिसका काल परिमाण पाँच ह्रस्वाक्षरके उच्चारणमें जितना समय लगता है उतना ही है। इसके बाद केवलज्ञानी, केवलदर्शनी सब दुःखोंसे परे अष्टकर्मोंका क्षय कर सब अर्थोंके सिद्ध करनेवाले, अनन्तवीर्य, अनन्तसुख और अनन्त ऋद्धिसे युक्त प्रभु, बन्धके अभावसे एरण्ड-फलके बीजके समान ऊर्ध्व-गति पाकर, स्वभावसेही सरल मार्गसे लोकाग्रको प्राप्त हुए। दस हजार श्रमणोंने भी, अनशन व्रत ग्रहण कर, क्षपकश्रेणीमें आरूढ़ हो, केवलज्ञान लाभकर, मन वचन और कायाके योगको सब प्रकारसे रुद्ध कर स्वामीकी ही भांति तत्काल परमपद लाभ किया।

प्रभुके निर्वाण कल्याणकके समय सुखका नाम भी नहीं जाननेवाले नारकीयोंकी दुःखाग्नि भी क्षणभरके लिये शान्त हो गयी। उस [illegible]ह्वल होकर चक्रवर्त्ती वज्रसे ढाये हुए पर्वत-

की तरह मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिर पड़े। भगवान्‌के विरहका महान् दुःख सिरपर आ पड़ा था, तोभी दुःखका भार कम करनेमें सहायक होनेवाले रोदनको मानों लोग भूल ही गये थे। इसी लिये चक्रवर्त्तीको यह बतलाने और इस तरह हृदयका भार हलका करनेकी सलाह देनेके लिये ही मानों इन्द्रने चक्रवर्त्तीके पास बैठे-बैठे ज़ोर-ज़ोरसे रोना शुरू किया। इन्द्रके बाद और सब देवता भी रोने लगे। क्योंकि एकसा दुःख अनुभव करनेवालोंकी चेष्टा भी एकसी होती है। उन लोगोंका रोना सुन, होशमें आकर चक्रवर्त्ती भी ऐसे ऊँचे स्वरसे रोने लगे, कि ब्रह्माण्ड फट पड़ने लगा। मोटी धारकी तेज़ीसे जैसे नदीका बाँध टूट जाता है, वैसेही दिल खोलकर रो पड़नेसे महाराजको शोक ग्रन्थि भी टूट गयी। उस समय देवों, असुरों और मनुष्योंके रोदन -शब्दसे तीनों लोकमें करुण रसका एकच्छत्र राज्यसा हो गया। उस दिनसे ही जगत्‌में प्राणियोंके शोकसे उत्पन्न कठिन शल्यको निकाल बाहर करनेवाले रोदनका प्रचार हुआ। महाराज भरत, स्वाभाविक धैर्यको छोड़, दुःखसे पीड़ित होकर, इस प्रकार पशु पक्षियोंको भी रुला देनेवाला विलाप करने लगे —

"हे पिता! हे जगद्बन्धु! हे कृपारसके समुद्र! मुझ अज्ञानीको इस संसार रूपी अरण्यमें अकेले क्यों छोड़े जा रहे हो? जैसे बिना दीपकके अन्धकारमें नहीं रहा जाता, वैसेही बिना आपके मैं इस संसारमें कैसे रह सकूँगा? हे परमेश्वर! छद्मवेशी प्राणीकी तरह तुमने आज मौन क्यों स्वीकार कर लिया है? मौन त्यागकर

देशना क्यों नहीं देते ? देशना देकर मनुष्योंपर दया क्यों नहीं करते ? हे भगवन् ! तुम तो लोकाग्रको चले जा रहे हो, इसीलिये नहीं बोलते पर मुझे दुःखी देखकर भी मेरे ये भाई मुझसे क्यों नहीं बोलते ? हाँ अब मैंने जाना। ये भी तो स्वामीहीके अनुगामी हैं। जब स्वामीही नहीं बोलते तब ये कैसे बोलें ? अहो ! अपने कुलमें मेरे सिवा और कोई तुम्हारा अनुगामी नहीं हुआ हो, ऐसी बात नहीं है। तीनों जगत्‌की रक्षा करनेवाले तुम बाहुबलि आदि मेरे छोटे भाई, ब्राह्मी और सुन्दरी बहनें पुण्डरीकादिक मेरे पुत्र, श्रेयांस आदि पौत्र—ये सब लोग कर्म-रूपी शत्रुको हत्याकर, लोकाग्रको चले गये ; केवल मैंही आजतक जीवनको प्रिय मानता हुआ जी रहा हूँ।"

इस प्रकार शोकसे निर्वेदको प्राप्त हुए चक्रवर्तीको मानों मरनेको तैयार देख इन्द्रने उन्हें इस प्रकार समझाना शुरू किया,—"हे महाप्राण भरत ! हमारे ये स्वामी स्वयं भी संसार-रूपी समुद्र से पार उतर गये और औरोंको भी उतार दिया। महानदीके किनारेके समान इनके प्रवर्तित किये हुए शासनसे सांसारिक प्राणी संसार-समुद्रके पार पहुँच जायेंगे। प्रभु आप तो कृतकृत्य हुएही, साथही ये औरोंको भी कृतार्थ करनेके लिये लक्ष पूर्व पर्यन्त दीक्षावस्थामें रहे। हे राजा ! सब लोगोंपर अनुग्रह करके मोक्ष स्थानको गये हुए जगत्पतिके लिये तुम क्यों शोक करते हो ? जो मृत्यु पाकर महादुःखके भण्डारके समान चौरासी लाख योनियों में बहुत कालतक घूमते रहते हैं उनके लिये शोक करना ठीक

है ; परन्तु मृत्यु पाकर मोक्षस्थानको प्राप्त होनेवालेके लिये शोक करना उचित नहीं। इसलिये हे राजा ! साधारण मनुष्योंकी तरह प्रभुके लिये शोक करते हुए क्या लज्जा नहीं आती ? शोक करने वाले तुमको और शोचनीय प्रभुको देखते हुए यह शोक उचित नहीं है। जो एक बार प्रभुकी धर्म-देशना सुन चुका है उसे भी हर्ष या शोक नहीं व्यापता फिर तुम तो न जाने कितनी बार देशना सुन चुके हो, तब तुम क्यों हर्ष शोकसे विचलित होते हो ? जैसे समुद्रका सूखना, पर्वतका हिलना, पृथ्वीका उलटना, वज्रका कुण्ठित होना, अमृतका नीरस होना और चन्द्रमामें गरमी होना असम्भव है, वैसेही तुम्हारा यह रोना भी असम्भवसा ही मालूम पड़ता है। हे धराधिपति ! धैर्य धरो और अपनी आत्माको पह चानो, क्योंकि तुम तीनों लोकके स्वामी, परम धीर भगवान्के पुत्र हो।" इस प्रकार घरके बड़े बूढ़ेकी तरह इन्द्रके समझाने-बुझानेसे भरतराजाने जल जैसी शीतलता धारण की और अपने स्वाभाविक धैर्यको प्राप्त हुए।

तत्पश्चात् इन्द्रने आभियोगिक देवताओंको प्रभुके अंग-संस्कार के लिये सामग्री लानेकी आज्ञा दी। वे झटपट नन्दन वनसे गोशीर्ष चन्दनकी लकड़ियाँ उठा लाये। इन्द्रके आज्ञानुसार देवता ओंने पूर्व दिशामें प्रभुके शरीर संस्कारके लिये गोशीर्ष-चन्दन-काष्ठ की एक गोलाकार चिता रचायी। इक्ष्वाकु-कुलमें जन्म ग्रहण करनेवाले महर्षियोंके लिये दक्षिणदिशामें एक दूसरी त्रिकोणाकार चिता रची गयी। साथही अन्यान्य साधुओंके लिये पश्चिम दिशामें

एक तीसरी चौकोर चिता प्रस्तुत की गयी। फिर मानों पुष्करावर्त्त मेघ हों, ऐसे उन देवताओंसे इन्द्रने उसी समय क्षीर समुद्रका जल मँगवाया। उसी जलसे भगवानके शरीरको नहलाकर उस पर गोशीर्ष-चन्दनका रस लेपन किया गया। तदनन्तर हंसकेसे उज्ज्वल देवदूष्य वस्त्रोंसे परमेश्वरके शरीरको ढक कर इन्द्रने उसे दिव्य माणिक्यके आभूषणोंसे ऊपरसे नीचे तक विभूषित किया। अन्यान्य देवताओंने भी इन्द्रकी ही भांति अन्य मुनियोंके शरीरोंकी स्नानादिक क्रियाएँ भक्तिके साथ सम्पन्न कीं। तदनन्तर मानों देवतागण अपने अपने साथ लेते आये हों ऐसे तीनों लोकके चुने हुए रत्नोंसे सजी हुई सहस्र पुरुषोंके वहन करने योग्य तीन शिबिकाएँ तैयार हुईं। इन्द्रने प्रभुके चरणोंमें सिर झुका, स्वामीके शरीरको सिरपर उठाकर शिबिकामें बैठाया। अन्यान्य देवताओंने मोक्ष-मार्गके पथिकोंके समान इक्ष्वाकु वंशके मुनियोंके शरीर सिरपर ढो-ढोकर दूसरी शिबिकामें ला रखे और तीसरी शिबिकामें शेष साधुओंके शरीर रखे गये। प्रभुका शरीर जिस शिबिकापर था उसे इन्द्रने स्वयं उठाया और अन्य मुनियोंकी शिबिकाएँ अन्याय देवताओंने उठायीं। उस समय एक ओर अप्सराएँ ताल दे देकर नाच रही थीं और दूसरी ओर मधुर स्वरसे गीत गा रही थीं। शिबिकाके आगे-आगे देवता धूपदान लिये हुए चल रहे थे। धूपदानसे निकलते हुए धुएँको देखकर ऐसा मालूम होता था, मानों वे भी रो रहे हों। कुछ देवता उस शिबिका पर फूल फेंक रहे थे और कोई उन्हें शेषा (निर्माल्यप्रसाद) समझ कर चुन लेते थे।

कोई आगे आगे देव दूष्य वस्त्रोंका तोरण बनाये हुए थे तो कोई यक्षकर्दमसे छिड़काव करते चलते थे। कोई गोफणसे * फेंके हुए पत्थरकी तरह शिविकाके आगे लोट रहे थे और कोई भंग पिये हुए मस्तानेकी तरह पीछेकी तरफ दौड़ रहे थे। कोई तो "हे नाथ! मुझे शिक्षा दो!" ऐसी प्रार्थना कर रहा था और कोई "अब हमारे धर्म-संशयोंका छेदन कौन करेगा?" ऐसा कह रहा था। कोई यही कह-कहकर पछता रहा था, कि अब मैं अन्धेकी तरह होकर कहाँ जाऊँ? कोई बार-बार धरतीसे यही वर माँगता हुआ मालूम पड़ता था, कि वह फट जाये और वह उसमें समा जाये।

इस प्रकार बजते और बाजे बजाते हुए इन्द्र और देवतागण उन शिविकाओंको चिताओंके पास ले आये। वहाँ आकर इन्द्रने कृत्यता पूर्ण हृदयसे पुत्रके समान, प्रभुके शरीरको धीरे-धीरे पूर्व दिशाकी चितापर ला रखा। दूसरे देवताओंने भी भाईकी तरह इक्ष्वाकु-कुलके मुनियोंके शरीरको दक्षिण दिशावाली चितामें ला रखा और उचितानुचितका विचार रखनेवाले अन्यान्य देवताओंने भी शेष साधुओंके शरीर पश्चिम दिशावाली चितामें लाकर रख दिये। पीछे अग्निकुमार देवताओंने इन्द्रके आज्ञानुसार उन चिताओंमें अग्नि प्रकट की और वायुकुमार देवोंने हवा चलाकर चारों ओर धाँय-धाँय आग जला दी। देवता ढेर का-ढेर कपूर और घड़े भर-भर कर घी तथा मधु चितामें छोड़ने लगे। जब सिवा हड्डीके और सब

* गोफण—एकसर लन्के खेतमें रस्सी आदिमें ईंट या पत्थर बाँधकर फेंकते हैं। उसीको गोफण कहते हैं।

धातुयें जल गयीं, तब मेघकुमार देवताओंने क्षीर-समुद्रके जलसे चिताग्निको शान्त कर दिया। इसके बाद अपने विमानमें प्रतिमाकी तरह रखकर पूजा करनेके लिये सौधर्मेन्द्रने प्रभुकी ऊपरवाली दाहिनी डाढ़ ले ली, ईशानेन्द्रने ऊपरकी बायीं डाढ़ ले ली, चमरेन्द्रने नीचेकी दाहिनी डाढ़ ली, बलि इन्द्रने नीचेकी बायीं डाढ़ ली, अन्यान्य इन्द्रोंने प्रभुके शेष दाँत ले लिये और अन्य देवताओंने और और हड्डियाँ ले लीं। उस समय जिन श्रावकोंने अग्नि माँगी, उन्हें देवताओंने तीनों कुण्डोंकी अग्नि दी। ये ही लोग अग्निहोत्री ब्राह्मण कहलाये। वे उस चिताग्निको अपने घर ले जाकर पूजने लगे और धनपति जिस प्रकार निर्वात प्रदेशमें रख कर लक्ष-दीपकी रक्षा करते हैं, वैसेही उस अग्निकी रक्षा करने लगे। इक्ष्वाकु वंशके मुनियोंकी चिताग्नि शान्त हो जाती तो उसे स्वामीकी चिताग्निसे जागृत कर लेते और अन्य मुनियोंकी शान्त हुई चिताग्निको इक्ष्वाकु-वंशके मुनियोंकी चिताग्निसे चेता देते थे, परन्तु दूसरे साधुओंकी चिताग्निका वे अन्य दोनों चिताग्नियोंके साथ संक्रमण नहीं होने देते थे। यही विधि अब तक ब्राह्मणोंमें प्रचलित है। कितनेही प्रभुकी चिताग्निकी भस्मको भक्तिके साथ प्रणाम करते हुए देहमें लगाते थे। उसी समयसे भस्म भूषाधारी तापस होने लगे।

फिर मानों अष्टापद पर्वतके तीन नये शिखर हों, ऐसे उन चिताओंके स्थानपर तीन रत्न स्तूप देवताओंने बना दिये। वहाँसे नन्दीश्वर द्वीपमें आकर उन लोगोंने शाश्वत प्रतिमाके समीप अ

ष्टाह्निका उत्सव किया और फिर इन्द्र सहित सारे देवता अपने अपने स्थानको चले गये। वहाँ पहुँच कर इन्द्रोंने अपने अपने विमानों में सुधर्मा सभाके अन्दर माणवक-स्तम्भ पर वज्रमय गोल डिब्बियोंमें प्रभुकी डाढ़ोंको रखकर प्रतिदिन उनकी पूजा करनी आरम्भकी, जिसके प्रभावसे उनका सदैव विजय-मङ्गल होनेलगा।

महाराज भरतने प्रभुका जहाँ संस्कार हुआ था वहाँकी भूमि के पासवाली भूमिमें छ कोस ऊँचा मोक्ष मन्दिरकी वेदिकाके स मान 'सिंहनिषद्या' नामका प्रासाद रत्नमय पाषाणों और वार्द्धकि रत्नोंसे बनवाया। उसके चारों तरफ उन्होंने प्रभुके समवसरणकी तरह स्फटिक रत्नोंके चार द्वार बनवाये और प्रत्येक द्वारके दोनों तरफ शिव लक्ष्मीके भाण्डारकी भांति रत्न-चन्दनके सोलह कलश बनवाये। प्रत्येक द्वारपर साक्षात् पुण्यवल्लीके समान सोलह-सोलह रत्नमय तोरण बनवाये। प्रशस्त लिपिकी भाँति अष्टमाङ्गलिकको सोलह सोलह पंक्तियाँ बनवायीं और मानों चारों दिक् पालोंकी सभा ही वहाँ लायी गयी हो, ऐसे विशाल मुखमण्डप बनवाये। उन चारों मुखमण्डपके आगे चलते हुए श्रीवल्ली मण्डपके अन्दर चार प्रेक्षासदन मण्डप बनवाये। उन प्रेक्षामण्डपोंके बिचोंबीचमें सूर्यबिम्बको लजानेवाले वज्रमय अक्षवाट रचाये और प्रत्येक अक्षवाटके मध्यमें कमलको कर्णिकाकी भाँति एक एक मनोहर सिंहासन बनवाया। प्रेक्षामण्डपके आगे एक एक मणि पीठिका बनायी गयी, उसके ऊपर रत्नोंका मनोहर चैत्य स्तूप बना और प्रत्येक चैत्य स्तूपमें आकाशको प्रकाशित

करनेवाली बड़ीसी मणि-पीठिका प्रत्येक दिशामें बनायी गयी। उन मणि पीठिकाओंके ऊपर चैत्य-स्तूपके सम्मुख पाँच सौ धनुषों के प्रमाणवाली, रत्ननिर्मित अङ्गवाली, ऋषभानन, वर्द्धमान, चन्द्रानन और वारिषेण— इन चार नामोंवाली पर्यङ्कासनपर बैठी हुई, मनोहर नेत्ररूपी कुमुदोंके लिये चन्द्रिकाके समान, नन्दीश्वर महाद्वीपके चैत्यके अन्दर जैसी हैं वैसी, शाश्वत जिन प्रतिमाएँ बनवा कर स्थापित करवायीं। प्रत्येक चैत्य स्तूपके आगे अमूल्य माणिक्यमय विशाल एवं सुन्दर पीठिकाएँ तैयार करवायीं। उस प्रत्येक पीठिकाके ऊपर एक एक चैत्यवृक्ष बनवाया और हरएक चैत्यवृक्षके पास एक एक मणि पीठिका और बनवायी जिसके ऊपर एक-एक इन्द्रध्वज भी रखा गया। वे इन्द्रध्वज ऐसे मालूम होते थे मानों धर्मने प्रत्येक दिशामें अपना जयस्तम्भ स्थापित कर रखा हो। प्रत्येक इन्द्रध्वजके आगे तीन सीढ़ियों और तोरणोंवाली नन्दा नामकी पुष्करिणी बनवायी गयी। स्वच्छ और शीतल जलसे भरी हुई तथा विचित्र कमलोंसे सोहती हुई ये पुष्करिणियाँ दधि मुख पर्वतकी आधार-भूता पुष्करिणीकी भाँति मनोहर मालूम होती थीं।

महाराजने उस सिंहनिषद्या नामक महाचैत्यके मध्यभागमें एक बड़ीसी मणि पीठिका बनवायी और समवसरणकी तरह उसके मध्यमें एक विचित्र रत्नमय देवच्छन्द बनवाया। उसके ऊपर उन्होंने विविध वर्णोंके वस्त्रोंके चँदवे तनवाये, जो अकालमें ही सन्ध्या समयके बादलोंकी शोभा दिखलाते थे। उन चँदवों

ष्टाह्निका उत्सव किया और फिर इन्द्र सहित सारे देवता अपने अपने स्थानको चले गये। वहाँ पहुँच कर इन्द्रोंने अपने अपने विमानों में सुधर्मा सभाके अन्दर माणवक-स्तम्भ पर वज्रमय गोल डिब्बियोंमें प्रभुकी दाढ़ोंको रखकर प्रतिदिन उनकी पूजा करनी आरम्भ की, जिसके प्रभावसे उनका सदैव विजय मङ्गल होनेलगा।

महाराज भरतने प्रभुका जहाँ संस्कार हुआ था वहाँकी भूमि के पासवाली भूमिमें छ कोस ऊँचा मोक्ष मन्दिरकी वेदिकाके समान 'सिंहनिषद्या' नामका प्रासाद रत्नमय पाषाणों और चाद्रकि रत्नोंसे बनवाया। उसके चारों तरफ उन्होंने प्रभुके समवसरणकी तरह स्फटिक रत्नोंके चार द्वार बनवाये और प्रत्येक द्वारके दोनो तरफ शिव लक्ष्मीके भाण्डारकी भाँति रत्न-चन्दनके सोलह कलश बनवाये। प्रत्येक द्वारपर साक्षात् पुण्यवल्लीके समान सोलह-सोलह रत्नमय तोरण बनवाये। प्रशस्त लिपिकी भाँति अष्टमाङ्गलिककी सोलह सोलह पंक्तियाँ बनवायीं और मानों चारों दिग्पालोंकी सभा ही वहाँ लायी गयी हो, ऐसे विशाल मुखमण्डप बनवाये। उन चारों मुखमण्डपके आगे चलते हुए श्रीवल्ली मण्डपके अन्दर चार प्रेक्षासदन मण्डप बनवाये। उन प्रेक्षामण्डपोंके बिचोंबीचमें सूर्यबिम्बको लजानेवाले वज्रमय अक्षवाट रचाये और प्रत्येक अक्षवाटके मध्यमें कमलकी कर्णिकाकी भाँति एक एक मनोहर सिंहासन बनवाया। प्रेक्षामण्डपके आगे एक एक मणि पीठिका बनायी गयी, उसके ऊपर रत्नोंका मनोहर चैत्य स्तूप बना और प्रत्येक चैत्य स्तूपमें आकाशको प्रकाशित

करनेवाली वडीसी मणि-पीठिका प्रत्येक दिशामें बनायी गयी। उन मणि पीठिकाओंके ऊपर चैत्य-स्तूपके सम्मुख पाँच सौ धनुषों के प्रमाणवाली, रत्ननिर्मित ऋषभानन, चन्द्रानन, वर्द्धमान, और वारिषेण— इन चार नामोंवाली पर्यङ्कासनपर बैठी हुई मनोहर नेत्ररूपी कुमुदोंके लिये चन्द्रिकाके समान, नन्दीश्वर-महाद्वीपके चैत्यके अन्दर जैसी हैं वैसी, शाश्वत जिन प्रतिमाएँ बनवा कर स्थापित करवायीं। प्रत्येक चैत्य स्तूपके आगे अमूल्य माणिक्यमय विशाल एवं सुन्दर पीठिकाएँ तैयार करवायीं। उन प्रत्येक पीठिकाके ऊपर एक एक चैत्यवृक्ष बनवाया और हरएक चैत्यवृक्षके पास एक एक मणि पीठिका और बनवायी जिसके ऊपर एक-एक इन्द्रध्वज भी रखा गया। वे इन्द्रध्वज ऐसे मालूम होते थे मानों धर्मने प्रत्येक दिशामें अपना जयस्तम्भ स्थापित कर रखा हो। प्रत्येक इन्द्रध्वजके आगे तीन सीढ़ियों और तोरणोंवाली नन्दा नामकी पुष्करिणी बनवायी गयी। स्वच्छ और शीतल जलसे भरी हुई तथा विचित्र कमलोंसे सोहती हुई वे पुष्करिणियाँ दधि मुख पर्वतकी आधार-भूता पुष्करिणीकी भाँति मनोहर मालूम होती थीं।

महाराजने उस सिंहनिषद्या नामक महाचैत्यके मध्यभागमें एक बड़ीसी मणि पीठिका बनवायी और समवसरणकी तरह उसके मध्यमें एक विचित्र रत्नमय देवच्छन्द बनवाया। उसके ऊपर उन्होंने विविध वर्णोंके वस्त्रोंके चँदोवे तनवाये, जो ऐसे मालूम होते थे, मानो सन्ध्या समयके बादलोंकी शोभा [illegible] चँदोवे

के बीचमें और आसपास वज्रमय अङ्कुश बने हुए थे, तथापि उनकी शोभा निरंकुश हो रही थी। उन अंकुशोंमें कुम्भके सदृश गोल और आँवलेके फलके समान स्थूल मुक्ताफलोंके बने हुए अमृतधाराके समान हार लटक रहे थे। उन हारोंके प्रान्त भाग में निर्मल मणि मालिकायें बनवायी गयी थीं। वे मणियाँ ऐसी मालूम होती थीं मानो तीनो लोककी मणियोंकी खानोंसे बतौर नमूनेके लायी गयी हो। मणिमालिकाओंके प्रान्त भागमें रहनेवाली निर्मल वज्रमालिकायें ऐसी मालूम होती थीं, मानो सखियाँ अपनी कान्ति रूपिणी भुजाओंसे एक दूसरेको आलिङ्गन कर रही हों। उस चैत्यकी दीवारोंमें विचित्र मणिमय गवाक्ष ( खिड़कियाँ ) बनवाये गये थे, जिनमें लगे हुए रत्नोंके प्रभा पटलसे ऐसा मालूम होता था मानो उनपर परदे पड़े हुए हों। उसके अन्दर जलते हुए अगुरुधूपके धुएँसे ऐसा प्रतीत होता था, मानों पर्वतके ऊपर नयी नील चूलिकाएं पैदा हो आयी हों।

अब पूर्वोक्त मध्य देवच्छन्दके ऊपर शैलेशी ध्यानमें मग्न प्रत्येक प्रभुकी देहके बराबर मानवाली, उनकी देहके रंगकेही समान रंगवाली ऋषभस्वामी आदि चौवीसों तीर्थङ्करोंकी निर्मल रत्नमय प्रतिमायें बनवा कर उन्होंने रखवा दीं जो ठीक ऐसी मालूम होती थीं, मानो प्रत्येक प्रभु स्वयं ही वहाँ आकर विराज रहे हों। उनमें सोलह प्रतिमाएं सुवर्णकी, दो राजवर्त रत्नकी ( श्याम ), दो स्फटिक रत्नकी ( उज्ज्वल ), दो वडूर्य मणिकी ( नील ) और दो शोणमणिकी ( लाल ) थीं। उन सब प्रतिमाओंके नख रोहिताक्ष

मणिके ( लाल ) रंगके समान अङ्क-रत्नमय (श्वेत) थे और नाभि, केश मूल, जिह्वा, तालु, श्रीवत्स, स्तनभाग तथा हाथ-पैरोंके तलभाग सुवर्णके ( लाल ) थे। बरौनी, आँखकी पुतली, रोंगटे भौहें और मस्तकके केश रिष्टरत्नमय ( श्याम ) थे। ओठ प्रवाल-मय ( लाल ), दाँत स्फटिक रत्नमय ( श्वेत ), मस्तकका भाग वज्रमय और नासिका भीतरसे लोहिताक्ष-मणिके आभासवाले—सुवर्णकी-बनी हुई थी। प्रतिमाओंकी दृष्टियाँ लोहिताक्षमणिके प्रान्त भागवाली और अङ्कमणिकी बनवायी गयी थीं। ऐसी अनेक प्रकारकी मणियोंसे तैयार की हुई वे प्रतिमाएँ बहुत ही शोभाय-मान मालूम होती थीं।

उन प्रतिमाओंमेंसे प्रत्येकके पीछे एक एक यथायोग्य मानवाली छत्रधारिणी रत्नमय प्रतिमा बनायी गयी थी। वे छत्रधारिणी प्रतिमाएँ कुरंटक पुष्पकी मालाओंसे युक्त मोतियों और लालोंसे गुथे हुए तथा स्फटिक मणिके डंडोंवाले श्वेत छत्र धारण किये हुए थीं। प्रत्येक प्रतिमाके दाहिने बाँये रत्नोंके चँवर धारण करने वाली दो प्रतिमाएँ और आगे नाग यक्ष, भूत और कुण्डधार की दो-दो प्रतिमाएँ थीं। हाथ जोड़े हुए, सर्वांङ्गमें उज्ज्वल शोभा धारण किये हुई, ये नागादिक देवोंकी रत्नमयी प्रतिमाएँ ऐसी शोभायमान मालूम होती थीं, मानों वे वहाँ साक्षात बैठी हुई हों।

देवच्छन्दके ऊपर उज्ज्वल रत्नोंके चौबीस घण्टे, संक्षिप्त किये हुए सूर्य बिम्बके समान माणिक्यके दर्पण, उनके पास उचित स्थानपर सुवर्णकी दीपिकाएँ, रत्नोंकी पिटारियाँ, नदीके

भँवरकी तरह गोल-गोल चँगेरियाँ, उत्तम रुमाल आभूषणोंके डब्बे, सोनेकी धूपदानी और आरती, रत्नोंके मङ्गलदीप, रत्नोंकी झारियाँ, मनोहर रत्नमय थाल, सुवर्णके पात्र, रत्नोंके चन्दन-कलश, रत्नोंके सिंहासन, रत्नमय अष्टमाङ्गलिक, सुवर्णका बना तेल भरनेका डब्बा, सोनेका बना धूप रखनेका पात्र, सोनेका कमल-हस्तक—ये सब चीज़ें प्रत्येक अर्हन्तकी प्रतिमाके पास रखी हुई थीं। इसलिये प्रत्येक वस्तुकी गिनती चौबीस थी।

इस प्रकार नाना रत्नोंका बनाया हुआ वह तीनों लोकसे सुन्दर चैत्य, भरतचक्रीकी आज्ञा होतेही, सब कलाओंके जाननेवाले कारीगरोंने तत्काल विधिके अनुसार बनाकर तैयार कर दिया। मानों मूर्त्तिमान् धर्म हो ऐसे चन्द्रकान्त मणिके परकोटेसे तथा चित्रमें लिखे हुए सिंह, वृषभ मगर, अश्व, नर, किन्नर, पक्षी, बालक, हरिण, अष्टापद, चमरी-मृग हाथी, वन-लता और कमलोंके कारण अनेक वृक्षोंवाले उद्यानकी तरह मालूम होनेवाला वह विचित्र तथा अद्भुत रचनावाला चैत्य बड़ा ही सुन्दर दिखाई देता था। उसके आस पास रत्नोंके खम्भे गड़े हुए थे। वह मन्दिर आकाश-गङ्गाकी तरङ्गोंकी तरह मालूम पड़नेवाली ध्वजाओंसे बड़ा मनोहर दिखाई देता था ऊँचे किये हुए सुवर्णके ध्वजदण्डोंसे वह ऊँचा मालूम होता था और निरन्तर फहराती हुई ध्वजाओंमें लगे हुए घुँघरूकी आवाज़से वह विद्याधरोंकी स्त्रियोंकी कटि-मेखलाओंकी ध्वनिका अनुसरण करता हुआ मालूम होता था। उसके ऊपर विशाल कान्तिवाली पद्मरागमणिके कलशसे वह ऐसा मालूम होता

था। मानों माणिक्य जड़ी हुई मुद्रिका पहने हुए हो। कहीं तो पल्लवित होता हुआ, कहीं कवच धारण किये, कहीं रोमाञ्चित बना हुआ और कहीं किरणोंसे लिप्त मालूम पड़ता था। गोशीर्ष-चन्दनके रसके तिलकसे वह जगह-जगह चिह्नित किया गया था। उसकी सन्धियाँ इस कारीगरीसे मिलायी गयी थीं, कि सारा मन्दिर एक ही पत्थरका बना हुआ मालूम पड़ता था। उस चैत्यके नितम्ब भागपर अपनी विचित्र चेष्टासे बड़ी मनोहर दीखती हुई माणिककी पुतलियाँ बैठायी हुई थीं। इससे वह ऐसा मालूम होता था, मानों अप्सराओंसे अधिष्ठित मेरुपर्वत हो। उससे द्वारके दोनों ओर चन्दनसे लेपे हुए दो कुम्भ रखे हुए थे। उनसे वह ऐसा मालूम होता था मानों द्वार स्थलपर दो पुण्डरीक कमल उग आये हों और उसकी शोभाको बढ़ा रहे हों। धूपित करके तिरछी बाँधी हुई लटकती मालाओंसे वह रमणीय मालूम होता था। पँचरंगे फूलोंसे उसके तलभागपर मण्डल भरे हुए थे। जैसे यमुना-नदीसे कलिन्द-पर्वत सदा प्लावित होता रहता है वैसेही कपूर, अगर और कस्तूरीसे बने हुए धूपके धूएँसे वह भी सदैव व्याप्त रहता था। आगे पीछे और दाहिने-बायें सुन्दर चैत्यवृक्ष और माणिककी पीठिकाएं बनी हुई थीं। इनसे वह ऐसा मालूम होता था मानों गहने पहने हुए हों और अपनी पवित्रताके कारण वह ऐसा शोभायमान दीखता था, मानो अष्टापदपर्वतके शिखरपर मस्तकके मुकुटका माणिक्य-भूषण हो तथा नन्दीश्वरादि चैत्योंकी स्पर्द्धा कर रहा हो।

उसी चैत्यमें भरतराजाने अपने निन्नानवे भाइयोंकी दिव्यरत्नों की बनी हुई प्रतिमाएं स्थापित कीं और प्रभुकी सेवा करती हुई अपनी भी एक प्रतिमा वहाँ प्रतिष्ठित की। भक्तिकी अतृप्तिका यह भी एक लक्षण है। उन्होंने चैत्यके बाहर भगवान्का एक स्तूप और उसीके पास अपने भाइयोंके भी स्तूप बनवाये। वहाँ आनेवाले लोग आते जाते हुए उन प्रतिमाओंकी आशातना (अपमान) न करने पायें, इसके लिये उन्होंने लोहेके बने, कल पुर्जे लगे हुए पहरेदार भी खड़े कर दिये। इन लोहेके बने पहरेदारोंके कारण वह स्थान मनुष्योंके लिये ऐसा दुर्गम हो गया, मानों मर्त्यलोकके बाहर हो। तब चक्रवर्तीने अपने दण्डसे उस पर्वतके ऊबड़ खाबड़ पत्थरोंको तोड़कर गिरा दिया। इससे वह पर्वत सीधे और ऊँचे स्तम्भके समान लोगोंके चढ़ने योग्य नहीं रह गया। तब महाराजने उस पर्वतकी टेढ़ी मेढ़ी मेखलायें समान और मनुष्योंसे नहीं लाँघने योग्य आठ सीढ़ियाँ एक एक योजनके अन्तरपर बनवायीं। तभीसे उस पर्वतका नाम अष्टापद पड़ा और लोकमें वह हराद्रि,कैलास और स्फटिकाद्रि आदि नामोंसे भी प्रसिद्ध हुआ।

इस प्रकार चैत्य निर्माण कर, उसमें प्रतिमाओंकी प्रतिष्ठाकर, श्वेतवस्त्रधारी चक्रवर्तीने उसमें उसी तरह प्रवेश किया, जिस तरह चन्द्रमा बादलोंमें प्रवेश करता है। परिवार सहित उन प्रतिमाओंकी प्रदक्षिणा कर, महाराजने उन्हें सुगन्धित जलसे नहलाया और देवदूष्य वस्त्रोंसे उनका मार्जन किया। इससे वे प्रतिमाएँ रत्नके आईनेकी तरह अधिक उज्ज्वल हो गयीं। इसके

बाद उन्होंने चन्द्रिकाके समूहकी तरह निर्मल, गाढ़े और सुगन्धित गोशीर्ष चन्दनके रससे उनका विलेपन किया तथा विचित्र रत्नोंके आभूषणों, चमकती हुई दिव्य मालाओं और देवदूष्य वस्त्रोंसे उनकी अर्चना की। धटा बजाते हुए महाराजने उनको धूप दिखाया, जिससे उठने हुए धूपकी कुण्डलीसे उस चैत्यका अन्तर्भाग नील पल्लोंसे अङ्कित किया हुआ मालूम पड़ने लगा। इसके बाद मानों संसार रूपी शीत-कालसे भय पाये हुए लोगोंके लिये जलता हुआ अग्नि-कुण्ड हो ऐसी कपूरकी आरती उतारी।

इस प्रकार पूजनकर, प्रथमस्वामीको नमस्कार कर शोक और भयसे आक्रान्त होकर, चक्रवर्तीने इस प्रकार स्तुति की,—"हे जगत्सुधाकर ! हे त्रिजगत्पति ! पाँच कल्याणकोंसे नारकायोंको भी सुख देनेवाले आपको मैं नमस्कार करता हूँ। हे स्वामिन् ! जैसे सूर्य संसारका उपकार करनेके लिये भ्रमण करते रहते हैं वैसेही आप भी जगत्‌के हितके लिये सर्वत्र विहार करते हुए चराचर-जीवोंको अनुगृहीत कर चुके हैं। आर्य और अनार्य दोनों पर आपकी प्रीति थी, इसीलिये आप चिरकाल विहार करते फिरे। अतएव आपकी और पवनकी गति परोपकारके ही लिये है। हे प्रभु ! इस लोकमें तो आप मनुष्योंके उपकारके लिये सदा विहार करते रहे ; पर मोक्षमें आप किसका उपकार करनेके लिये गये हैं ? आपने जिस लोकाग्र (मोक्ष) को अपनाया है, वह आज सच मुच लोकाग्र ( सब लोकोंसे बढ़कर ) हो गया और आपसे छोड़ दिया हुआ यह मर्त्यलोक सचमुच मर्त्यलोक (मृत्यु पाने योग्य)

हो गया है। हे नाथ! जो आपकी विश्वोपकारिणी देशनाको स्मरण करते हैं, उन भव्य प्राणियोंको आप आज भी प्रत्यक्ष ही दिखाई पड़ते हैं। जो आपके रूपको ध्यान करते हैं, उन्हें भी आप प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं। हे परमेश्वर! जैसे आपने ममता रहित होकर इस सारे संसारको त्याग दिया है, वैसेही कभी मेरे मनका भी त्याग न कर दें।"

इस प्रकार आदीश्वर भगवान्‌की स्तुति करनेके बाद अन्य जिनेन्द्रोंको नमस्कार कर, उन्होंने प्रत्येक तीर्थङ्करकी इसप्रकार स्तुति की,—"हे विषय-कषायोंसे अजित, विजयामाताकी कोखके माणिक और जितशत्रुराजाके पुत्र, जगत्स्वामी अजीतनाथ! तुम्हारी जय हो।

"हे संसार रूपी आकाशको अतिक्रमण करनेमें सूर्यके समान, श्रीसेना देवीके उदरसे उत्पन्न, जितारि राजाके पुत्र सम्भवनाथ! मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ।

"हे संवर राजाके वंशके आभूषण स्वरूप, सिद्धार्था देवी-रूपिणी पूर्व-दिशाके सूर्य और विश्वके आनन्ददायक अभिनन्दन स्वामी तुम मुझे पवित्र कर दो।

"हे मेघराजाके वंशरूपी वनमें मेघके समान और मङ्गला-माता रूपिणी मेघमालामें मोतीके समान सुमतिनाथजी! मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ।

"हे धर राजा रूपी समुद्रके लिये चन्द्रमाके समान और सु-सीमा देवी रूपिणी गङ्गानदीमें उत्पन्न कमलके समान पद्मप्रभु! मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ।

"हे श्रीप्रतिष्ठ राजाके कुलरूपी गृहके प्रतिष्ठा-स्तम्भ-स्वरूप और पृथ्वी माता-रूपी मलयाचलके चन्दनके समान सुपार्श्वनाथ! मेरी रक्षा करो।

"हे महासेन राजाके वंशरूपी आकाशके चन्द्रमा और लक्ष्मणा देवीके कोख-रूपी सरोवरके हंस चन्द्रप्रभुजी! तुम्हीं मेरी रक्षा करो

"हे सुग्रीव राजाके पुत्र और श्रीरामादेवी-रूपिणी गुलाब वन के कल्पवृक्षस्वरूप सुविधिनाथजी मेरा शीघ्र कल्याण कीजिये

"हे दृढ़रथ राजाके पुत्र, नन्दादेवीके हृदयको आनन्द देनेवाले और जगत्को आह्लादित करनेमें चन्द्रमाके समान शीतलस्वामी। तुम मेरे लिये हर्षकारी हो।

"हे श्रीविष्णुदेवीके पुत्र, विष्णु राजाके वंशमें मोतीके समान और मोक्षरूपिणी लक्ष्मीके स्वामी श्रेयांस प्रभु। तुम मेरे कल्याणके निमित्त हो।

"हे वसुपूज्यराजाके पुत्र, जयादेवी-रूपिणी विदूर-पर्वतकी भूमिमें उत्पन्न रत्नके समान और जगत्में पूजनीय वासुपूज्यस्वामीजी तुम मुझे मोक्ष-लक्ष्मी प्रदान करो।

"हे कृतवर्म राजाके पुत्र और श्यामादेवी-रूपिणी शमीवृक्षसे उत्पन्न अग्निके समान विमलस्वामी! तुम मेरा मन निर्मल बना दो।

"हे सिंहसेन राजाके कुलमें मङ्गल दीपकके समान, सुयशा देवीके पुत्र अनन्तभगवान्! मुझे अनन्त सुख दो।

"हे सुव्रतादेवी रूपिणी उदयाचल भूमीके सूर्यस्वरूप भानु-राजाके पुत्र धर्मनाथ प्रभु! तुम मेरी बुद्धिको धर्ममें लगा दो।

"हे विश्वसेन राजाके कुलभूषण स्वरूप, अचिरादेवीके पुत्र शान्तिनाथ भगवान्! तुम मेरे कर्मोंकी शान्तिके निमित्त होओ।

"हे शूरराजाके वंशरूपी आकाशमें सूर्यके समान, श्रीदेवीके उदरसे उत्पन्न और कामदेवका उन्मथन करनेवाले जगत्पति कुन्थुनाथजी। तुम्हारी जय हो।

"सुदर्शन राजाके पुत्र, और देवी माता रूपिणी शरत्कुलमोंमें कुमुदके समान अरनाथजी! तुम मुझे संसारसे पार उतरनेका वैभव प्रदान करो।

"हे कुम्भराजा-रूपी समुद्रमें अमृत कुम्भके समान और कर्म क्षय करनेमें महामल्लके समान प्रभावती देवीसे उत्पन्न मल्लिनाथजी तुम मुझे मोक्षलक्ष्मी प्रदान करो।

"हे सुमित्र-राजा रूपी हिमाचलमें पद्मद्रहके समान और पद्मावतीके पुत्र मुनिसुव्रत प्रभु! मैं तुम्हें प्रणाम करता हूं।

"हे वप्रादेवी रूपिणी वप्रकी खानसे निकले हुए वज्रके समान, विजय राजाके पुत्र और जगत्से वन्दनीय चरण कमलों वाले नमिप्रभु! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं।

"हे समुद्र (समुद्रविजय) को आनन्द देनेवाले चन्द्रमाके समान, शिवादेवीके पुत्र और परम-दयालु मोक्षगामी अरिष्टनेमि भगवान्! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं।

"हे अश्वसेन राजाके कुलमें चूडामणि स्वरूप वामादेवीके पुत्र पार्श्वनाथजी! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं।

"हे सिद्धार्थ राजाके पुत्र, त्रिशला माताके हृदयको आश्वासन

देनेवाले और सिद्धि प्राप्तिके अर्थको सिद्ध करनेवाले महावीर प्रभु ! [redacted] तुम्हारी वन्दना करता [redacted] ।"

इस प्रकार प्रत्येक तीर्थंकरकी स्तुति कर, प्रणाम करते हुए महाराज भरत उस सिंहनिषद्या चैत्यसे बाहर निकले और प्यारे मित्रकी तरह पीछे मुड़ मुड़ कर तिरछी नज़रोंसे उसे देखते हुए अष्टापद-पर्वतसे नीचे उतरे। उनका मन उसी पर्वतमें अटका हुआ था, इसीलिए अयोध्याधिपति ऐसी मन्द-मन्द गतिसे अयोध्याकी ओर चले, मानों उनके वस्त्रका छोर वहीं अटक रहा हो। शोककी बाढ़की तरह सैनिकोंकी उड़ायी हुई धूलसे दिशाओंको व्याकुल करते हुए शोकार्त्त चक्रवर्ती अयोध्याके समीप आपहुँचे मानों चक्रवर्तीके सहोदर हों। इस प्रकार उनके दुःखसे अत्यन्त दुःखित नगर निवासियों द्वारा आँसू भरी आँखोंसे देखे जाते हुए महाराज अपनी विनीता नगरीमें आये। फिर भगवान्‌का स्मरणकर, वृष्टिके बाद बचे हुए मेघकी तरह अश्रु जलके बूंद बरसाते हुए वे अपने राजमहलके अन्दर आये। जिसका धन छिन जाता है वह जिस प्रकार द्रव्यका ही ध्यान किया करता है, वैसेही प्रभुरूपी धनके छिन जानेसे वे भी उठते, बैठते चलते फिरते सोते जागते, बाहर भीतर, रात दिन प्रभुका ही ध्यान करने लगे। यदि कोई किसी और ही मतलबसे उनके पास अष्टापद पर्वतकी ओरसे आ जाता तो वे यही समझते, मानों वह भी पहलेहीकी भाँति प्रभुका ही कोई सन्देसा लेकर आया है।

महाराजको ऐसा शोकाकुल देखकर मन्त्रियोंने उनसे कहा—

"हे महाराज! आपके पिता श्रीऋषभदेव प्रभुने पहले गृहस्थाश्रम में रहकर भी पशुके समान अज्ञ मनुष्योंको व्यवहार, नीतिमें प्रवृत्त किया था। इसके बाद दीक्षा लेकर थोड़े ही समयमें केवलज्ञान प्राप्त कर, इस जगतके लोगोंको भवसागरसे उबारनेके लिए धर्ममें प्रवृत्त किया। अन्तमें स्वयं कृतार्थ हो औरोंको भी कृतार्थ कर उन्होंने परम-पद प्राप्त किया। फिर ऐसे परम प्रभुके लिये आप क्यों शोक करते हैं?" इस प्रकार समझानेपर चक्रवर्त्ती धीरे धीरे राजकाजमें मन लगाने लगे।

राहुसे छुटकारा पाये हुए चन्द्रमाकी भाँति धीरे-धीरे शोकमुक्त होकर भरत चक्रवर्त्ती बाहर विहार भूमिमें विचरण करने लगे। विन्ध्याचलकी याद करनेवाले गजेन्द्रकी तरह प्रभुके चरणोंका स्मरण करते हुए विषादको प्राप्त होनेवाले महाराजके पास आ-आकर बड़े-बूढ़े लोग उनका दिल बहलाने लगे। इसीसे वे कभी कभी अपने परिजनोंके आग्रहसे विनोद उत्पन्न करनेवाली उद्यान भूमिमें जाने लगे। और वहाँ मानो स्त्रियोंकाही राज्य हो ऐसी सुन्दरी स्त्रियोंकी टोलीके साथ लता मण्डपकी रमणीक शय्यापर क्रीड़ा करने लगे। वहाँ फूल चुननेवाले विद्याधरोंकी भाँति जवान पुरुषोंको उन्होंने फूल चुननेकी क्रीड़ा करते देखा। उन्होंने और भी देखा कि, वाराङ्गनाएँ फूलोंकी पोशाक बना-बनाकर उनको अर्पण कर रही हैं। मानो इसी प्रकार वे कामदेवकी पूजा कर रही हों मानों उनकी उपासना करनेके लिये असंख्य श्रुतियाँ आ इकट्ठी हुई हों, ऐसी नगर नारियाँ अंग-अंगमें फूलोंके गहने पहने उनके

आसपास क्रीड़ा करने लगीं। फिर तो मानो ऋतुदेवताओंमें सेही कोई देवता आ गया हो उसी प्रकार सर्वाङ्गमें फूलोंके गहने पहने हुए उन स्त्रियोंके मध्यमें महाराज भरत शोभित होने लगे।

किसी किसी दिन वे भी अपनी स्त्रियोंको साथ लेकर राजहंसकी तरह क्रीड़ावापीमें स्वेच्छापूर्वक क्रीड़ा करनेके लिये जाने लगे। जैसे गजेन्द्र अपनी कामिनियोंके साथ नर्मदा नदीमें क्रीड़ा करता है, वैसेही वे भी उन सुन्दरियोंके साथ क्रीड़ा करने लगे। मानों उन सुन्दरियोंकी ही सिखलायी पढ़ायी हुई हों, ऐसी उस जलकी तरंगे कभी महाराजके कण्ठको कभी भुजाओंको और कभी हृदयको आलिंगन करने लगीं। उस समय कमलके कर्णाभरण और मोतियोंके कुण्डल पहने हुए महाराज जलमें साक्षात् वरुणदेवके समान शोभा पाने लगे, मानों लीला-विलासके राज्य पर उनका अभिषेक कर रही हों, इसी ढंगसे वे स्त्रियाँ, "मैं पहले मैं पहले" कहती हुई उनके ऊपर पानीके छींटे छोड़ रही थीं। उन्हें चारों ओरसे घेरे हुई जलक्रीड़ामें तत्पर उन रमणियोंके साथ जो अप्सराएँ या जलदेवियाँसी मालूम पड़ती थीं। महाराजने बड़ी देरतक जलक्रीड़ा की। अपनी होड़ करनेवाले कमलोंको देखकर ही मानो उन मृगाक्षियोंकी आँखें कोपसे लाल लाल हो आयीं और उन अङ्गनाओंके अंगोंसे गिरे हुए घने अङ्गरागके कारण यह सारा जल यक्ष-कर्दमसा मालूम पड़ने लगा। इसी प्रकार वे अक्सर क्रीड़ा किया करते थे।

किसी समय इसी प्रकार जलक्रीडाकर महाराज भरत, इन्द्र की तरह सङ्गीत करानेके लिये विलास मण्डपमें आये। वहाँ वंशी बजानेमें चतुर पुरुष वैसेही वंशीमें पहले मधुर स्वर भरने लगे, जैसे मन्त्रोंमें पहले ओंङ्कारका उच्चारण किया जाता है। वे वंशी बजानेवाले कानोंको सुख देनेवाली और व्यञ्जन धातुओंसे स्पष्ट, पुष्पादिक स्वरसे ग्यारह प्रकारकी वंशी बजाने लगे। सूत्रधार उनके कवित्वका अनुसरण करते हुए नृत्य तथा अभिनयकी माताके समान प्रस्तारसुन्दर नामका ताल देने लगे। मृदङ्ग और प्रणव नामके बाजे बजाने वाले प्रिय मित्रकी तरह ज़रा भी ताल सुरमें फर्क नहीं आने देते हुए अपने-अपने बाजे बजाने लगे। हाहा और हूहू नामके गन्धर्वोंके अहङ्कारको हरनेवाले गायक स्वर गीतिसे सुन्दर और नयी नयी तरहके राग गाने लगे। नृत्य तथा ताण्डवमें चतुर नटियाँ विचित्र प्रकारकी बाजो अदासे सबको आश्चर्यमें डालती हुई नाचने लगीं। महाराज भरत उस-देखने योग्य नाटकको निर्विघ्न देखते रहे ; क्योंकि उनकेसे समर्थ पुरुष चाहे जो करें, उसमें कौन रोक टोक कर सकता है ? इस प्रकार संसार सुखको भोगते हुए भरतेश्वरने प्रभुके मोक्ष दिवसके पश्चात् पाँच लाख पूर्व बिता दिये।

एक दिन भरतेश्वर, स्नान कर, बलि कर्म कर, देवदूष्य वस्त्रसे शरीरको साफ कर, केशमें पुष्पमाला गूँथ, गोशीर्षचन्दन का सब अङ्गोंमें लेपकर, अमूल्य और दिव्यरत्नोंके आभूषण सब अंगोंमें धारण कर, अन्त पुरकी श्रेष्ठ स्त्रियोंका समूह साथ लिये

छड़ीबरदारोंके दिखलाये हुए रास्तेसे, मन्त पुरुष मध्यमें रत्नोंके आदर्शगृहमें आये। वहाँ आकाश और स्फटिकमणिकी भाँति निर्मल तथा जिसमें अपने सब अङ्गोंकी परछाईं पूरी तरह दिखायी देती हो ऐसे शरीर प्रमाण ( कद्आदम ) आईनेमें अपना रूप देखते हुए महाराजकी एक अङ्गुलीमेंसे अंगूठी गिर पड़ी। जैसे मयूरके कलापमेंसे एक पङ्ख गिर जाने पर उसे इसकी खबर नहीं होती, वैसेही उस अंगूठीका गिरना भी महाराजको नहीं मालूम हुआ। क्रमसे शरीरके सब भागोंको देखते-देखते उन्होंने दिनमें चाँदनीके बिना फीकी पड़ी हुई चन्द्रकलाके समान अपनी मुद्रिका रहित अंगुलीको कान्ति-रहित देखा, "ओह! यह अंगुली ऐसी शोभाहीन क्यों है?" यह सोचते हुए भरत राजाने जमीन पर पड़ी हुई अंगूठी देखी तब उन्होंने सोचा,—"क्या और-और अङ्ग भी आभूषणके बिना शोभा हीन लगते होंगे।"

यह खयाल पैदा होते ही उन्होंने अन्य आभूषणोंको भी उतारना शुरू किया।

सबसे पहले उन्होंने सिर परसे माणिकका मुकुट उतारा। उतारते ही सिर भी अंगूठी बिना अंगुलीकी तरह मालूम पड़ने लगा। कानोंके माणिकवाले कुण्डल उतार दिये, तब वे भी चंद्र सूर्यके बिना श्रीहीन दिखायी देनेवाली पूर्व और पश्चिम दिशाओंके समान मालूम पड़ने लगे। कण्ठाभूषण अलग करते ही ग्रीवा बिना जलके नदीकी भाँति शोभाहीन मालूम पड़ने लगी। वक्षस्थलसे हार उतारने पर वह तारा-रहित आकाशकी

भाँति शून्य प्रतीत होने लगा। बाजूबन्द निकालतेही दोनों हाथ अद्धलतापाशसे हीन दो शालके वृक्ष जैसे दिखने लगे। दोनों हाथोंसे कड़े निकाल डाले, तब वे बिना कड़ी कोठेके प्रासाद से दिखायी देने लगे। और और अँगुलियोंको भी अँगूठियाँ उतार दीं, तब वे मणि-रहित सर्पके फणके समान मालूम होने लगीं। पैरोंमेंसे पाद कटक दूर करते ऐसे पर वे गजेन्द्रके सुवर्ण कंकण विहीन दाँतके समान दिखाई देने लगे। इस प्रकार सर्वाङ्गके आभूषणोंका त्याग करनेसे अपने शरीरको पत्र रहित वृक्षके समान शोभाहीन होते देख, महाराजने एक बार सारे शरीरको देखकर कहा,—"अहा! इस शरीरको धिक्कार है! जैसे दीवार पर चित्र आदि अंकित कराकर बनायटी शोभा लायी जाती है वैसेही इस शरीरकी भी गहनों आदिसे बनो बटी शोभा की जाती है। अन्दर विष्ठादिक मलसे और बाहर मूत्रादिक प्रवाहसे मलिन इस शरीरमें यदि विचार कर देखा जाय, तो कोई वस्तु शोभाकारी नहीं है। खारी जमीन जैसे बरसातके पानीको भी बिगाड़ देती है, वैसेही यह शरीर अपने ऊपर विलेपन किये हुए कपूर और कस्तूरी आदिको भी दूषित कर देता है। जिन्होंने विषयोंसे विरक्त होकर मोक्षफलको देनेवाली तपस्या की है, उन्होंने ही इस शरीरका लाभ उठाया है।" इसी प्रकार विचार करते हुए, सम्यक् प्रकार से अपूर्व-करणके अनुक्रमसे, क्षपक श्रेणीमें आरूढ़ हो, शुक्ल ध्यानको पाये हुए महाराजको घाती कर्मोंके क्षय हो जानेसे कारण वैसेही

केवल-ज्ञान प्राप्त हो गया जैसे बादल हट जानेसे सूर्यका प्रकाश निकल आता है।

ठीक उसी समय इन्द्रका आसन काँप गया, क्योंकि अचेतन वस्तुएँ भी महत् पुरुषोंकी विशाल समृद्धिकी बात कह देती हैं। अवधिज्ञानसे असल हाल मालूम कर, इन्द्र भरत राजाके पास आये। भक्तजन स्वामीकी ही तरह स्वामीके पुत्रकी भी सेवा करनी स्वीकार करते हैं; फिर वे स्वामीके पुत्रकी केवल-ज्ञान उत्पन्न होनेपर भी उसकी सेवा क्यों नहीं करते? इन्द्रने वहाँ आकर कहा —"हे केवलज्ञानी! आप द्रव्यलिङ्ग प्रव्रज्या स्वीकार कीजिये, जिसमें मैं आपको वन्दना करूँ और आपका निष्क्रमण उत्सव करूँ।" भरतेश्वरने उसी समय बाहुबलीकी भाँति पाँच मुट्ठी केश उखाड़ कर दीक्षाका लक्षण अङ्गीकार किया अर्थात् पाँच मुट्ठी केश नोंचकर देवताओंके दिये हुए रजोहरण आदि उपकरणोंको स्वीकार किया। इसके बाद इन्द्रने उनकी वन्दना की; क्योंकि भले ही केवल ज्ञान प्राप्त हो गया हो तो भी अदीक्षित पुरुषको वन्दना नहीं की जाती—ऐसा ही आचार है। उस समय भरत राजाके आश्रित दस हज़ार राजाओंने भी दीक्षा ले ली; क्योंकि उनके समान स्वामीकी सेवा परलोकमें भी सुख देनेवाली होती है।

इसके बाद इन्द्रने पृथ्वीका भार सहनेवाले भरतचक्रवर्तीके पुत्र आदित्ययशाका राज्याभिषेक उत्सव किया।

ऋषभस्वामीकी तरह भरत मुनिने भी केवलज्ञान उत्पन्न

भाँति शून्य प्रतीत होने लगा। बाजूबन्द निकालतेही दोनों हाथ अर्द्धलतापाशसे हीन दो शालके वृक्ष जैसे दिखने लगे। दोनों हाथोंके कड़े निकाल डाले, तब वे बिना कड़ीके काठके प्रासाद से दिखायी देने लगे। और और अँगुलियोंकी भी अँगूठियाँ उतार दीं, तब वे मणि रहित सर्पके फणके समान मालूम होने लगीं। पैरोंमेंसे पाद कटक दूर कर देने पर वे गजेंद्रके सुवर्ण कंकण विहीन दांतके समान दिखाई देने लगे। इस प्रकार सर्वाङ्गके आभूषणोंका त्याग करतेही अपने शरीरको पत्र रहित वृक्षके समान शोभाहीन होते देख, महाराजने एक बार सारे शरीरको देखकर कहा,—"अहा! इस शरीरको धिक्कार है। जैसे दीवार पर चित्र आदि अंकित कराकर बनावटी शोभा लायी जाती है, वैसेही इस शरीरकी भी गहनों आदिसे बनावटी शोभा की जाती है। अन्दर विष्ठादिक मलसे और बाहर मूत्रादिक प्रवाहसे मलिन इस शरीरमें यदि विचार कर देखा जाय, तो कोई वस्तु शोभाकारी नहीं है। खारी जमीन जैसे बरसातके पानीको भी बिगाड़ देती है, वैसेही यह शरीर अपने ऊपर विलेपन किये हुए कपूर और कस्तूरी आदिको भी दूषित कर देता है। जिन्होंने विषयोंसे विरक्त होकर मोक्षफलको देनेवाली तपस्या की है, उन्होंने ही इस शरीरका लाभ उठाया है।" ऐसी प्रकार विचार करते हुए, सम्यक् प्रकार से अपूर्व-करणके अनुक्रमणसे, क्षपक श्रेणीमें आरूढ़ हो, शुक्ल ध्यानको पाये हुए महाराजको घाती कर्मोंके क्षय हो जानेके कारण वैसेही

केवल ज्ञान प्राप्त हो गया जैसे बादल हट जानेसे सूर्यका प्रकाश निकल आता है।

ठीक उसी समय इन्द्रका आसन काँप गया, क्योंकि अचेतन वस्तुएँ भी महत् पुरुषोंकी विशाल समृद्धिकी बात कह देती हैं। अवधिज्ञानसे सारा हाल मालूम कर, इन्द्र भरत राजाके पास आये। भक्तजन स्वामीकी ही तरह स्वामीके पुत्रकी भी सेवा करनी स्वीकार करते हैं। फिर वे स्वामीके पुत्रको केवल-ज्ञान उत्पन्न होनेपर भी उसकी सेवा क्यों नहीं करते ? इन्द्रने वहाँ आकर कहा,—"हे केवलज्ञानी ! आप द्रव्यलिङ्ग स्वीकार कीजिये, जिसमें मैं आपको वन्दना करूँ और आपका निष्क्रमण उत्सव करूँ।" भरतेश्वरने उसी समय बाहुबलीकी भाँति पाँच मुट्ठी केश उखाड़ कर दीक्षाका लक्षण अङ्गीकार किया अर्थात् पाँच मुट्ठी केश नोंचकर देवताओंके दिये हुए रजोहरण आदि उपकरणोंको स्वीकार किया। इसके बाद इन्द्रने उनकी वन्दना की; क्योंकि भले ही केवल ज्ञान प्राप्त हो गया हो तो भी अदीक्षित पुरुषको वन्दना नहीं की जाती—ऐसा ही आचार है। उस समय भरत राजाके आश्रित दस हज़ार राजाओंने भी दीक्षा ले ली; क्योंकि उनके समान स्वामीकी सेवा परलोकमें भी सुख देनेवाली होती है।

इसके बाद इन्द्रने पृथ्वीका भार सहनेवाले भरतचक्रवर्तीके पुत्र आदित्ययशाका राज्याभिषेक उत्सव किया।

ऋषभस्वामीकी तरह भरत मुनिने भी केवलज्ञान उत्पन्न

होनेके बाद ग्राम, खान, नगर अरण्य, गिरि और द्रोणमुख आदि सभी स्थानोंमें जा जाकर धर्मदेशनासे भव्य प्राणियोंको प्रबोध देते हुए परिवार सहित लक्ष पूर्व पर्यन्त विहार किया। अन्तमें उन्होंने भी अष्टापद पर्वत पर जाकर विधिसहित चतुर्विध आहारका प्रत्याख्यान किया। एक मासके अन्तमें जब चन्द्रमा श्रवण-नक्षत्रमें आया, तब अनन्त चतुष्क ( अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त चारित्र और अनन्त वीर्य ) सिद्ध हुआ है जिनका, ऐसे वे महर्षि सिद्धिक्षेत्रको प्राप्त हुए।

इस प्रकार भरतेश्वरने सतहत्तर पूर्वलक्ष कुमारावस्थामें बिताया। उस समय भगवान् ऋषभदेवजी पृथ्वीका प्रतिपालन कर रहे थे। भगवान् दीक्षा लेकर हजार वर्षतक छद्मस्थ अवस्थामें रहे। इन्होंने एक हजार वर्ष माण्डलिकतामें बिताये। हजार वर्ष कम छ लाख पूर्व तो इन्होंने चक्रवर्त्ती रहकर बिताये। केवलज्ञान उत्पन्न होनेके बाद विश्वके कल्याणके लिये वे दिवसमें प्रकाशित होने वाले सूर्यकी तरह एक पूर्व तक पृथ्वीपर विहार करते रहे। इस प्रकार चौरासी पूर्वलक्षकी आयु भोगकर, महाराज भरतने मोक्ष पाया। तत्काल उसी समय हर्षसे भरे हुए देवताओंके साथ साथ स्वर्ग पति इन्द्रने भी उनकी मोक्षमहिमा गायी।



शान्ति के समय मनोरञ्जन करने योग्य

हिन्दी जैन साहित्य की

# सर्वोत्तम पुस्तकें

## आदिनाथ चरित्र

इस पुस्तकमें जैनोंके पहले तीर्थंङ्कर भगवान आदिनाथ स्वामीका सम्पूर्ण जीवन चरित्र दिया गया है इसको साद्यन्त पढ़ जानेसे जैनधर्मका पूर्ण तत्व मालूम हो जाता है भाषा भी ऐसी सरल शैली से लिखी गई है कि साधारण हिन्दी जानने वाला बालक भी बड़ी आसानीके साथ पढ़ सकता है, सचित्र होनेके कारण पुस्तक खिल उठी है, जैन समाज में आजतक ऐसी अनोखी पुस्तक कहीं नहीं प्रकाशित हुई। अगर आप प्रथम तीर्थ भगवान का सम्पूर्ण चरित्र पढ़नेकी इच्छा रखते हैं, अगर आप जैन धर्म के प्राचीन रीति रिवाजों को जानना चाहते हैं, अगर आप अपने को उपदेशक बनाकर समाज का भला करना चाहते हैं अगर आप अपनी सन्तानों को जैन धर्मकी शिक्षा प्रदान कराना चाहते हैं, अगर आप लोक-परलोक साधन करना चाहते हैं। अगर आप धर्म क्रिया के समय शान्ति का आश्रय लेना चाहते हैं, तो इस पुस्तक को मंगवाने

करना चाहते हैं, अगर आप अपनी पुत्री को अपने सम्प्रदायमें ही दृढ़ रखना चाहते हैं अगर आप अपनी पुत्रियोंसे अपनी बूढ़ी माताओं को धर्मोपदेश प्रदान करवाना चाहते हैं, अगर आप अपनी पुत्रियों को सुलक्षणा करना चाहते हैं तो, इस पुस्तकको अवश्य मँगवाकर पढ़ाइये। इस ग्रन्थ की हिन्दी भाषा भी ऐसी सरल शैलीसे लिखी गई है, कि साधारण हिन्दी लिखने पढ़नेवाली बालिका भी अतीव सरलता से पढ़ सकी है। एक समय हमारी बातपर विश्वासकर कम-से कम एक पुस्तक अवश्य मँगवाकर अपनी स्त्रियोंको दीजिये। अगर आप को हमारी बात प्रमाणित मालूम हो जाय तो दूसरी पुस्तक मँगवाइये। मूल्य रेशमी सुनहरी जिल्द ५) अजिल्द सादा कवर ४) डाकखर्च अलग।

## अध्यात्म अनुभव योग प्रकाश

इस पुस्तकमें योग सम्बन्धी सर्वविषयोंकी व्याख्या की गई है, योगके विषयको समझानेवाली, हिन्दी साहित्यमें आजतक ऐसी सरल पुस्तक कहीं नहीं प्रकाशित हुई। इस पुस्तकमें हठयोग तथा राजयोगका साङ्गोपाङ्ग वर्णन, चित्तको स्थिर करने आदिके उपाय ऐसी सरल शैलीसे लिखे गये हैं, जिन्हें सामान्य बुद्धिवाला बालक भी बड़ी आसानीके साथ समझ सकता है, इस ग्रन्थ रचके कर्त्ता एक प्रखर विद्वान् जैनाचार्य हैं, जिन्होंने निष्पक्षपात दृष्टिसे प्रत्येक विषयोंको खूब अच्छी

तरह खोल खोल कर समझा दिया है। पाठकोंसे हमारी विनीत प्रार्थना है, कि एक बार हमारी बात पर विश्वास कर एक प्रति अवश्य मगावें। अगर आपको हमारी बात पर प्रतीति हो जाय तो फिर अपने इष्ट मित्रोंसे भी मंगवानेके लिये प्रेरणा करें। मूल्य अजिल्द ३॥) सजिल्द ४॥)

सती शिरोमणी—

# चन्दनबाला

इस पुस्तकमें सुप्रसिद्ध सती शिरोमणी चन्दनबाला का चरित्र बड़ोही मनोहर भाषा में लिखा गया है, चन्दनबाला को सतीत्व की रक्षा करने के लिये जो जो विपत्तियें सहनी पड़ी हैं और सतीत्व के प्रभाव से उनके जीवन में जो-जो घटनायें हो गई हैं, सो इस पुस्तक में खूब अच्छी तरह खोल खोल कर समझा दिया गया है। जैसी थे अजैनों सब को यह पुस्तक देखनी चाहिये। सती शिरोमणी चन्दनबाला की जीवनी प्रत्येक कुल लक्ष्मियों को पढ़नी चाहिये। बालक स्त्री, पुरुष सभी इस पुस्तकको पढ़ कर मनोरंजन और शिक्षा लाभ कर सकते हैं। सारी पुस्तक उपन्यास के ढङ्ग पर लिखी गई है; जिससे पढने में अधिकाधिक आनन्द आता है। और पाठक को पढने में ऐसा जी लगता है, कि पुस्तक छोडते नहीं बनती। आपने चन्दनबाला का चरित्र और कहीं पढ़ा सुना भी होगा, पर हम दावेके साथ कहते हैं

कि ऐसा सरल और सर्वाङ्ग सुन्दर चरित्र आपने यहाँ नहीं पढ़ा होगा। अत पाठकों से हमारा निवेदन है, कि हमारी बात पर विश्वास कर एक प्रति अवश्य मँगवाइये।

पुस्तक की छपाई सफाई भी ही नयनाभिराम है। बढ़िया कागज़ पर सुन्दर सुवाच्य अक्षरों में छापी गई है। इस के अतिरिक्त स्थान-स्थानपर मनोहर उत्तमोत्तम छ चित्र दिये गये हैं, जिनसे सारी पुस्तक खिल उठी है। जैनसम्प्रदाय में यह एक नवीन शैली निकाली गई है अवश्य देखिये, यह पुस्तक अपने ढङ्ग की पहली है। (मूल्य ॥=) आने) डाक खर्च अलग।

# नलदमयंती

इस पुस्तकमें नल और दमयन्तीकी जीवनी मय चित्रोंके दी गई है, अधिकांश तो इस पुस्तक में पतिव्रता धर्म सूचक ज्ञानका भण्डार भर दिया गया है, इसको पढ़कर स्त्रियों को अपने आपेका ख्याल हो आता है। इस पुस्तक को प्रत्येक बालक, युवा और वृद्ध नारियों को अवश्य देखना चाहिये। संसार में नल दमयन्ती की जीवनियाँ अनेकानेक प्रकाशित हो चुकी हैं, पर आजतक जैनाचार्योंकी कलमसे लिखी हुई पुस्तक कहीं नहीं प्रकाशित हुई, अतएव पाठक और पाठिका ओंसे हमारा सानुरोध निवेदन है, कि एक बार इस पुस्तक को मँगवाकर अवश्य देखें। मूल्य ॥) डाकखर्च अलग।

# सुदर्शन सेठ

इस पुस्तक में सुदर्शन सेठ का चरित्र दिया गया है, जैन समाज में ऐसा कोई पुरुष न होगा जिसने सुदर्शन सेठकी जीवनी न सुनी हो। महावीरमत पर सुदर्शन सेठकी कथा सुप्रसिद्ध है, शील को बचानेके कारण सुदर्शन सेठ को असह्य विपत्ति का सामना करना पड़ा। पूर्व के महापुरुषों ने शील की रक्षा के लिये प्राणत्याग करना स्वीकार किया, पर शील को त्यागना नहीं स्वीकार किया, इसी विषय पर सुदर्शन सेठ के जीवन में अनेकानेक घटनायें हो गई हैं, जिनके पढ़ने से प्रत्येक नर नारी को अपने शील के विषय में ख्याल हो जाता है। अगर आप अपनी समाज में लोगों को कुसङ्ग से बचाना चाहते हैं। अगर आप अपनी समाज में शीलका महत्व बढ़ा लाना चाहते हैं तो इस पुस्तक को अवश्य मँगवाइये मूल्य ॥=) डाकखर्च अलग।

# कयवन्ना सेठ

इस पुस्तकमें कयवन्ना सेठ की जीवनी दी गई है। सचित्र होने के कारण कयवन्ना सेठ की अनोखी घटना आँखों के सामने दिख जाती है। चारित्र सुधार के विषय में यह पुस्तक अतीव लाभदायक है। दुर्जन और सज्जन पुरुषों

से संसगसे मनुष्य को क्या क्या लाभ और क्या क्या हानियाँ उठानी पड़ती हैं। इसी विषय पर कथनशा के जीवन में अनेकानेक आश्चर्यजनक घटनायें हो गई हैं, जिसके पढ़ जाने से मनुष्य मात्र को अपने आपे का ख्याल हो आता है। अगर आप अपने पुत्र को चारित्र सुधार की शिक्षा प्रदान करना चाहते हैं, अगर आप अपने पुत्र को सदाचारी बनाना चाहते हैं, तो इस पुस्तक को अवश्य मँगवाइये। मूल्य ।) डाक खर्च अलग।

# रतिसार कुमार

इस पुस्तक में रतिसार कुमार का चरित्र अतीव सरल और सुन्दर भाषा में लिखा गया है। प्रत्येक नर नारी को इस पुस्तक को अवश्य देखना चाहिये। पुस्तक की छपाई सफाई बड़ी ही नयनाभिराम है चित्रों के कारण रतिसार कुमार का चरित्र अपनी आँखों के सामने दिख आता है। मूल्य ।) डाक खर्च अलग।

लीजिये। लीजिये !! लीजिये !!!

हिन्दी भाषामें छपा हुआ—

## ज्योतिषसार

पुस्तक का विषय नाम से ही मालूम हो जाता है, जैसा नाम है, वैसा ही गुण है, ग्रन्थकर्त्ता ने भी इस छोटीसी पुस्तक में सारे ज्योतिष शास्त्र का निचोड़ भर दिया है। अनुवादक ने भी

# सुदर्शन सेठ

इस पुस्तक में सुदर्शन सेठ का चरित्र दिया गया है, जैन समाज में ऐसा कोई पुरुष न होगा जिसने सुदर्शन सेठकी जीवनी न सुनी हो। मलयपर्वत पर सुदर्शन सेठकी कथा सुप्रसिद्ध है, शील को बचानेके कारण सुदर्शन सेठ को असह्य विपत्ति का सामना करना पड़ा। पूर्व के महापुरुषों ने शील की रक्षा के लिये आत्मत्याग करना स्वीकार किया, पर शील को त्यागना नहीं स्वीकार किया, इसी विषय पर सुदर्शन सेठ के जीवन में अनेकानेक घटनायें हो गई हैं, जिनके पढ़ने से प्रत्येक नर नारी को अपने शील के विषय में ख्याल हो जाता है। अगर आप अपनी समाज में लोगों को कुसङ्ग से बचाना चाहते हैं। अगर आप अपनी समाज में शीलका महत्व बतलाना चाहते हैं, तो इस पुस्तक को अवश्य मँगवाइये मूल्य ।=) डाकखर्च अलग।

# कयवन्ना सेठ

इस पुस्तकमें कयवन्ना सेठ की जीवनी दी गई है। सच्चरित्र होने के कारण कयवन्ना सेठ की अनोखी घटना आँखों के सामने दिख आती है। चारित्र सुधार के विषय में यह पुस्तक अतीव लाभदायक है। दुर्जन और सज्जन पुरुषों

के संसारसे मनुष्य को क्या क्या लाभ और क्या क्या हानियाँ उठानी पड़ती हैं। इसी विषय पर कथरथा के जीवन में अनेकानेक आश्चर्यजनक घटनायें हो गई हैं, जिसके पढ़ जाने से मनुष्य मात्र को, अपने आपे का ख्याल हो आता है। अगर आप अपने पुत्र को चारित्र सुधार की शिक्षा प्रदान करना चाहते हैं, अगर आप अपने पुत्र को सदाचारी बनाना चाहते हैं, तो इस पुस्तक को अवश्य मँगवाइये। मूल्य ॥) डाक खर्च अलग।

# रतिसार कुमार

इस पुस्तक में रतिसार कुमार का चरित्र अतीव सरल और सुन्दर भाषा में लिखा गया है। प्रत्येक नर नारी को इस पुस्तक को अवश्य देखना चाहिये। पुस्तक की छपाई सफाई बड़ी ही नयनाभिराम है चित्रों के कारण रतिसार कुमार का चरित्र अपनी आँखों के सामने दिख आता है। मूल्य ॥।) डाक खर्च अलग।

लीजिये ! लीजिये !! लीजिये !!!

हिन्दी भाषामें छपा हुआ—

# ज्योतिषसार

पुस्तक का विषय नाम से ही मालूम हो जाता है जैसा नाम है, वैसा ही गुण है, ग्रन्थकर्त्ता ने भी इस छोटीसी पुस्तक में सारे ज्योतिष शास्त्र का निचोड़ भर दिया है। अनुवादक ने भी

एकदम नवीन शैली के अनुसार हिन्दी भाषा में खूब खुलासा कर दिया है, जिससे साधारण लिखा पढ़ा पाठक भी बड़ी आसानी के साथ समझ सकता है।

अगर आप बिना गुरु के ज्योतिष का ज्ञान करना चाहते हैं, अगर आपको नये कारोबार, नये मकान बनवानेके, विदेश जानेके देव प्रतिष्ठा, नई दीक्षा, आदि प्रत्येक शुभ कार्योंके मुहूर्त्त देखने हों तो आज ही "ज्योतिषसार" मगानेको आर्डर दीजिये।

—बड़ी खूबी—

यह की गई है, कि इस पुस्तक में छाया लग्न और शुभाशुभ योगोंका वर्णन यन्त्रों के साथ दिया गया है, जिससे देखने वाला बड़ी आसानी के साथ देख सकता है।

—एक और बड़ी खूबी—

यह की गई है कि इस पुस्तकमें स्वरोदय ज्ञानका विवरण भी दिया गया है। वर्तमान समय में मनुष्यमात्र के लिये स्वरोदय ज्ञानकी पूर्ण आवश्यकता हुआ करती है अतएव अनुवादकने स्वरोदय ज्ञान का भी खूब खुलासा दे दिया है, इस पुस्तकको प्रत्येक नर नारी को अपने पास रखना चाहिये। मूल्य ॥|) डाक खर्च अलग।

पुस्तक मिलने का पता—

पंडित काशीनाथ जैन

प्रिंटर पब्लिशर बुकसेलर नरसिंह प्रेस,

२०१, हरीसन रोड, (कलकत्ता)